

॥ श्री वीतरागाय नमः ॥

# अध्यात्मिक निवेदन ।


सम्पादक व प्रकाशक—

ब्रह्मचारी शीतलप्रसाद,

व्यवस्थापक आत्मधर्म सम्मेलन,

चन्दाबाड़ी-सूरत ।





मुद्रक—

मूलचन्द किसनदास कापड़िया,

जैनविजय प्रिंटिंग प्रेस सूरत ।





प्रथमावृत्ति] अप्रैल १९२५ [प्रति ५००

# आध्यात्मिक निवेदन

प्यारे आत्मधर्म सम्मेलनके सभासदों!

आपको यह बात अच्छी तरह ध्यानमें लेनी चाहिये कि यह मनुष्यका शरीर सबसे श्रेष्ठ तथा दुर्लभ है। मनुष्यको अपने जीवनका समय कभी भी निरर्थक न खोना चाहिये किन्तु उसका सदुपयोग करना चाहिये।

रुपया कमाना, पांचों इन्द्रियोंके भोग भोगना—ऐसे कार्य हैं जिनका सम्बन्ध इस देहसे है व जो लोभ या तृष्णाको बढ़ानेवाले हैं—मनुष्यको अन्धा बनाकर उसके जीवनको नष्ट करनेवाले हैं। जो मनुष्य अपने जीवनका ध्येय यश बना लेते हैं उनको आकुलता व खेद कभी पीछा नहीं छोड़ते, क्योंकि ये दोनो कार्य दूसरोंके सम्बन्धसे होते हैं। जब दूसरोंकी सहायता हमारी इच्छानुसार प्राप्त हो जाती है और हमें धनका लाभ तथा इन्द्रिय भोगोंके भोगनेका अवसर मिल जाता है तब हम कुछ कालके लिये संतोष मान लेते हैं, किन्तु यदि दूसरोंके कारण धन हानि होती है या जिनपर हमारे दोनो कार्योंका आधार था वे हमसे विरोध करने लगते हैं या उनका वियोग हो जाता है या हमारा शरीर अस्वस्थ व रोगी हो जाता है तो हमको बहुत बड़ा कष्ट व खेद होता है।

किसी मनुष्यके सब सम्बन्धी पदार्थ उसकी इच्छानुसार हि
वर्तन करते रहें कभी प्रतिकूल न हो ऐसा बहुत ही कठिन है
साधारण मनुष्यके जीवनमें तो नित प्रति खेदके सामान मि
जाया करते हैं—उसकी इच्छाके पूर्ण होनेमें विघ्न हो जाया करते हैं

यदि निर्मीक कोई विम न हो जो कि असम्भव है और धनका लाभ तथा विषयभोगोंका भोग इच्छानुसार, होता रहे तौभी आकुलता सताती रहती है क्योंकि धनकी तृष्णा बढती चली जाती है और नए नए विषयभोगोंको प्राप्त करनेकी अभिलाषा अत्यन्त प्रबल हो जाती है। यह क्रम मनुष्यके जीवनतक बना रहता है। वह वृद्ध होजाय, अशक्त होजाय तौभी नहीं बन्द होता है। एक दिन मरण अवश्य हो जाता है तब भी उस मानवके चित्तमें तृष्णाकी अग्नि बनी रहती है। वह बहुतसी आशाओंको अपूर्ण रखकर उस समय वर्तमान धनादि परिग्रह तथा सम्बंधियोंका वियोग बडे दुःखके साथ सहन करता है और आसुओंको बहाता हुआ संक्लेशितभावसे प्राण त्यागता है।

यही अवस्था उन सबही मनुष्योंकी होती है जिनका ध्येय मात्र धन कमाना और विषयभोग करना है।

इस ध्येयवाले मानवोंसे कभी कभी बडे२ अत्याचार, पाप व अन्याय हो जाया करते है। जब उनका मतलब सीधे मार्गसे नहीं निकलता है तब वे टेढे रास्तेसे चलने लगते है। झूठ बोलना, चोरी करना, सताना उनके मनमे कोई पाप नहीं रहता है—विषयोंके लम्पटी हो वे परस्त्रीगामी हो जाते है। कभी कुसंगतिमें पड मांसभोजी, मदिरा पानवाले, आखेटकर्त्ता, जूआ रमनेवाले तथा अनेक खोटी आदतोंके व्यसनी बन जाते हैं। इनकी अधिकता कभी बढ़ जाती है तब शरीर रोगी हो जाता है या कभी कभी अन्याय करनेसे व राज्यनीतिका उल्लंघन करनेसे उनको राज्यदंड भी भोगना पड जाता है। ऐसे मनुष्य बलवान होकर निर्बलोंको

सताते हैं, उनको हर प्रकार हानि पहुचाकर अपना मतलब निकालना चाहते हैं—ये पूर्ण स्वार्थी व खुदगर्ज बन जाते हैं। दया, क्षमा, शील, सतोष, सत्य उनकी मैली चित्तकी वृत्तिमे विदा हो जाते हैं, ऐसे मानवोका जीवन पशुओंके जीवनसे भी निकृष्ट हो जाता है। पशुओंका सर्व विषयभोग नियमित रहता है परन्तु धन लम्पटी और विषयान्ध मानवोका विषयभोग अनियमित होजाता है।

वास्तवमें ये दोनो कार्य मनुष्यके मुख्य कार्य नहीं हैं। जो गृहस्थ होते हैं उनको यह आवश्यक्ता पडती है कि हम अपने व अपने आधीन कुटुम्बके शरीरोंकी रक्षा भोजन वस्त्रादि सामग्रीसे करें व अपनी पाचो इन्द्रियोंकी इच्छाकी पूर्ति इतनी करें कि जिससे सतोषपना रहे व शरीर प्रसन्न रहे तथा सतानक्रम चलता रहे। इस गौण कार्यके लिये विवेकी मनुष्य अपने मुख्य कार्यमे हानि न करते हुए न्यायपूर्वक दूसरोको दु खित न करते हुए व्यापार राजकार्य, शिल्पादि व कृषि आदिके द्वारा धन कमाते हैं तथा पाचो इन्द्रियोका उतना ही भोग करते हैं जिससे शरीरके स्वास्थ्यमे बाधा न आकर शरीर—स्वास्थ्य उत्तम रहे व वीर सतानका लाभ हो।

मनुष्यका मुख्य कार्य धर्मसाधन है। धर्मके साधनसे मनुष्यको जो जो अपूर्व लाभ होते हैं व इसकेसम्बन्धमे दूसरे जीवोंका जो उपकार होता है उसका वर्णन वाणी गोचर नहीं है।

इन्द्रियोंके भोगसे जो सुख प्राप्त होता है वह सुख कल्पना मात्र है, पराधीन है, तृष्णावर्द्धक है, क्षोभका कारण है इसलिये वह सच्चा सुख नहीं है। सच्चा सुख अपने आत्माका स्वभाव है। सच्चा सुख और शांति आत्माके भीतर भरे हुए हैं—धर्म वहा है जिसके

३

प्रतापसे हम आप ही अपने ही भीतर भरे हुए सच्चे सुख और शांतिका उपभोग करते हुए परमप्रसन्न और शांत रह सकें।

इस जगतमें उस सच्चे धर्मका ज्ञान बहुत अंशमें साधारण जनताकी दृष्टिसे गुप्तसा होगया है। इसी सच्चे धर्मकी स्मृति करानेके लिये इस आत्मधर्म सम्मेलनका उद्यम है।

यह कोई ऐसी सभा नहीं है कि जिसका वार्षिक उत्सव हो, उसमें प्रस्ताव पास हो। यह सभा मात्र इसलिये है कि सच्चे सुखके पानेका उपाय इसके सभासद स्वयं करें तथा अपने जीवनमें हरएक सभासद दूसरोंको भी इस सुख पानेके लिये तैयार करें। यहां तक कि १ महीनेमें एक सभासद अपने साथी १० सभासद अवश्य बना डालें। जिस अमृतका स्वाद अपनेको सुखी बनाता हो, दया व परोपकारका भाव कहता है कि उस अमृतका स्वाद सब कोई पा सके ऐसा उद्यम करना चाहिये। इस सभाका यही हेतु है कि धीरे २ जगतके सर्व मानवोंको सच्चे सुखका मार्ग बता देना जिससे उनका जीवन सदुपयोगी हो और वे मानव जन्मका मुख्य कार्य कर सकें।

इस सम्मेलनमें नाम लिखानेवाले सभासदोंको लाभ यही होगा कि जब कभी कोई पुस्तक छोटी या बडी प्रकाशित होगी उनकी सेवामें पहुंच जायगी जिसको पढ़कर वे ज्ञानका आनन्द पाएंगे। दूसरे जब कभी किसी सभासदको कोई शंका या प्रश्न पैदा हो वह दफ्तरमें लिखकर उसका उत्तर प्राप्त कर सक्ता है।

वर्तमानमें इस संमेलनके २९० के अनुमान सभासद हैं परन्तु यह देखनेमें नहीं आता है कि वे अपने कर्तव्यमें पुरुषार्थी हों।

संभव है कि वे स्वयं कुछ अभ्यास करते हों परन्तु उनके चित्तमें वह दया नहीं झलकती जिससे प्रेरित हो वह दूसरोंको भी इस अभ्यासमें लगाते और सभासदोंको बनाकर उनके नाम व पते सम्मेलनके दफ्तरमें भेजते। उनकी इस कमीको मिटानेके लिये, उनको जगानेके लिये यह प्रार्थना नम्रभावसे इस पुस्तिका द्वारा की जा रही है कि प्यारे सभासदो! ऐसा उद्यम करो कि एक एक सभासद एक वर्षमें कमसेकम ३-४ सात तीनसो समासद तो बना डाले। यह प्रयत्न करना इतने मानवोंको मुख्य कार्यकी ओर प्रेरित करके उनके जीवनोंको सुधार देना है। हम आशा करते हैं कि आप इस हमारे निवेदनपर आगामी अवश्य ध्यान देते रहेंगे।

आत्मधर्म प्रेमी व बू चम्पतरायजी बारिस्टर हरदोई (यू० पी०) ने एक पुस्तक गौंचाणो प्रकाशित कराई है जिससे सभासदोंको लाभ पहुंचेगा ऐसा समझकर उन्होंने अपनी ओरसे सभासदोंकि पास पहुचानेको हमें भेजी है। जिसे हम इस पुस्तिकाके साथ आपकी सेवामें भेट करते है। आशा है कि आप अच्छी तरह मनन करेंगे और जगतके मानवोंका मिथ्या अन्धकार दूर करनेका अवश्य प्रयत्न करते रहेंग। तथा कोइ बात इस गौचाणोकी जानना चाहेंगे तो उक्त महाशयसे हरदोई पत्र व्यवहार करेंगे या हमे सूचित करेंगे।

प्यारे सभासदों! आइये हम आप थोड़ासा आनन्द इस पुस्तिका द्वारा अवश्य प्राप्त करें जो हमारे ही भीतर है व जिसका लाभ लेना हमारा मुख्य कार्य है और यही धर्मका साधन है। मनुष्यके जीवनका सार यही है जो सुख शांतिका भोग नित्य रहा करे। यह सुखशांति अपने ही भीतर जो देखने जाननेवाला आत्मा है उसीका

निज स्वभाव है। जैसे मिश्रीका स्वभाव मीठा, नीमका कटुक, नींबूका खट्टा होता है वैसे आत्माका स्वभाव सुखशातिमय है।

सासारिक पदार्थोंमें मोह बुद्धि होनेसे व किन्हींमें राग व किन्हींमें द्वेषभाव रखनेसे आत्मा स्वभावमे रमण नहीं करसक्ता है इसीलिये वह अपने आपमें न ठहरा हुआ निज स्वाभाविक सुख-शातिका भोग नहीं करसक्ता। जिसका भाव रागद्वेष मोहके द्वारा क्षोभित नहीं होता है वह अपने आपको देखता हुआ अपनी सुख शातिका भोग करसक्ता है।

जैसा स्वामी पूज्यपादने कहा है—

रागद्वेषादिकल्लोलैरलोलं यन्मनो जलं।
स पश्यत्यात्मनस्तत्त्वं तत्तत्वं नेतरो जनः॥

भावार्थ—जिसका मन रूपीजल रागद्वेष आदि लहरोंसे क्षोभित नहीं होता है वही आत्माके तत्त्वको देख सक्ता है। दूसरा कोई उसे नहीं देख सक्ता है।

जैसे मिश्रीकी तरफ उपयोग जुडते ही मीठेपनका स्वाद आता है वैसे आत्माके स्वभावकी तरफ उपयोग जुडते ही सुखशातिका स्वाद आजाता है।

वास्तवमें अपने ही शरीरमें आत्माराम अपने ही स्वाभाविक गुणोंको लिये हुए विराजमान है इस बातका यथार्थ ज्ञान तथा श्रद्धान होना चाहिये, क्योंकि जिस वस्तुका सच्चा ज्ञान तथा श्रद्धान हो जाता है उस वस्तुकी रुचि हो जाती है अर्थात् उस वस्तुका शौक हो जाता है। जिस वस्तुका शौक हो जाता है उस वस्तुकी तरफ मन स्वयं वारवार जाता है। श्री पूज्यपाद स्वामी कहते हैं—

यत्रैवाहितधी पुंस श्रद्धा तत्रैव जायते ।
यत्रैव जायते श्रद्धा चित्त तत्रैव लीयते ॥

भावार्थ—इस मानवकी बुद्धि जिधर जमती है उधर उसकी रुचि हो जाती है। तथा जिस वस्तुकी रुचि हो जाती है उस वस्तुकी तरफ चित्त स्वयं लीन हो जाता है।

साधकको सबसे पहले यही जाननेकी आवश्यकता है कि शरीररूप नहीं हूं—न मैं गोरा, काला, पीला, बालक, वृद्ध, युवान हूं, न मैं रागी, द्वेषी, मोही व अज्ञानी हूं, किन्तु मैं शुद्ध स्वभावधारी ज्ञाता दृष्टा अविनाशी एक आत्माराम हूं।

जैसे धानके भीतर सफेद चावल छिपा है, दूधके भीतर निर्मल पानी छिपा है, सुवर्ण पाषाणके भीतर शुद्ध सुवर्ण छिपा है, रत्न पाषाणमें चमकता हुआ रत्न छिपा है वैसे इस शरीरके भीतर आत्माराम छिपा है।

जैसे भेदज्ञान अर्थात् विवेककी दृष्टिसे धानके भीतर रहते हुए भी चावल अलग दिखता है, दूधके भीतर पानी भिन्न मालूम पड़ता है सुवर्ण पाषाणमें सुवर्ण और रत्न पाषाणमें रत्न अलग झलकता है वैसे भेदज्ञान या विवेकके द्वारा ही यह आत्मा बिलकुल स्वच्छ सब रागादि परभाव तथा अन्य द्रव्योंसे जुदा दिखलाई पड़ता है।

जब दो द्रव्य मिले हुए होते हैं तब उनकी पहचान करनी चाहिये। उनका भिन्न भिन्न लक्षण जब ध्यानमें आवेगा तब ही वे मिले हुए दो द्रव्य भी जुदे जुदे दीख पड़ेंगे।

किसी पात्रमें गेंहू और जौ मिले हुए रक्खे हैं। परन्तु जिसको यह पहचान है कि गेंहूका स्वभाव यह है तथा जौका स्वभाव यह है वही गेंहूको जौसे अलग कर सक्ता है।

चांदी और सोनेकी रज मिली हुई रक्खी है। जिसको दोनोंकी भिन्न२ पहचान है वही सोनेको चांदीसे जुदा करसक्ता है।

यह संसार द्वैतरूप है—चेतन और जडका मिश्रण ही संसार है। चेतनका जडसे जुदा होना ही मोक्ष है। पानी और मिट्टीका मिलाप ही मैलापना है। पानीका मिट्टीसे अलग होजाना पानीका मैलसे छूटकर शुद्ध होजाना है।

आत्मा यों तो अनंतगुणोंका एक अखंड समुदाय है परन्तु उसका अनात्मासे भिन्न ज्ञान होनेके लिये उन मुख्य गुणोंको जान लेनेकी आवश्यक्ता है जिनसे वह आत्मा जडसे जुदा अपने ज्ञानमें झलक जावे।

सबसे मुख्य गुण चेतना है—जानना देखना है। यह चेतना जिसमें हो वही आत्मा है। जिसमें चेतना नहीं वही अनात्मा है। आत्माका चेतना लक्षण दोषरहित है। सर्व आत्माओंमें व्यापक है इसमें अव्याप्ति दोषरहित है। आत्माको छोडकर किसी भी अनात्मामें चेतना गुण नहीं है इससे इसमें अतिव्याप्ति दोष नहीं है। चेतना लक्षण प्रत्यक्ष प्रगट है क्योंकि चेतना सहित प्राणी सचित्त कहलाता है और वह आंख, कान, नाक, मुख, शरीर इंद्रियोंसे देख कर, सुनकर, सूंघकर, चाखकर व छूकरके वर्ण, शब्द, गंध, रस तथा स्पर्शको जान सक्ता है। मृतक शरीर चेतनारहित हो जानेसे आंख आदि इंद्रियोंके आकारको रखते हुए भी नहीं जान सक्ता

है। यह चेतना वास्तवमें शुद्ध चेतना है इसमें रागद्वेषादि विभावोंकी अशुद्धता नहीं है। जैसे दृष्टिका काम मात्र देखना है। दृष्टि रोते हुएको देखकर आप रोती नहीं। वैसे ही हंसते हुएको देखकर आप हंसती नहीं। रोगी निरोगीको, धनवान धन हीनको, बालक वृद्धको, गोरे कालेको समानभावसे मात्र देख लेती है वैसे यह चेतनाशक्ति पदार्थोंको जैसाका तैसा जानती देखती है। सिद्ध भगवान या परमात्मामें यह चेतना शुद्ध अवस्थामें विराजमान है इससे वे परमात्मा सर्व देखने जानने योग्य पदार्थोंको एक समयमें जैसाका तैसा देखते जानते हैं परन्तु किसी भी वस्तुमें रागद्वेष मोह नहीं करते हैं। यही चेतना स्वभावसे या निश्चयसे हरएक संसारी आत्माके भीतर है, क्योंकि संसारी आत्मा जड़ शरीरकी संगतिमें अशुद्ध होरहे हैं इसलिये उनकी चेतना अपूर्ण काम करती तथा वह रागद्वेष सहित वर्तन करती है।

हमको जब आत्माका लक्षण विचारना है तब हमें अनात्मा या जड़से रहित ही अर्थात् शुद्ध आत्माका ही लक्षण विचार करना है। इसलिये हरएक आत्मामें यह शुद्ध चेतना विद्यमान है।

दूसरा मुख्य गुण इस आत्मामें शांतिका है। यह आत्मा स्वभावसे परम शांत या परम वीतराग है—इसके स्वभावमें क्रोध, मान, माया, लोभ नहीं है। यह क्रोधादि भाव अनात्माकी संगतिमें ही होते हैं आत्माके वे ही गुण हो सक्ते हैं जो इसके मुख्य गुण चेतनाके सहकारी हों, चेतनाके बाधक न हों।

यह बात प्रत्यक्ष प्रगट है कि क्रोधादि भाव आत्माके ज्ञानके बाधक हैं सहायक नहीं हैं, जबकि शांति या वीतरागता आत्माके

ज्ञानको सहकारी है। शांतिमें [illegible] होती है व ज्ञानके साम्राज्यमें ही शांतिकी [illegible] होती है इसलिये शांति या वीतरागता आत्माका मुख्य गुण है।

तीसरा मुख्य गुण आनन्द है। जहां ज्ञान और शांति होती है वहीं यह आनन्द झलकता है। जहां अशांति होती है वहीं क्लेश प्रगट होता है। यह आनन्द जो आत्माका स्वभाव है वह इन्द्रियोंके विषयभोगसे होनेवाले काल्पनिक या पराधीन सुखसे विलक्षण है। जितना जितना मोह घटता है उतना उतना यह सुख गुण प्रगट होता है। एक मनुष्य दयावान होकर बिना किसी अपने स्वार्थके अनाथोंकी रक्षाके लिये १००) का दान करता हुआ इस द्रव्यसे मोहका त्याग करता है इसीलिये निस्वार्थ परोपकारसे आनन्दका झलकाव होता है। यही इस बातका प्रमाण है कि आत्मामें आनंद गुण भरा हुआ है।

चेतना, शांति, आनन्द इन तीन मुख्य गुणोंको धरनेवाला आत्मा जड़-पुद्गल ( परमाणु या स्कंध जिनमें स्पर्श, रस, गंध, वर्ण हो) से भिन्न है इसी लिये वह अमूर्तीक ([illegible]) है। इस आत्माका स्थान कहां है? क्योंकि जो कोई पदार्थ होगा वह अवश्य अपने आकारके प्रमाण आकाशको घेरेगा। यद्यपि हरएक आत्मामें शक्ति लोकमात्रमें व्यापने की है तथापि किसी शरीरमें रहा हुआ आत्मा शरीरके प्रमाण आकारको रखता है—बालकमें बालकके समान, युवानमें युवाके समान, पशुमें पशुके समान, कीटमें कीटके समान, वृक्षमें वृक्षके समान आकार है। इ[illegible] [illegible]के निमित्तसे संकोच, य

शक्ति है। इसी कारणसे यह आत्मा शरीर प्रमाण रहता है। जो आत्मा शुद्ध या मुक्त होजाता है वह भी अंतिम शरीरके प्रमाण आकार रखता है क्योंकि शरीरके छूटनेपर शरीरका सम्बन्ध न होनेसे फिर आत्मामें संकोच या विस्तार नहीं होता है।

यद्यपि यह आत्मा प्रत्यक्ष आंख आदि इन्द्रियोंका विषय नहीं है तथापि हम उसका स्वरूप अपने विचारमें इसी तरह ले सक्ते हैं जिस तरह मनुष्यका रूप किसीके मुखसे सुनकर उसका नक्शा अपने मनमें जमा सक्ते हैं। हम सोच सक्ते हैं कि हमारे ही शरीरके भीतर हमारे ही शरीरके प्रमाण आकारको रखनेवाला एक ऐसा पदार्थ विराजमान है जो चेतनामय है, परमशांत है तथा परम आनंदमई व अमूर्तीक है। पंडित द्यानतरायजी कहते हैं—

निज घटमें परमात्मा चिन्मूरति भइया।
ताहि विलोक सुदृष्टि धर पंडित परखैय्या॥

स्वामी पूज्यपाद कहते हैं—

यः परात्मा स एवाहं योऽहं स परमस्ततः।
अहमेव मयोपास्यो नान्यः कश्चिदिति स्थितिः॥

भावार्थ—जो परमात्मा है वही मैं हूं तथा जो मैं हूं सो ही परमात्मा है इसलिये मैं ही मेरे द्वारा भक्ति किये जानेके योग्य हूं और कोई नहीं, ऐसी वस्तुकी स्थिति है।

मुनि नागसेनजी तत्वानुशासनमें कहते हैं—

सद्द्रव्यमस्मि चिदहं ज्ञाता दृष्टा सदाप्युदासीनः।
स्वोपात्तदेहमात्रस्ततः पृथग्गगनवदमूर्त्तः॥ १५३॥

अर्थात् मैं सत्‌रूप विद्यमान द्रव्य हूं, चेतनामई हूं, ज्ञाता दृष्टा हूं, सदा ही वीतराग हूं, अपने शरीर प्रमाण आकार रखता हूं

भी शरीरसे भिन्न आकाशकी तरह अमूर्तीक है।

श्री पूज्यपाद स्वामी इष्टोपदेशमें कहते हैं—

स्वसंवेदन सुव्यक्तस्तनुमात्रो निरत्यय ।
अत्यन्तसौख्यवानात्मा लोकालोकविलोकन ॥ २१ ॥

अर्थात्—यह आत्मा अपने ही आपके ज्ञानके द्वारा अपनेको भले प्रकार प्रगट होता है। शरीर प्रमाण है, अविनाशी है, अतिशय सुखी है व लोक अलोकको देखनेवाला है।

श्री देवसेन महाराज तत्त्वसारमें कहते हैं—

णोकम्म कम्मरहिओ केवलणाणाइगुणसमिद्धो जो ।
सोहं सिद्धो सुद्धो णिच्चो एक्को णिरालंबो ॥ २७ ॥

भा०—यह आत्मा शरीरादि नोकर्म व पाप पुण्यरूप द्रव्य कर्मसे रहित है, केवलज्ञानादि गुणोंसे परिपूर्ण है, शुद्ध है, नित्य है, एक है व निरालम्ब है—जैसा सिद्ध परमात्मा है वैसा ही मैं हूं ऐसा विचारना चाहिये।

इस तरह अपने ही आत्माका ज्ञान और विश्वास करके हमको नित्य एकांत स्थानमें बैठकर उसका वास्तविक स्वरूप विचारना चाहिये। थोड़े दिन अभ्यास करनेसे ही आत्माके आनन्दका झलकान होने लगेगा। बस उस ही अभ्यासको बढ़ाते हुए सुखशांतिका भोग हमको प्राप्त होता रहेगा।

मानव जीवनका सबसे बड़ा ध्येय यह है। यही सच्चा आत्मोन्नतिकारक धर्म है। इस ही आत्माके गुणोंके विचारमें अपना चित्त जोड़नेके लिये हम पूजा, जप, तप, स्वाध्याय, धर्मचर्चा, भजन आदि अनेक साधन कर सकते हैं। अपने प्यारे सभासदोंके लाभार्थ हम यहां पर एक भजन भी लिखे देते हैं—

निज आतम सुखकार, भजन कर हे मन बारम्बार ।
ज्ञाता दर्शक सब ज्ञेयनिका, राजत आप मझार ॥ १ ॥ भजन०
शांत रहित क्रोधादि मावसे, वीतराग गुणधार ॥ २ ॥ भजन०
सत्य स्वातममय आनंदी है, सब कथन निरधार ॥ ३ ॥ भजन०
रागद्वेष सब मोह त्यागकर, देखा उसे हरवार ॥ ४ ॥ भजन०
स्वातम अनुभव होत सुगमसे, पीवे अमृतसार ॥ ५ ॥ भजन०
सुख सागरमें होय मगनता, छूटे मल दुखकार ॥ ६ ॥ भजन०

प्यारे सभासदो ! आपको यह अच्छी तरह निश्चय कर लेना चाहिये कि जीवनको सुखमय बनानेके लिये एक अपने ही आत्माका मनन तथा अनुभव कार्यकारी है। यही सच्चा धर्म है। इसलिये आप इस धर्मको पालें तथा जगतके मानवोंको आप सिखावें।

दूसरा व्यवहार धर्म है जिसका मूल अहिंसाका सिद्धांत है। जो यह कहता है कि अपने समान दूसरे प्राणियोंको समझो। उनको वृथा कष्ट न दो। यथासंभव बहुत कम कष्ट देते हुए अपनी आवश्यकताओंको पूर्ण करो। भोजन मात्र, शुद्ध, ताजा, मांस, मदरहित योग्य पदार्थोंका करो। नीतिपूर्ण व्यवहारोंमें धनको कमाओ। तथा अपनी मन वचन काय, सम्पत्ति, विद्या आदि शक्तियोंके द्वारा मानव समाजका कल्याण करो तथा पशु पक्षी आदि जीवमात्रका कल्याण विचारो और करो।

प्यारे सभासदो ! आपको इस निवेदन पर पूर्ण ध्यान देना उचित है तथा जितने अधिक भाई बहनोंको इस कल्याणके मार्गपर ला सकें सो आपको करना उचित है। इस पुस्तिकाकी पहुंच देवें तथा आवश्यक पत्रव्यवहार करते रहें। व्यवस्थापक—

आत्मधर्म सम्मेलन-चंदावाडी, सूरत।

सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्रकी एकता-  -आत्मस्वतंत्रताका मार्ग है।

# आत्मधर्म-सम्मेलन।

१ हरएक जीव सुख शांति चाहता है-यह सर्वथा सत्य है।

२ सुख व शांति अपने आत्मामें है।

३ आत्माके सत्स्वरूप पर विश्वास लाने और उसका ध्यान करनेसे वे स्वयं प्राप्त होने लगती हैं।

४ आत्माका लक्षण चेतना (देखना, जानना) है। यह चेतना रहित अजीव-पदार्थोंसे भिन्न है। इसका सत्स्वरूप असलमें शुद्ध, आनन्दमई, अविनाशी, क्रोधादिक विकारोंसे रहित है। यह देह प्रमाण आकार रखता है। प्रत्येक आत्माकी सत्ता सदा भिन्न२ बनी रहती है, इससे यह नित्य है। आत्मामें परिणाम सदा नये२ हुआ करते हैं इससे यह परिणामी भी है।

५ यद्यपि हम वर्तमानमें अशुद्ध हैं, पर हमें आत्माका शुद्ध स्वरूप निश्चय करके एकान्तमें बैठकर उसका भजन, मनन, पूजन, ध्यान सवेरे शाम कमसेकम १०-१५ मिनिट अवश्य करना चाहिये। अपनी ही देहमें देह प्रमाण स्फटिककी मूर्तिके समान उसे विचारना चाहिये।

६ हरएक प्राणीमें भिन्न२ आत्मा है। सब चाहते हैं कि हम कोई भी अपने मन, वचन, कायसे किसी प्रकार कष्ट न दें

७ दूसोंसे आपका धर्म है कि अन्य प्राणियोंका बुरा न विचार, उनके प्रति अहितकर वचन न करें, उनकी बुराई न करें अर्थात् सबके साथ प्रेमभाव रखकर हित सोचे व करें।

८ इसीमें मनुष्योंकी रक्षा करो, उन्हें शिक्षित, स्वास्थ्ययुक्त, न्यायमार्गी और आत्मज्ञानी बनाओ। पशुओंकी हत्या भोजनपान, औषधि, पूजा भक्ति और खेल तमाशे आदिके लिये न करो। गाय, भैंस, घोडा, बैल आदि पशुओंसे काम लो, पर कष्ट न दो। वृक्षोंपर भी दया पालो, उन्हें वृथा न सताओ।

९ भोजन ताजा, शुद्ध अन्न, शाक, फल, दुग्ध घृतका करो व ताजा पानी छानकर पिओ। भूख लगनेपर भोजन करो। कमसे कम दिनमें एक दफा भोजन धर्म है।

१० गृहमें स्त्री पुत्रादिका हित करो। मोहमें अंध होकर धर्मको न त्यागो।

११ इन्द्रियविजयी होने और वैराग्य प्राप्त होनेपर गृहत्याग आत्मध्यान करते हुए परोपकारमें जीवन विताओ।

ऊपरकी बात पसंद हो तो सभासद होनेको पत्र भेजो।

सभासदोंका कर्तव्य अपनी शक्ति अनुसार इन ११ बातोंपर चलना व इनका प्रचार करना है।

फीस—प्रेम और सेवा। पता—व्यवस्थापक—

तारीख .२-१२-२० { आत्म-धर्म सम्मेलन, चंदावाडी-सूरत।




# स्वसमरानन्द

अथवा

# चेतन-कर्म युद्ध।

सम्पादक—

जैनधर्मभूषण—

ब्र० शीतलप्रसादजी–सूरत।

प्रकाशक—

मूलचन्द किसनदास कापड़िया–सूरत।

जैनविजय प्रेस–सूरत।

# भूमिका।

जैनमित्र साप्ताहिक पत्र वर्ष १९ अंक १ वीर सं० २४१८ मिती कार्तिक सुदी १ से प्रारंभ होकर जैन मित्र वर्ष १७ अंक २० वीर सं० २४४९ मिती भादों वदी २ तक हमने पाठकोंको **चेतन और कर्मके युद्धका दृश्य** दिखानेके लिये यह लेख दियाथा। इसमें गुणस्थान अपेक्षा कर्मोंके विजयका वर्णन वीर अध्यात्म रसके साथ किया गया है। जैन तत्त्वके मरमी इस कथनसे बहुत लाभ उठाएंगे। **श्रीमती पंडिता चंदाबाईजी** आराकी उदारता व अनेक तत्त्व प्रेमियोंकी प्रेरणासे यह निबन्ध पुस्तकाकार स्वल्पमूल्यसे प्रकाशित किये गये हैं। पाठकोंको सूचना है कि वे इसे वारवार पढ़ें तथा इसका प्रचार करें कहीं भूल हो तो उदार विद्वान् क्षमा करके पत्रद्वारा सूचित करें।

मिती<br>कार्तिक सुदी ११<br>वीर सं० २४४९<br>ता ३१-१०-२२

निवेदक—<br>ब्र० शीतलप्रसाद<br>आ० सम्पादक, जैनमित्र—सूरत।



# विषय-सूची।



—(o)—

# शुद्धाशुद्धि ।

| पृ० | ला० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १ | १२ | आकार | आकर |
| ९ | १ | धाको | धाकी |
| १० | ११ | प्रदेश | परदेश |
| १२ | १ | इसकी | इनकी |
| १५ | १९ | श्रा अन ता | अन ता |
| १८ | ११ | कारणों | करणों |
| २१ | २ | योद्धओ | योद्धाओं |
| २५ | १६ | धर्म पद्धतिसे गिरा | गिरा |
| २९ | १९ | कश्चिन् | किंचित् |
| ,, | २१ | मिलसे | मिलके |
| ३० | १० | रुगोटकी | लगोटको |
| ,, | ११ | अज्ञा | आज्ञा |
| ३१ | १६ | प्रमत्त | प्रमत्त विरत |
| ,, | १८ | उठी | छठी |
| ३३ | ९ | लज्जामान | लज्जायमान |
| ३४ | १२ | स्थान विचय | संस्थान विचय |
| ,, | १९ | तिया | शिव तिया |
| ३७ | २१ | आशक्त | आशक्ति |
| ४१ | १५ | बारह | बाहर |
| ४५ | ९ | किसी दशा | की सी दशा |
| | १ | दूसरे | दूरसे |

| पृ० | ला० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ,, | १२ | यहा "उसीवक्त आदि" पहले फिर भेमता है आदि पढ़ना चाहिये १ लाइन आगे पीछे उलट गई है। | |
| ४१ | १९ | साहकर | सम्हलकर |
| ४९ | १० | आतम | आतमा |
| ५० | १९ | सत् स्वरूपी | सत् स्वरूपको |
| ५१ | ७ | परकाल अस्तित्व | परकालनास्तित्व |
| ५२ | १० | सेवा | सेना |
| ५४ | १८ | रहा है | हो रहा है |
| ५६ | ४ | निम्न | निम्न फुटनोट देखो नं० २९ |
| ,, | ७ | साम्यक्ती | सम्यक्ती |
| ,, | १६ | उदय | हृदय |
| ५७ | ३ | बदल | व दल |
| ६० | ९ | नौकर्म | नोकर्म |
| ६५ | १६ | चेनत | चेतन |
| ६६ | ७ | ज्ञानरूपी | अज्ञानरूपी |
| ,, | १९ | चेतनके | चेतनकी |
| ६७ | १० | उज्वल | उज्वल |
| ,, | २१ | अगोंमें | अगोंके |
| ६८ | ९ | [illegible]गता | वीतरागता |

| पृ० | ला० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ७० | १९ | सम्क | सम्यक |
| ७१ | ११ | मिलाने | मिलने |
| ७१ | २ | चरता है | चलाता है |
| ७५ | ८ | जो | जो आनन्द |
| ,, | १४ | वरणी | ज्ञानावरणी |
| ,, | १७ | विचार | अवीचार |
| ७८ | ९ | मोह वेगी | मोह वेगके जीतनेके लिये |
| ८० | ४ | अन्त | अनन्त |
| ,, | ९ | ठहरा | ठहर |
| ८१ | ९ | निश्रय | निश्चय |
| ,, | १३ | लाग | लाए |





नमः श्रीवीतरागाय।

# स्वसमरानन्द।

(१)

अनन्त कालसे महाभयानक मोहनगरमें परतन्त्रतारूपी कैदके महान दुःखोंको भोगनेवाला आत्मा एकायक ज्ञानी आकाशगामी किसी दयावान शक्तिशाली विद्याधरकी दृष्टिमें आजाता है उसे परतन्त्रताके महान भारी दुःखदायक कष्टमें आकुलित देख वह विद्याधर कहता है, "रे आत्मन्! तू क्यों अपनेको भूल गया है? क्या तुझको मालूम नहीं कि, तू स्वतन्त्र स्वभावी है? तू निश्चयसे तीन लोकका धनी, अनन्त ज्ञान, दर्शन, वीर्य, सुखमई है। तेरे रमने योग्य मोक्षनगरनिवासिनी शिवतिया है? जिस मोह राजाकी पुत्री कुमति कुटाके फंदोंमें तू मोहित हो रहा है उसने तेरी हे चेतन! देख कैसी दुर्दशा कर रक्खी है! तेरी सम्पत्ति हर ली है। तुझे कैदमें डाल रक्खा है। तू ऐसा बावला है कि उसके दिखाये हुए भ्रमात्मक रूपमें मोहित हो उसके क्षणिक मोहमें पड़ अपनी सर्वथा दुर्दशा कर रहा है। मैं तेरे कष्टसे आकुलित हुआ हूं। मेरे चित्तमें तेरे ऊपर बड़ी ही करुणा आई है। मैं तुझको इस नगरसे छुड़ा सकता हूं। और तुझे तेरी [illegible] स्त्री प्रेमपात्रा शिवतियासे मिला सकता हूं। तू कुछ शङ्का न कर, मोहकी सेनाको विध्वंस करनेके लिये तथा तेरे पाससे दूर रखनेके लिये मेरे पास बहुत [illegible]। मैं तुझको [illegible]

दूगा। तू अब यह निश्चय कर कि तू अनन्त गुणी परम सिद्धकी जातिवाला है। पिंजरेमें बन्द सिंहके समान अपनी शक्तिको क्यों खो रहा है? वृथा झूठा मोह छोड़। भवबन्धन तोड़। " विद्याधरके यह वचन सुन वह चुप हो रहा और कुछ उत्तर न दे सका। विद्याधरने विचार किया अभी चलना चाहिये। एक दफेकी रस्सीकी रगड़से पत्थरमें चिन्ह नहीं बनते, इसलिये पुन पुन सम्बोधकर इस विचारे दीन मानवका कल्याणकर इसके दु खोंको मिटाना चाहिये। विद्याधर जाता है। वह परतन्त्र आत्मा एक अचम्भेमें आजाता है परन्तु कुछ समझता नहीं। तथापि जो अशुभ परिणतिरूपी सखी आकर उसको बातोंमें उलझाती थी उससे चित्तमें अरुचि आती जाती है तथा शुभ परिणतिरूपी सखी जो कभी २ इस आ माको देख जाया करती है उसके दर्शन पा लेनेसे यह चित्तमें हर्षित होता है और पुन उसके देखनेकी कामना करता है। वास्तवमें इस भवपिंजरमें पड़े पक्षीके छूटनेके लिये अब काललब्धि आगई है। इसके तीन कर्मोंका क्षयोपशम हुआ है। यह अब मनकी मोह विचारशक्तिमें जम रहा है। क्षयोपशमलब्धि देवीने इसपर दया की है। उस की प्रेरणा से विद्याधरका आगमन हुआ है। साथ ही विशुद्धिलब्धि देवी अब अशुभ परिणतिरूपी सखीको पुन पुन इसके पास जानेसे रोक रही है और शुभ परिणतिको पुन पुन भेजकर उसकी प्रीति शुभ परिणतिमें वृद्धि करा रही है। धन्य है यह आत्मा, अब इसके सुधारका समय आगया है। अब इसके दु खोंका अन्त आ गया है। अब यह शीघ्र ही अपने अनन्त

बलोंकी श्रद्धाकर परमज्ञानी विद्याधर मित्रकी सहायतासे मोह शत्रुसे युद्ध करनेको तयार हो जायगा और मोहकी सेनाका विध्वंस करनेका उपाय करेगा। धन्य हैं वे प्राणी जो इस युद्धमें परिणमन करते हैं। उनके अंतरंगमें आध्यात्मिक वीररसका उत्साह आता है, और जब वह अपने गुणघाती किसी शत्रुका पराजय करते हैं तो उनके हर्षकी सीमा नहीं रहती। वे अपने आपमें परमोत्कृष्ट आत्मवीरताके रसका स्वाद ले **स्वसमरानन्द**के आमोदमें तृप्त रहते हुए दिन प्रतिदिन अपनी शक्तिको बढ़ाते चले जाते हैं और शिवनगरमें पहुँचनेके विघ्नोंको हटाते जाते हैं।

( २ )

ज्ञानी विद्याधर थोड़े दिनोंके पश्चात् ही संसार ग्रसीभूत आत्माकी दुःखमई अवस्थाको विचारकर अपने आसनको त्यागता है, और मोहनगरमें आकार आकाश मार्गसे उस आत्माको देखता है। वह आत्मा इस समय एक कोनेमें बैठा हुआ अचम्भेके साथ उसी विद्याधरको याद कर करके विचार रहा है कि वह कौन था जो मुझको कुछ सुनाकर चला गया, कई दिन हुए इससे यद्यपि मुझे उसकी बातें याद नहीं हैं तथापि उन वचनोंकी मिष्ठता और कोमलता अबतक मेरे मनको सुहावनी मालूम हो रही है। वह अवश्य मेरा कोई हित ही होगा। अब मैं उसके मनोहर शब्दोंको फिर कब सुनूं? यह विभावपरिणतिसे परेशान आत्मा ऐसा मनन कर रहा था, कि यकायक वह विद्याधर बोल उठा, "हे आत्मन्! क्या चिन्ता कर रहा है? क्या तुझे अभीतक अपने रूपकी खबर नहीं है? तू चेतनपदका धारी अमल अटूट अस-

स्यात् प्रदेशी, ज्ञान, दर्शन, सुख, वीर्य, सम्यक्त, चारित्र, स्वस्व रूप तन्मयत्व आदि अनेकानेक गुणोंका भण्डार परम रूपवान है। तेरी शक्ति अनन्त अपार है। जो तू अपने पदकी रुचि मात्र करे तो तेरा यह कारावास अन्तपनेको प्राप्त हो जावे। देख प्यारे मित्र! मोह और उसकी कुपुत्री कुमतिने तुझे ऐसा बावला बना दिया है, तेरी ज्ञान दृष्टिपर मोहनी धूल डाल दी है कि तू जहा कनक है वहा पीली मिट्टी देख रहा है। जहा अगर-वन है वहा तू बबूलवन कल्पना कर रहा है, जहा अचल अभिराम आनन्दधाम है वहा तू नर्कका मुकाम मान रहा है। जहा विषका समुद्र है वहा तू अमृतसागर मान रहा है। जहा अमृतसागर है वहा तू विषधर कल्पना कर रहा है। जो तुझे अनन्त कालतक सुख देनेवाला है उसे तू दुःखदाई मान रहा है। विषयवासनामें पड़कर आज तक किसी जीवने तृप्तता नहीं पाई। हे मित्र! मेरी ओर देख ' ये वचन क्या थे, मानो प्यासके लिये जलरूप थे, भूखेके लिये अन्नरूप थे। सुनने ही ऊपर देखता है परन्तु फिर भी बड़ी आश्चर्यकी बात है क्योंकि उसकी समझमें उस विद्याधरका कथन फिर भी नहीं आया। परन्तु इसकी रुचि देखकर वह विद्याधर समझ गया कि इसके परिणामोंने अपने हितकी तरफ ध्यान दिया है और फिर उसको कहता है, "हे मित्र! तू कमर कस, मोहसे लड़, भय न कर, हम तेरी हर प्रकारसे सहायता करनेको उद्यत हैं।" अब यह समझता है और कहता है, "हे मित्र! तुम्हारे वचन मुझे बहुत ही इष्ट मालूम पड़ते हैं। कृपाकर ऐसे ही वचनोंका समागम मुझे नित्य प्रदान

करें।" विद्याधर अपने उद्देश्यकी पूर्ति समझ कहता है, "हे मित्र! घवड़ाओ नहीं, हम नित्य तुमको धर्मामृत पान करानेके लिये आएंगे," और तुम्हें युद्ध करने योग्य बल प्रदान करेंगे। धन्य है यह आत्मा! इसको अब देशनालब्धिकी प्राप्ति हुई है। जिनवाणी अपना असर करती जाती है। अंतरंगमें अशुभ कर्मोंका कडुआ रस बदलता जाता है। शुभ कर्मोंका मिष्ठरस अधिक मीठा होता जाता है। यह आत्मा अवश्य एक न एकदिन मोह शत्रुसे युद्ध ठान उसको परास्तकर शिवनगरीका राज्य करेगा। धन्य है यह युद्ध जिसमें हिंसाका लेश नहीं है, जो दयामय प्राणिमरक्षक है और जो अपनी क्रियामें परम मनोहर है। जो इस युद्धमें परिणमन करते हैं, वे अपने आप ही आत्माकी सत्य सुखदाई भूमिकामें नयानन्दोंसे अतीत स्वसमरानन्दको लब्धकर परम आल्हादित रहते हैं।

( ३ )

धन्य है परोपकारी विद्याधर जिसके नित्य धर्मरसके दिये हुए रुचिमई भोजनसे संसारी आत्माके शरीरमें पुष्टता और साहसकी वृद्धि हो रही है। क्रम २ से अब ऐसी अवस्था हो गई है कि, यह अपने अनंत बलको समझकर होशियार हो गया है और मोहकी सेनासे युद्ध करनेके लिये तय्यार हो गया है। देशनालब्धिसे सीखे हुए विशुद्ध परिणामरूपी वीरोंको निर्भय होकर चलाने लगा है। मोह राजाकी नियत की हुई आठ प्रकारकी सेना संसारी आत्माके आठों ओर [illegible] हुए है। इसने शुभ भावनाके मननरूप अनेक

स्यात् प्रदेशी, ज्ञान, दर्शन, सुख, वीर्य, सम्यक्त, चारित्र, स्वस्थ रूप तन्मयत्व आदि अनेकानेक गुणोंका भण्डार परम रूपवान है। तेरी शक्ति अनन्त अपार है। जो तू अपने पदकी रुचि मात्र करे तो तेरा यह कारावास अन्तपनेको प्राप्त हो जावे। देख प्यारे मित्र ! मोह और उसकी कुपुत्री कुमतिने तुझे ऐसा बावला बना दिया है, तेरी ज्ञान दृष्टिपर मोहनी धूल डाल दी कि तू जहां कांक है वहां पीली मिट्टी देख रहा है। जहां अगर-वन है वहां तू बबूलवन कल्पना कर रहा है, जहां अचल अभिराम आनन्दधाम है वहां तू नर्कका मुकाम मान रहा है। जहां विषका समुद्र है वहां तू अमृतसागर जान रहा है। जहां अमृतसागर है वहां तू विषधर कल्पना कर रहा है। जो तुझे अनंत कालतक सुख देनेवाला है उसे तू दुखदाई मान रहा है। विषयवासनामें पड़कर आज तक किसी जीवने तृप्तता नहीं पाई। हे मित्र ! मेरी ओर देख ' ये वचन क्या थे, मानो प्यासके लिये जलरूप थे, भूखेके लिये अन्नरूप थे। सुनने ही ऊपर देखता है परन्तु फिर भी बड़ी आश्चर्यकी बात है क्योंकि उसकी समझमें उस विद्याधरका कथन फिर भी नहीं आया। परन्तु इसकी रुचि देखकर वह विद्याधर समझ गया कि इसके परिणामोंने अपने हितकी तरफ ध्यान दिया है और फिर उसको कहता है, " हे मित्र ! तू कमर कस, मोहसे लड़, भय न कर, हम तेरी हर प्रकारसे सहायता करनेको उद्यत हैं। " अब यह समझता है और कहता है, " हे मित्र ! तुम्हारे वचन मुझे बहुत ही इष्ट मालूम पड़ते हैं। कृपाकर ऐसे ही वचनोंका समागम मुझे नित्य प्रदान

करें।" विद्याधर अपने उद्देश्यकी पूर्ति समझ कहता है, "हे मित्र! घबड़ाओ नहीं, हम नित्य तुमको धर्मामृत पान करानेके लिये आयंगे," और तुम्हें युद्ध करने योग्य बल प्रदान करेंगे। धन्य है यह आत्मा! इसको अब देशनालब्धिकी प्राप्ति हुई है। जिनवाणी अपना असर करती जाती है। अंतरगमें अशुभ कर्मोंका कटुक रस बदलता जाता है। शुभ कर्मोंका मिष्टास अधिक मीठा होता जाता है। यह आत्मा अवश्य एक न एकदिन मोह शत्रुसे युद्ध ठान उसको परास्तकर शिवनगरीका राज्य करेगा। धन्य है यह युद्ध जिसमें हिंसाका लेश नहीं है, जो दयामय प्राणिमरक्षक है और जो अपनी क्रियामें परम मनोहर है। जो इस युद्धमें परिणमन करते हैं, वे अपने आप ही आत्माकी सत्य सुखदाई भूमिकामें नशानन्दोंसे अतीत **स्वसमरानन्द**को लखकर परम आल्हादित रहते हैं।

( ३ )

धन्य है परोपकारी विद्याधर जिसके नित्य धर्मरसके दिये हुए रुचिमई भोजनसे संसारी आत्माके शरीरमें पुष्टता और साहसकी वृद्धि हो रही है। क्रम २ से अब ऐसी अवस्था हो गई है कि, यह अपने अनंत बलको समझकर होशियार हो गया है और मोहकी सेनासे युद्ध करनेके लिये तय्यार हो गया है। देशनालब्धिसे सीखे हुए विशुद्ध परिणामरूपी तीरोंको निर्भय होकर चलाने लगा है। मोह राजाकी नियत की हुई आठ प्रकारकी सेना संसारी आत्माके आठों ओर बल किये हुए है। इसने शुभ भावनाके मननरूप अनेक योद्धाओंको अपने मित्र ज्ञानी

विद्याधरकी पूर्ण कृपासे प्राप्त कर लिया है। ये योद्धा उन कर्मोंकी सेनाके ऊपर अपने तीरोंको छोड़ २ कर विह्वल कर रहे हैं। इस घमसान युद्धमें आयु कर्मकी सेना जो बड़ी ही चतुर है इसके तीरोंसे बच जाती है, सदा ही इसके पीछे रहती हुई इसको उस स्थानसे निकलने नहीं देती है। शेष कर्मोंके योद्धाओंकी स्थिति कमजोर होती जाती है। जो कभी उनकी स्थिति ७० कोड़ाकोड़ी सागर थी वह स्थिति घटते २ अंत:कोड़ाकोड़ी सागर मात्र रह गई है। इन आठ प्रकारकी सेनामें ४ कर्मोंकी सेना बड़ी ही तीव्र है जिसको घातिया कहते हैं। इनका स्वभाव यद्यपि युद्धमें बाणोंकी चोटके पानेसे पहले पत्थर तथा हड्डीके समान कठोर था, परन्तु वह स्वभाव बाणोंकी लगातार चोटोंके पानेसे अब लकड़ी तथा बेलके समान नरम हो गया है। तथा अघातिया कर्मोंकी सेनामें जिन योद्धाओंका स्वभाव इतना अशुभरूप था कि उनके द्वारा पहुंचाई हुई चोटें विष और हालाहलके समान बुरा असर करती थीं उनका स्वभाव इस आत्माकी भावरूपी फौजोंकी चोटोंसे अब टीला पड़कर नीम और कांजीके समान हलका होता चला जाता है तथा अघातिया कर्मोंमें जिन योद्धाओंकी सेनाओंका स्वभाव पहिलेहीसे कुछ शुभ था वे योद्धा इस साहसी आत्माके वीरत्वको देख अधिक शुभ होते जाते हैं, अर्थात् गुड़, खांडके समान जिनका स्वभाव था वह अब बदलकर अमृत और शर्करारूप होता जाता है। मोहराजा अपनी सेनाके योद्धाओंको समय २

रहे हैं। इसलिये लाचार हो वह वैसे ही कर्मके योद्धाओंको भेज ता है, जिनकी स्थिति अंत कोड़ाकोड़ी सागर है। साहसी आत्माकी विशुद्ध भावरूपी सेनाके योद्धाओंके बलको बढ़ते देखकर जो नवीन मोहकी फौज है वह अंतर्मुहूर्त तक अंत कोड़ाकोड़ी सागरकी स्थितिमें पल्यका संख्यातवा भाग घटती स्थितिको धरनेवाली ही समय २ में आती है। फिर दूसरे अंतर्मुहूर्त तक उस अंत स्थितिमें पल्यका संख्यातवा भाग घटती स्थितिवाले कर्मोंकी सेना समय २ आया करती है। इस तरह करते २ सात या आठसौ सागर स्थिति घटनेवाले कर्मोंकी सेना जब आ जाती है तब एक प्रकृतिबंधापसरण होता है। इस प्रकार ३४ प्रकृतिबंधापसरणोंके द्वारा घटती २ स्थितिवाले कर्मयोद्धा आते हैं और अधिक स्थितिवाले कर्मयोद्धाओंके आनेका साहस नहीं होता है। विशुद्ध भावधारी आत्माका ऐसा ही इस समय प्रभाव है। अब यह **प्रायोग्य** लब्धिका पूर्ण स्वामी हो गया है, इसने कर्म-शत्रुओंका बहुत बल क्षीण कर दिया है। धन्य हैं वे आत्मा जो इस प्रकार शास्त्राभ्यासके द्वारा वस्तु स्वरूपका पुन २ मननकर तथा सम्यक् मार्गसे भावनाकर अपने परिणामोंसे अनादि कालसे लग्न कर्म शत्रुओंको पराजय करनेके लिये उद्यमवंत रहते हैं। अपना सुधा समूह अपने निकट है उसकी प्राप्तिमें जो रुचिवान होते हैं वे संसारातीत अविनाशी निजरूपकी समाधिमें तन्मय रहनेका हुल्लास करते हुए निजवट कुरुक्षेत्रमें **स्वसमरानन्द**का भोग भोगते नित्य आत्मपर विजयपताका फहराते हुए आनंदित रहते हैं और भवके संकटोंसे बचनेका पक्का उपाय कर लेते हैं।

( ४ )

शुद्ध निश्चय नयसे आनन्दकंद शुद्ध बुद्ध परमस्वरूपी आत्मा व्यवहार नयसे मोहनृपकी प्रबल सेनाके अधिपति आठ कर्मोंके द्वारा घिरा हुआ अपने मित्र विद्याधरके द्वारा प्राप्त विशुद्ध मद कषायरूपी सेनाओंके द्वारा उनका बल मर्दकर उनको भगानेका पूरा २ साहस कररहा है। यह सत्य है, शिवरमणीके वरपनेको प्राप्त होनेवाला है। अब इसको प्रायोग्य लब्धिका स्वामित्व प्राप्त हो गया है। जिस पक्षकी विजय होती जाती है उस पक्षके योद्धाओंका उत्साह और साहस बढ़ता जाता है। इस वीरात्माके विशुद्ध परिणामोंमें इस तरह उत्साहरूपी तरंगोंकी वृद्धि है कि समय २ उनमें अनतगुणी विशुद्धता होती जाती है, अपनी सेनाकी अधोकरण लब्धिमें होनेवाली चमत्कारिताको देखकर यह शूरवीर आत्मा एकाएक मोहनी कर्मकी प्रबल सेनाके बड़े दुष्ट और महा अन्यायी पाच सुभटपतियों ( अफसरों ) को ललकारता है और उनका सामना करनेको उद्यमीभूत होता है। यह पाच सुभट सम्पूर्ण जगतको भवके चक्रोंमें नचानेवाले हैं। इन्हीकी दुष्टतासे अनतानत जीव इस संसारमें अनादिकालसे पर्यायमें लुब्ध होकर आकुलित हो रहे हैं। इन दुष्टोंकी सगति जबतक नहीं छूटती तबतक कोई जीव इस जगतमें किसी कर्मशत्रुका न तो क्षय करसक्ता है न उनके बलको दबा सक्ता है। जीवोंको भव २ की आकुलतामयी उपाधियोंमें परेशान, अज्ञान और हैरान रखकर उसको एकतानके गान अमस्थान सुखधाममें स्वचितानका निशान स्थिर रखकर आत्मरस

मलस्थानमें स्नान तो क्या एक डुबकी मात्र ठहरानेको न करने देनेवाले यह पाच आत्म वैरी हैं । पांचोंमें प्रधान **मिथ्यात्व** सेनापति है, और अन्य चार **अनन्तानुबन्धी** क्रोध, मान, माया, लोभ, उस प्रधानके अनुगामी मित्र हैं । इन पाच अफसरोंके आधीन कर्मवर्गणा नामके अनगिन्ती योद्धा युद्धके सन्मुख हो रहे हैं । और अपने तीक्ष्ण उदयरूप बाणोंको लगातार इस वीर आत्माके विशुद्ध परिणामरूपी सुभटोंपर छोड़ रहे हैं परन्तु वे सुभट **तत्वविचार**की अत्यंत कठिन ढालसे उन बाणोंकी चोटोंसे बिलकुल बच जाते हैं । और यह सुभट अपने बाणोंको इस चतुरतासे चलाते हैं कि उन पांचों सेनाके सिपाहियोंकी स्थिति कम होती जाती है, तथा उनका रस भी मंद पड़ता जाता है । केवल इन पाच सेनाओंहीका बल क्षीण नहीं हो रहा है, किन्तु सर्व विपक्षियोंकी सेनाकी कुटिलता और स्थिरता निर्बल होती जाती है ।

एक मध्य अन्तर्मुहूर्ततक युद्ध करके इस वीरने अपना बहुतसा काम बना लिया है । अब इसके विशुद्ध भावोंकी सेनामें अपूर्व ही जोश, उत्साह और साहस है । सत्य है इस समय इसके योद्धाओंने **अपूर्वकरणलब्धि**का बल पाया है । अब ऐसी अपूर्वता इसके विशुद्ध परिणामोंमें है कि इसके नीचेके समयका कोई अन्य आत्मा किसी भी उपायसे इसके परिणामोंकी बराबरी नहीं कर सक्ता है, जब कि ऐसी बात इससे पहले अधोकरणमें सम्भव थी । अब समय १ अपूर्व २ अनंतगुणी विशुद्धताकी वृद्धिको धरनेवाले सुभट अपने बाणोंको, तलवारोंको

बरछियोंको इतनी तेजीसे चला रहे हैं कि पाचों सेनाके सिपाही घबड़ा गए हैं, करीब २ हिम्मत छूटती जाती है, समय १ अनते झरते जाते हैं तथापि समय १ अपने सदृश अनत कर्म वर्गणा ओंको बुला लेते हैं। इसीसे अभी सन्मुखता त्यागते नहीं। धन्य है यह वीर आत्मा–परम धीरताके साथ युद्धकर रहा है और इस बातपर कमर कस ली है कि किसी तरह इन पाचोंको यदि क्षय न कर सका तो निर्बल कर भगा तो अवश्य देना। जबतक कोई पुरुष किसी इष्ट और साध्य कार्यके लिये अपने एक मन, वचन, कायसे उद्यत नहीं होता और सकटोंकी आगतिसे आकुलित नहीं होता तबतक कार्यका सिद्ध होना कठिन क्या असाध्य ही होता है। जिसको जैनागमके अदभुत रहस्यसे परिचय हो गया है वह जीव जिनत्व प्राप्त करनेको तत्पर हो जाता है। जैसे द्रव्यका लोभी देश प्रदेश जाकर दु ख उठानेकी कोई चिन्ता न करके किसी भी रीतिसे द्रव्यको उपार्जन करता है व विद्याका लोभी दूर निकट क्षेत्रका विचार न कर विद्याका लाभ हो वहीं अनेक कष्ट उठाकर जाता है और विद्याका लाभ करता है। इसी तरह आत्मीक सुधाके स्वादका लोलुपी जहा व जिस उपायसे यह तृप्तिकर परम मिष्ट स्वाद मिले उसी जगह जा उसी उपायको कर जिस तिस प्रकार सुधासवेदका उद्यम करता है ऐसे ही यह वीर आत्मा परमदयालु विद्याधरके प्रतापसे निज अनुभूतिविमाकी प्राप्तिका लोलुपी होकर अपने सारे उपयोग और शक्तिको इसी अर्थ लगा रहा है और इस अनुभूति–विद्याके सवेदके विरोधी शत्रुओंसे भी जासे युद्ध करता हुआ रचमात्र

भी खेद न मान स्वसमरानंदके विशाल सुखमें कल्लोलें लेता हुआ अपने आशाके पुष्पोंकी मालाकी सुगंधी ले लेकर सतोषित हो रहा है।

(५)

परमदयालु विद्याधरकी प्रेरणासे जागृत हुआ वह वीर आत्मा मोह शत्रुसे युद्ध करनेके कार्य्यमें खूब दिल खोलकर तन्मय हो रहा है। अपूर्वकरणकी लब्धिके पीछे अब इसने **अनिवृत्तिकरणकी** लब्धि प्राप्त करली है। अब इसके फौजके सर्व सिपाही बदल गए हैं। एक विलक्षण जातिकी परम बलवान सेना इसके पास समयर आ रही है। यह सेना बड़ी बलिष्ठ है। इस प्रकारकी सेना उन्हीं सुभटोंको प्राप्त होती है जो उन पाचों दुष्टोंको बिल्कुल दबा ही देवेंगे। यह मोह शत्रु बड़ा क्रूर है। इसने अनंते जीवोंको कैदमें डाल रक्खा है। परम कृपालु विद्याधरकी कृपासे यदि कोई एक व दो आदि अनेक आत्माए भी सुचेत हों, इससे युद्ध करने लग जाय और **अनिवृत्तिकरण**-लब्धिकी शक्तिका लाभ करें तो सर्व ही जीव एकसी ही बलवान परिणामरूपी सेनाको समय २ पाते हुए एक साथ ही इन पाचों दुष्ट सुभटोंको एक अतर्मूहूर्तके भीतर ही दबा देते हैं। इस वीर आत्माके युद्धके प्रतापसे जो मोह शत्रुकी शत्रुता द्वारा १४२ (तीर्थंकर, आहारक शरीर, आहारक अगोपाग, सम्यक्त मोहनी, मिश्र मोहनी सिवाय) कर्म प्रकृति वीरोंकी सेना अनादिकालसे इस आत्माको घेरे हुए दुखी किये हुये थी उनमेंके बहुतसे वीरोंको इसने प्रायोग्यलब्धिके प्राप्त करनेपर ३४ बधापसरणोंके द्वारा ऐसा

कमजोर कर दिया है कि वे अपनी नई सेना भेजनेसे रुक गए हैं, तथा इन पांचोंका तो चक्र इस समय इस धीरवीरने बहुत ही कमजोर कर दिया है, इसकी सेनाको तितर वितर कर दिया है सो इसकी सर्व कर्मवर्गणारूपी सेना कुछ आगे व कुछ पीछे चली जारही है, इसके सामनेसे हट रही है। उधर उस उत्साहीके उत्साहका पार नहीं है, अत्यन्त विशुद्ध सम्यक्त शक्तिके प्रादुर्भाव करनेको समर्थ परिणामरूपी योद्धाओंने अपने तीक्ष्ण बाणोंसे उन पांचों सुभटोंको ऐसा परेशान कर दिया है कि, वे इस समय घबड़ा गये हैं और अपनी सेनाको तितर-बितर देखकर यही विचार करते हैं कि अब हमारा बल ठहरनेका नहीं, हमारी सेना बिखर गई है। उचित है कि हम एक अन्तर्मुहूर्त ठहरकर अपनी सेनाको सम्हाल लेवें, फिर इसको कहां जाने देंगे, तुरत इसके बलको नाशकर डालेंगे। थोड़ी देर इसको क्षणिक आनन्द मना लेने दो। अभी तो मेरे साथी बहुतसे वीर इसको दुखी कर रहे हैं। यह हमारे क्षेत्रसे बाहर हो जाने हीका नहीं है। ऐसा विचार यह पांचों दब जाते हैं अर्थात उपशमरूप होकर एक अन्तर्मुहूर्तके लिये अपने किसी प्रकारके बलको इस आत्मामें दिख लाते नहीं। इन पांचोंका दबना कि इस वीर आत्माको **प्रथमोपशम सम्यक्तकी** अपूर्व शक्तिका लाभ होना। अहा! हा!! अब तो उसके हर्षकी सीमा नहीं, इसने अनादि कालके बड़े भारी योद्धाओंको दबा दिया है। उसी समय विद्याधर आता है और कहता है " शाबास, शाबास! अब तेरा संसार निकट है, तू भी ही मोक्ष नगरका राजा होगा और वहांके अतीन्द्रिय सुखका

विलास भोगेगा।" अपनी स्वस्वरूपलब्धिके लाभकी आशामें इस आत्माके अंतरंगमें परम संतोष, परम शांत भाव भर दिया है। इस समय यह भी अपनी सेनाको विश्राम देता हुआ अपने अनंत शक्तिशाली स्वरूपका अनुभवकर जगतके आनन्दोंसे दूरवर्ती परम सुखको भोगता हुआ **स्वसमरानन्दके** अद्भुत विलासमें विश्वास धर परम सम्यक्त्व भावका लखाव कर रहा है।

(६)

परमानंदविलास, सुखनिवास, सद्गुणाभास, परम तम प्रकाश मईके अनुपम विकासके लाभका उत्साही यह अनादि मिथ्यादृष्टी आत्मा अनिवृत्तिकरणलब्धिके प्रभावसे प्रथमोपशम सम्यक्तकी अपूर्व शक्तिको प्राप्तकर समय २ अद्भुत विशुद्धता पा रहा है। यद्यपि अनादिके पीछे पड़े हुए मोहके भेद विवक्षासे १४१ शत्रुओंमेंसे तथा अभेद विवक्षासे ११८ शत्रुओंमेंसे (क्योंकि स्पर्शादिक २० में ४, तथा ५ बंधन और ५ संघात, ५ शरीरोंमें गर्भित हैं इसलिये २६ कम हुई) अब केवल १०९ शत्रुओंकी सेना ही इसको आकुलता पहुंचा रही है। तथापि यह वीर इस समय इस आनन्दमें मग्न है कि मैं अब अधिकसे अधिक अर्द्धपुद्गल परावर्तनकालमें ही अवश्य शिवनगरमें जाकर निवास करूंगा और स्वसुधा-समूहका स्वाद अनंत कालतक भोगूंगा। इस समय मिथ्यात्व१, एकेन्द्रियजाति२, द्वेन्द्रियजाति३, तेन्द्रियजाति४, चौन्द्रियजाति५, स्थावर६, आताप७, सूक्ष्म८, अपर्याप्त९, साधारण१०, अनन्तानुबन्धी क्रोध११, अनंतानुबंधीमान१२, अनन्तानुबंधिमाया १३, अनंतानुबंधिलोभ१४, इस प्रकार ११७ मेंसे १४ शत्रु दबे

इनकी भूमिकामें आ जाता है। अब यहां इसकी सत्तामें १४१* कर्म प्रकृति सेनाओंके साथ दो कर्म प्रकृति की सेना और मिल जाती है और १४३ कर्म प्रकृति सत्तामें हो जाती हैं। इसके एक समय पहले तो १०३ शत्रुओंकी सेना ही सामना कर रही थी, परन्तु अब ९ प्रकृतियोंकी सेना जो खाली बैठी थी यह भी उठ खडी हुई और इस आत्माको दुखी करने लगी। इन ९ में ४ तो अनन्तानुबन्धी क्रोध, मान, माया, लोभ और ५ में स्थावर एकेन्द्रिय जाति और विकलत्रय ऐसे ९ प्रकृतियोंकी सेना आजाती है। और नरकगत्यानुपूर्वी इस गुणस्थानमें दब जाती है, इससे १११ प्रकृतियोंकी सेना अपना जोर दिखलाती है। तथा नई सेनाका आगमन जो इसके पहिले केवल ७४ ही ही का था अब घटता है और ११७ में से १०१ प्रकृतियोंकी सेनाका आना होने लगता है। जो २७ शत्रुओंकी सेना पहिले गिनाई थी उसमेंसे हुण्डक संस्थान, और नपुंसक वेद निकलकर तथा मनुष्यायु और देवायु जोडकर शेष सर्व २७ प्रकृतियोंकी सेनाका आगमन पहलेकी अपेक्षा इस गुणस्थानमें घट गया है। इस सासादन अवस्थामें आत्मा एक गड्ढेमें आ जाता है, इसका कषायसे छूट जाता है। तीव्र कषायके आवेशमें उत्कृष्ट ६

* फुट नोट—इस लेखमें गत अंकोंमें अनादि मिथ्यादृष्टीके १४१ या [redacted] लिखा था सो १४१ का ही बंध समझना चाहिये। तीर्थंकर आहारक शरीर आहारक बंधन, आहारक संघात आहारक अंगोपांग, सम्यक् मिथ्यात्व, सम्यक् प्रकृति मिथ्यात्व इन ७ का बंध नहीं होता।

आवली प्रमाण और जघन्य १ समय प्रमाण बावना रहकर तुरत मिथ्यात्वकी भूमिकामें आजाता है। हा! जो आनन्द इस निराकुल आत्माको थोड़ी ही देर पहले था वह सब अस्त हो जाता है और यह महा दुखी होकर विषयोंकी चाहकी दाहमें जलने लगता है और उनकी ही प्राप्तिके सोचमें तड़फड़ाने लगता है। यदि कोई विषय मिल जाता है तब अन्य विषयोंकी तृष्णामें विहुल रहता है।

धन्य हैं वे प्राणी जिन्होंने मिथ्यात्वकी सेनाओंको सत्तासे ही नष्टभ्रष्ट करके भगा दिया है और जो क्षायिक सम्यक्तकी दृष्टिसे निर्भय हो स्वसमरानन्दका अनुभवकर तृप्त रहते हुए अचिन्त्य रहते हैं।

(८)

आनन्दकन्द, अविनाशी, परम निरञ्जनत्व मनन अभ्यासी आत्मा इस समय मिथ्यात्व भूमिकामें घिरा हुआ हुआ मोहराजाके प्रबल भटोंकी सेना द्वारा चारों ओरसे दुखी और व्याकुल हो रहा है। अभेद विवक्षासे उदय योग्य ११२ प्रकृतियों (स्पर्शादिमेंसे ४ लेकर १६ बाद दे तथा ५ बन्धन, ५ संघातको शरीरोंमें ही गर्भित कर १० बाद दे, १४८मेंसे २६ जानेसे १२२ प्रकृति उदय योग्य होती हैं।) की सेनामें सम्यक्प्रकृति, सत्यमिथ्यात्व, आहारक शरीर, आहारक आंगोपांग और तीर्थंकर प्रकृतिकी सेना अपना बल नहीं दिखला रही है। बड़ी कठिनतासे किसी काललब्धिके वश परोपकारी सद्गुरुद्वारा इस आत्माने जिस अनादि मिथ्यात्वसे अपना पग छुड़ा लिया था, खेद है कि इसीने फिर इसको दबा

दिया। अब यह फिर पहिलेके समान बावला हो रहा है। जितने शत्रुओंकी सेना इसको निराकुल सुखानुभवसे रोक रही है उतने ही शत्रुओंकी सेनाए बराबर आती रहतीहैं और इसको बावली रहती हैं। इस आत्माकी सत्ता भूमिमें अब सर्व १४९ शत्रुओंकी सेना ही खड़ी है, क्योंकि अभी तक यह न तो छठे गुणस्थानमें चढ़ सका है और न इसे केवली श्रुतकेवलीकी निकटता हुई है और न १६ कारण भावनाका ऐसा मनन ही किया है जो इसे तीर्थंकर प्रकृतिकी सेना मधनमें डाले। बहुत काल्तक इस दीन आत्माको कर्म शत्रुओंसे अपनी निर्बल दशामें लड़ते हुए और हारते हुवे देखकर परम दयालु सत्यमित्र विद्याधर आते हैं और उसे ललकार कर कहते हैं, "हे आत्मन् किधर गाफिल हो रहा है!! देखो कितने परिश्रमसे तूने मिथ्यात्व और ४ कषायोंको दबाया था!!! परन्तु तेरे प्रमादसे वे अब ५ से ७ होगए हैं अब तुझे साहस करनेकी आवश्यक्ता है। मैं तत्वज्ञानरूपी मेरे निकटवर्ती मुसाहबको तेरे पास छोड़ता हूं। तू इसकी सहायता से इसकी सम्मतिसे युद्धकर अवश्य विजयी होगा'" सच है, जो सच्चे मित्र होते हैं वे दुखीकी आपत्तियोंको मेटनके लिये अपनी शक्तिभर परिश्रम उठा नहीं रखते। तत्वज्ञानसे पुन पुन हरएक नियमें विचारके साथ वतनवाला धीर आत्मा फिर निज पुरषाथ सम्हाल बड़ी ही वीरतासे कर्म-शत्रुओंसे युद्ध करता है देखते २ प्रायोग्यलब्धिसे पांच कर्मोंकी दशाको निर्बल कर देता है और शीघ्र ही तीनों कारणोंके द्वारा सातों प्रकृतियोंको फिर दबाकर याने उपशमकर प्रथमोपशम सम्यग्दृष्टी हो

जाता है और यहां आकर स्वरूपाचरण चारित्रमें रमन करता है। धन्य है परिणामरूपी संसारकी विचित्रता, जिसने इस आत्माको आनकी आनमें विषय सुखकी श्रद्धासे हटाकर अतीन्द्रिय आत्मीक अनुभवकी दशाकी श्रद्धामें लाकर खड़ा कर दिया है। अब यह परम सुखी अपने परिश्रमको सफल लख स्वसमरानन्दका स्वाद ले अमृतानन्दी हो रहा है।।

(९)

अपनी अनुभूति सत्ता भूमिमें सम्यग्दृष्टी आत्मा यद्यपि बहुतसे कर्म वर्गणाओंकी सेनासे घिरा हुआ है और इसपर बाणोंकी वर्षा हो रही है, तथापि चार अनंतानुबंधी कषाय और तीनों मिथ्यात्वके दब जानेसे मोहकी सर्व सेनाका बल घट गया है और यह शिवसुखका अभिलाषी मोक्षनगरीके राज्य करनेका इच्छुक अपने शुभाशुभ कर्मोंके उदयमई आक्रमणोंसे कुछ हर्ष विषाद नहीं करता है। सत्य विद्याधरके आज्ञारूप वचनोंमें श्रद्धा धार यह भव्य जीव इस श्रद्धामें तन्मय हो रहा है कि मैं शीघ्र ही कर्मशत्रुओंका विजयी होऊंगा। यह साहसी अब अपने आत्माके मनोहर उपवनमें आकर सैर करता है और उसमें प्रफुल्लित होनेवाले स्वगुण वृक्षोंकी शोभा देख परम सुखी होता है। जो सुख नौ ग्रीवकवाले मिथ्यादृष्टी अहमिन्द्रोंको नहीं प्राप्त है, जो सुख सम्यक्त रहित चक्रवर्तीके भागमें नहीं आता है, उस सुखको भोगनेवाला यह धीर वीर हो रहा है। सत्य है जो कोई निज उपयोग परिणतिको सर्व ज्ञेय पदार्थोंसे सकोच परमात्माके शुद्ध अनुभवमें जोड़ता है, और थोड़ी देरके लिये धम-

जाता है उस समय उसको स्वस्वरूपकी अद्भुत बहार नजर आती है। ऐसी दशामें यह आत्मा भी सज्जित हो गया है। अब इसको कर्मशत्रुओंके आने, रहने तथा आक्रमणोंकी कुछ भी परवाह नहीं है। यद्यपि इसने स्वस्वरूपकी चिन्ता रक्खी है, परन्तु जिन सात शत्रुओंके बिना सारी मोहकी फौज बलहीन मालूम होती है वे ही शत्रु फिर इसको दबानेका उद्यम करते हैं।

यह बिचारा अतर्मुहूर्त ही ठहरा था कि यकायक सम्यग् मिथ्यात्व नाम दर्शन मोहनीकी दूसरी प्रकृतिके योद्धाओंने इसको दबा दिया, और यह बिचारा चौथे गुणस्थानसे गिरकर तीसरेमें आ गया है। यहा इसकी बहुत ही बुरी दुर्गति है। मिथ्यात्व सम्यक्त दोनोंका मिश्र भाव दही गुड़के स्वादके समान इसके अनुभवमें आ रहा है। मिश्र प्रकृतिके बाणोंके पड़नेसे इसकी चेष्टा विह्वल हो रही है। धन्य हैं वे पुरुष जो इस प्रकृतिका विध्वंश कर क्षायक सम्यक्ती होते हैं। और फिर कभी भी इस शत्रुसे दबाये नहीं जाते हैं। स्वस्वरूपके अनुभवके स्वादी हैं, वे ही **स्वसमरानन्दका** आल्हाद ले परम तृप्ति पाते हैं।

(१०)

निश्चय नयसे शुद्ध चैतन्यता विलासी परमतत्त्व अभ्यासी ज्ञानगुणविकासी आत्मा व्यवहार नयसे कर्मबंधनमें पड़ा हुआ मोह शत्रुके द्वारा अनेक प्रकारसे त्रासित किया जा रहा है। कर्म शत्रुओंसे युद्ध करना एक बडा ही कठिन कार्य है। जो इस युद्धमें घबड़ाते नहीं किंतु तत्वविचारकी सहायताके भरोसेपर साहसी रहते हैं, वे ही अनादि कालसे संसारी आत्माको दु:खित

करनेवाले कर्मोंको दूर भगाते हैं । मिश्रगुणस्थानकी भूमिकामें यह आत्मा आगया है । मिश्र मोहनीका बल प्रबल हो गया है । इस समय ( ११७-१६-२५-२ आयु ) ७४ कर्म प्रकृतियोंकी सेना समय २ आकर बढती जाती है। दूसरेमें १०१ आती थीं। अब २५ तो दुसरे ही तक रहीं तथा आयुकर्मका बंध इस मिश्र-गुणस्थानमें होता नहीं, इससे दो आयु प्रकृति घटी । परन्तु १०० कर्म शत्रुओंकी सेना इस गुणस्थानमें इस आत्माको अपने असरसे बाधित कर रही है । दूसरे गुणस्थानमें जब १११ प्रकृतियोंकी सेना दुखी कर रही थी, तब यहां अनन्तानुबंधी ४ और एकेंद्रिय, द्वेन्द्रिय, तेन्द्रिय, चौन्द्रिय, तथा स्थावर ऐसे ९ कर्मोंकी सेनाए दब गई हैं, तथा मरणके अभावसे नर्क सिवाय तीन शेष आनुपूर्वी घटानेपर और सम्यग्मिथ्यात्व प्रकृति मिलानेपर १०० प्रकृति अपना जोर कर रही हैं । रणभूमिकी सत्तामें देखो तो जो सातवेंमें नहीं चढा है, उसके आहारक शरीर और आहारक अंगोपांग तथा तीर्थंकर इन तीनको छोड १४५ कर्मप्रकृतिकी सेना अपना बल कर रही हैं । वास्तवमें इस समय भी यह आत्मा बड़ी ही गफलतमें है । इसके मिश्र परिणामोंकी पहचान अत्यंत सूक्ष्म है । एक अंतर्मुहूर्त ही नहीं बीता था कि यह आत्मा फिर मिथ्यात्वके तीव्रोदयसे प्रथम गुणस्थानकी भूमिमें आजाता है और पहलेकी तरह महामोहके बंधनमें बंध जाता है । वास्तवमें परिणामोंकी लड़ाई बड़ी ही कठिन है । पलक मारनेके भीतर ही इनकी उलटपुलट अवस्था हो जाती है । जो वीर भेदविज्ञानके भयानक शस्त्रको हाथमें रखते हैं वे ही इन शत्रुओंके हमलोंसे अपनेको

द्वाराजका कार्य एक हो रहा है । अन्तर केवल सराग और वीतरागका है ! ध य हैं वे वीतरागी सिद्ध भगवान जिनका ध्यान सरागी जीव करते वीतरागी हो जाते हैं और आगी साधक और साध्य दोनों अवस्थामें स्वसमरानन्दके कारण और कार्यसे द्रवीभूत होता हुआ जो परमामृत रस उसका स्वाद लेते हुए परमतृप्त रहते हैं ।

( १२ )

उपशम सम्यक्तकी मनोहर भूमिकामें केल करनेवाला आत्मा नव शिवरमणीके प्यारकी चिन्ताओंको कर रहा था और उनकी मुहब्बतसे पैदा होनेवाले आनन्दके लाभको ले रहा था, तब उधर मोहराजाके प्रबल सात भट जो आत्मवीरकी सेनासे थकके बैठ गए थे, बारबार मोहराजा द्वारा प्रेरित किये जानेपर भी नहीं उठे। अन्तर्मुहूर्त तक मोहने इसका उद्यम किया परंतु बिल्कुल दाल न गली । आत्मवीरके विशुद्ध परिणामरूपी योद्धाओंने इस कदर उन सातोंको परेशान किया था कि उनमेंसे छ तो बिलकुल निद्रित ही हो गए । सातवां सेनापति जिसका नाम सम्यक्तमोहनी प्रकृति था, जागता रहा । मोहकी डपटमें आकर वह उठा और ऐसी गफलतमें उस वीरपर आक्रमण किया कि वह आत्मवीर उसको हटा नहीं सका। इसका प्रतिफल यह हुआ कि वह आत्म वीर उपशम सम्यक्तकी भूमिकासे च्युत होकर क्षयोपशम सम्यक्तकी जमीनमें आगया । इसने आते ही आत्मवीरकी सेनाके शुद्ध परिणामरूपी योद्धाओंके अन्दर मलीनता छा दी उनको और चलायमान कर दिया । उपशम सम्यक्तकी हालतमें सर्व

थोड़ा नीचे मैल बैठे हुए निर्मल जलके समान उज्वल थे, अब ऐसे होगए जैसे नीचेका मैल ऊपर साफ पानीमें मिल जानेसे पानीकी हालत मैली हो जाती है। उपशमसम्यक्तमें किसी आयु-कर्मका बंध नहीं होता था, अब यहां मोहकी प्रेरणासे आयुकर्म—सेनापतिने अपनी सेना युद्धभूमिमें भेजना भी ठान लिया। सच है, निर्बल दशाको देखने ही शत्रुओंका दबाव होता है। इस भूमिकामें आनकर आत्मवीर इतना तो सचेत ही रहा कि इसने किसी भी तरह उन ७ बड़े मोहके सैनिकोंको उठने नहीं दिया। यद्यपि सम्यक्त मोहनीने आकर किसी कदर अपना नशा आत्मवीरकी सेनामें फैलाया तथापि इसकी सेना चौथे गुणस्थानसे नहीं हटी। मैं निश्चयसे शुद्धबुद्ध स्वभाव, ज्ञाता, दृष्टा, अविनाशी हूं। कर्मसम्बन्ध अनादि होनेपर भी त्यागने योग्य है। निज अनुभूति यद्यपि नवीन है, परन्तु ग्रहण करने योग्य है, इस विचारको इस वीरने नहीं त्यागा। तथा सम्यक्त मोहनीके बलने कभी २ सप्त भयोंमें फसाया, कभी २ संसारीक भोगोंकी तृष्णाको बढवाया, कभी २ पर पदार्थोंमें उदासीनताके बदले घृणाको उत्पन्न कराया, कभी २ आत्मज्ञान रहित पुरुषोंका धर्मपद्धतिसे आदर सत्कार करवाया, तौ भी चौथे गुणस्थानसे कभी इसको धर्मपद्धतिसे गिरा नहीं सका और न इस आत्मवीरके पुरुषार्थको कम कर सका। यह वीर अपनी भूमिकामें खडा हुआ, आगे चलनेकी कोशिशकर रहा है और इस उपायमें है कि अप्रत्याख्यानावरणी कषायोंकी सेनाको दबाके [illegible] गुणस्थानमें चढ जाउ। धन्य है यह श्रीगुरु [illegible]

सुन्दरीकी भेट कराने वाली है । बिना इसके बीचमें हुए कोई उस अपूर्व सुंदरीसे भेट ही नहीं कर सक्ता ।

बड़े ही आश्चर्यकी बात है कि यह स्वसमरानन्दी आत्मा स्वानुभूतिका भोग भी करता जाता है और युद्ध भी करता जाता है । यद्यपि लौकिक अवस्थामें दोनों क्रियाओंका एक साथ युगपत होना सर्वथा असंभव है, तथापि पारलौकिक अवस्थामें दोनोंका एक साथ ही सम्बन्ध है, जो निजानन्दी है । वही मोह विजयी है । जो स्वरसका पान करनेवाला है वही मोह संहारक है । जो भव सम्बन्धी क्लेशोंसे अतीत है वही भवमें भ्रमण करानेवाले मोहको जीत सक्ता है । जो निज भूमिमें स्थिर है वही अपने निशानोंसे मोहकी सेनाओंको चूर चूर कर सक्ता है । इस तरह यह सातिशय अप्रमत्त आत्मा परम वीरताके साथ अपने प्रेम रसको पीता हुआ व अपने स्वभावमें लय रहता हुआ मोहके सामने डटा हुआ **स्वसमरानन्द**का परमसुख अनुभव कर रहा है ।

( ३३ )

सातिशय अप्रमत्त गुणस्थानमें विराजनेवाला साधु आत्मा मोहको विजय करने ही वाला है । इसके परिणामरूपी उज्वल बाणोंकी ऐसी तेजी है कि मोहकी सेनाको शीघ्रही विध्वंश करनेवाला है । इसके निर्मल ध्यानकी झलकके सामने किसीका जोर नहीं चलता । यकायक तेजीसे धर्म ध्यानकी खड्गको उठाते ही मोह शत्रुके दल जो सामने खड़े हुए हैं कांप जाते हैं । संज्वलन क्रोध मान माया लोभ और नोकषाय सेनापतियोंकी सेना यकायक

घवड़ा जाती है। उनके घवड़ानेसे ही उनको बहुतही निर्बलता आ जाती है। वे चेतन राजाके रास्तेको रोककर खड़े थे, पर उनमें कायरताके आते ही वीर आत्मा अपनी सेनाओंको बढाता है और झटसे आठवें गुणस्थानमें प्राप्त हो जाता है। अपूर्वकरण गुणस्थानमें जाते ही चेतन राजाके पास ऐसे योद्धा जो पहले नहीं आए थे इस चेतनकी वीरता देख आते हैं और बड़ी ही उमगसे इसको अपनाते हैं। अब इस वीरने धर्मध्यानकी खड्गको अकार्यकारी जान छोड़ दिया और दृढताके साथ पृथक्-वितर्कविचार नामक शुक्लध्यानकी खड्गको हाथमें ले लिया है। इस पदमें यह वीर बड़ी ही एकाग्रतासे निर्मल भावोंके बाण चलाता है, यद्यपि बीच २ में मन वचन, काय योगोंकी पलटन होती है, व श्रुतके पद व अर्थका व एक गुणसे अन्य गुणका परिवर्तन होता है तौ भी इसको मालूम नहीं पडता। यह तो अब इस धुनमें है कि किसी तरह मोहको नाशकर भगादू। यद्यपि यह वीर इस उद्यममें है तथापि मोह भी गाफिल नहीं है। सातवें पदमें मोहकी सेनामें ५७ प्रकृतियोंकी सेना बन्ती थी। अब वहां केवल देवायुकी प्रकृति घट गई। इस क्षपक श्रेणीमें भी ५६ प्रकारकी सेना आरही है। युद्धमें सामना किये हुए ७ वेंमें ७६ प्रकृतियोंकी सेना थी अब सम्यक्प्रकृति, अर्द्धनाराच, कीलक, असंप्राप्तासृपाटिका संहनन रुक गई केवल ७२ प्रकृतियोंकी सेना है, जब कि मोहरा जाकी युद्ध भूमिमें १३८ प्रकृतियोंकी कुल सेनाए हैं, देवायुकी नहीं है। जो साहसी होते हैं वे बातकी बातमें बहुत कुछ कर डालते हैं। धन्य है वीर आत्मा! अब इसकी भावना सफल होनेको

] । अब यह शीघ्र ही मुक्ति कन्याका वर होगा। अब इसके [वी]रो जोशका पार नहीं है। अब यह महान आत्मा वीर रसको [छ]लकाता हुआ **स्वसमरानन्दका** अनुपम रस पी रहा है।

( ३४ )

अपूर्वकरण गुणस्थानमें बैठा हुआ वीरात्मा अपनी शुद्धोपयोगकी दशामें अनुपम अनुभव रसका पान करता हुआ किस तरह उन्मत्त है उसका वर्णन नहीं हो सक्ता। जैसे कोई मनुष्य दूरी-पर बैठे हुए अपने मित्रको मिलनेकी मनोकामनासे बढ़ा चला जाता हो और जब वह मित्र निकट रह जाता है तब अपूर्व आनन्दमें भर जाता है उसकी यह आकुलता खिल उठती है कि अब मैं शीघ्र ही मित्रसे मिलनेवाला हूं, इसी तरह इस वीरात्माकी दशा है। यह अब क्षपकश्रेणीका नाथ है। मोह राजाकी हिम्मत इसके सामने पस्त हो गई है। इसको अच्छी तरह भास रहा है कि यह अपनी केवलज्ञानरूपी ज्योतिसे शीघ्र ही मिलेगा। शुक्लध्यानकी निर्मल तरंगें अव्यक्त रूपसे उठ २ कर इसके चित्तको धो रही हैं। इस वीरकी उज्वल परिणामरूपी सेना दिनपर दिन अति दृढ़ता और साहसमें भरती चली जाती है। यह बात सच है कि जिसकी एक दफे विजय हो जाती है उसका साहस उमड़ जाता है, पर जिसकी कई दफे विजय पताका फहराए उसके साहस व उमंगका क्या कहना। यह वीर संयम अश्वपर चढ़े हुए, उत्तम क्षमाका बख्तर पहरे हुए, ध्यान खड्ग लिये हुए समताके मैदानमें इस अनुपमतासे क्रीडा कर रहा है और अपनी खड्गकी धाराको चमका रहा है कि मोह वीरकी सेना सामने खड़ी हुई

इस धर्मोपदेशके प्रतापसे अनेक भव्य जीव निकट संसारी सम्हलते हैं और मोहके जीतनेके लिये वैरी कमर कस लेते हैं।

यद्यपि प्रभु परमात्मा हैं तथापि मोहद्वारा एकत्रित सेनाओंका सर्वथा संगठन मोहके क्षय होनेपर भी अभी दूर नहीं हुआ है। आत्मक्षेत्रमें अधमरी दशामें भी कर्मसेनाएं अड्डा किये हुए हैं। युद्धमें सामना करनेवाली उदय होती हुई बारहवें गुणस्थानमें ५७ कर्मसेनाएं थीं। जिनमेंसे ५ ज्ञानावरण, ५ अंतराय, ४ दर्शनावरण तथा निद्रा और प्रचला इन १६ प्रकृतिरूपी सेनाओंके घट जानेपर ४१ प्रकृतियोंकी सेना अब भी सामने मौजूद है तथा तीर्थंकरकी अपेक्षासे ४१ की है। युद्धक्षेत्रकी सत्तामें १२ वें में १०८ सेनाएं थीं। यहां उन्हीं ऊपरकी १६ प्रकृतियोंके घटानेपर अब भी ८५ प्रकृतियोंकी सेना पड़ी हुई है। यहां भी आत्माके प्रदेशोंके सकंप होनेके कारण सातावेदनीय कर्मकी नवीन सेना भी आती है, परन्तु आकर चली जाती है, प्रभुको मोहित नहीं कर सक्ती। वास्तवमें जब मोह राजाको ही नष्ट कर डाला तब फिर किस कर्मकी शक्ति है जो आत्माको अचेत कर सके। धन्य है यह वीर जिसने अपने सच्चे अटूट पुरुषार्थके बलसे जीव मुक्त परमात्माका पद प्राप्त करके **स्वसमरानन्द**के अनुपम लाभ लेनेका मार्ग अनन्त कालके लिये खोल दिया है।

(३८)

परम प्रतापी परमवीर वीर आत्माने अपने साध्यकी सिद्धिमें अपने आत्मोत्साहकी दृढ़तासे पूर्णता प्राप्त कर ली है–यह बात बड़े महत्वकी है। जिस गुणस्थानपर आजानेसे यह आत्मा मुक्ति

सुन्दरीका नाथ हो जाता है उस अयोग नामके १४ वें गुणस्थान-पर इसने प्रवेश कर लिया है । अब यहा किसी भी नवीन सेना-का युद्धक्षेत्रमें आगमन नहीं होता । तेरहवें गुणस्थानमें ४२ कर्म प्रकृतियोंकी सेनाए युद्धक्षेत्रमें अधमरी दशामें साम्हना किये हुए थीं । यहां उनमेंसे ३० बिलकुल साम्हनेसे हट गई, अर्थात् वेदनी १, वज्रवृषभनाराच सहनन १, निर्माण १, स्थिर १, अस्थिर १, शुभ १, अशुभ १, सुस्वर १, दु स्वर १, प्रशस्त विहायोगति १, अप्रशस्त विहायोगति १, औदारिक शरीर १, औदारिक आगोपाग १, तैजस शरीर १, कार्माण शरीर १, समचतुरस्रसस्थान १, न्यग्रोध १, स्वाति १, कुब्जक १, वामन १, हुडक १, स्पर्श १, रस १, गध १, वर्ण १, अगुरुलघुत्व १, उपघात १, परघात १, उच्छ्वास १, प्रत्येक १, इस तरह ३० के जानेपर केवल १२ प्रकृतियों ही की सेनाए रह गई हैं, जैसे वेदनीय १, मनुष्यगति १, मनुष्यायु १, पचेन्द्रिय जाति १, सुभग १, त्रस १, बादर १, पर्याप्त १, आदेय १, यश कीर्ति १, तीर्थंकर प्रकृति १, उच्च गोत्र १, यद्यपि युद्धक्षेत्रमें तेरहवें गुणस्थानकी तरह अतिम दो समय तक ८५ का सत्व रहता है पर उसी समय ७२ का सत्व विध्वश हो जाता है और अतिम समयमें शेष १३ प्रकृतियोंकी सत्ता भी चली जाती है । इस तरह इस गुणस्थानमें आत्मवीरको बहुत परिश्रम नहीं करना पड़ता । जितने समयमें हम अ-इ-उ-ऋ-ऌ-ऐसे पाच अक्षरोंको बोलते हैं उतनी ही देर तक यह वीर परम निष्कम्प परम ध्यानरूप अत्यन्त शुद्ध परिणतिको लिये हुए अपने आत्मानन्दमें लीन

रहता है। इसीके प्रतापसे सारी कर्मोंकी सेनाओंकी सत्ता दूर हो जाती है। आत्मवीरके लिये मैदान साफ होजाता है। कहीं कोई भी रिपु योद्धा दिखलाई नहीं पड़ता। सब तरह शत्रुका विध्वंश कर इस वीरने अन्त कालके लिये अपना कोई भी विरोधी नहीं रक्खा जो इसको अपने साध्यसे रंच मात्र भी गिरा सके। अब यह पूर्ण परमात्मा होगया है। शरीरादि किसी भी पुद्गलकी वर्गणाका सम्बन्ध नहीं रहा है। निष्कलंक पूर्णमासीके चन्द्रमाके समान पूर्ण प्रकाशमान होगया है। स्वभावसे ही ऊर्ध्व गमन करके यह तीन लोकके अग्रभागमें तनु वातवलयमें जाकर ठहरा गया है। अलोकाकाशमें केवल प्रकाश होनेसे धर्मास्तिकायकी आगे सत्ताके बिना यह आगे नहीं जाता। यह सिद्धात्मा होकर ऐसा इच्छा रहित, कृतकृत्य और स्वात्मानन्दी हो गया है कि इस परमात्मा को अब कोई सांसारिक संकल्प विकल्प नहीं सताते। इसका ज्ञान स्वरूपी आत्मा अपने अंतिम देहके समान उससे कदमें व कुछ भी कुछ कम आकारको रखे हुए सत्ता स्वरूपके अनुपम आनन्द रसका स्वादी रहा करता है, निज शिवतियाके विलाससे उत्पन्न अमृतधाराका नित्य निरंतराय पान किया करता है। अब इसकी ईश्वरता पूर्ण हो गई है, जिस अदृष्ट लक्ष्मीको मोहकी फौजने दबाया था उसको इसने हासिल कर लिया है। इसकी महिमाका अब पार नहीं है। मोह शत्रुसे लड़ते हुए जो समरका आनन्द था वह यहां समरके विजयके आनन्दमें परिणमन हो गया है। इसका आनन्द अब स्वाधीन है। आप ही नाथ है, आप ही शिव सुंदरी सिर्फ कथनमें भेद है, परन्तु वास्तवमें अभेद है। परम शुद्ध

निश्चय स्वरूपका धर्त्ता होकर यह अब स्वभाव विकाशी हो गया है, औपाधिक गुणोंसे रहित होनेसे निर्गुण है, पर स्वाभाविक गुणोंका स्वामी होनेसे सगुण है। धन्य है यह वीर, धन्य है यह सम्यक्ती आत्मा, धन्य है यह रत्नत्रयका स्वामी। अब यह भक्त जनोंके द्वारा ध्येय है। स्वसमरानन्दके फलको पाकर निश्चय शुद्धोपयोगको रखता हुआ यह वीर महावीर परमात्मा होकर जिस अद्भुत स्वभावीय आनन्दका अनुभव कर रहा है उस आनन्दकी झलकको वे ज्ञानी भी प्राप्त कर सके हैं जो इस महावीर परमात्माके गुणोंका अनुभव कर उनके शुद्धोपयोगके पथपर अपने उपयोगको आचरण कराते है। शुभोपयोगमें रुके हुए मनुष्य मुमुक्षु होकर जिस स्वात्मलाभकी फिकर करते हैं वह स्वात्मलाभ सर्व मुमुक्षु-ओंको प्राप्त हो ऐसी इस स्व स्वरूप मननके अभिलाषी लेखककी भावना है। जिस तरहसे इस वीर मिथ्यादृष्टीने अति नीची श्रेणीसे चढ़ कर सर्वोच्च श्रेणीको प्राप्त करके अपने परमात्म पदका लाभ कर लिया है और इस चतुर्गतिमय संसारके भ्रमणसे अपनेको रक्षित कर लिया है। इसी तरह जगत निवासी हरएक स्वभाव विकाशका इच्छुक भव्यात्मा उद्यम करके उस परम सुखमयी स्वपदको उपलब्ध कर सक्ता है और भवसागरसे निकलकर अनन्त काल तकके लिये सुखसागरमें मग्न होकर परम सुखको भोगकर सक्ता है। इति-शुभ भवतु-कल्याण भवतु।

मिती श्रावण सुदी १ रवि० विक्रम स० १९७३, वीर स० २४४२, तारीख ३० जुलाई १९१६ ई

जैनमित्रके तेरहवें वर्षका उपहार नं० ३ ।




श्री वीतरागाय नमः ।

# अनुभवानन्द ।

श्रीमान् ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजीद्वारा सम्पादित

जैनमित्रसे उद्धृत

और

जैनमित्र कार्यालय, बम्बईद्वारा

बम्बईवैभव प्रेसमें मुद्रित ।

प्रथमावृत्ति } श्री वीर नि० सं० २४३८ सन् १९१२ इस्वी { मूल्य ।।)



*Editor*

SITALI RASAD BRAHMCHARI

PUBLISHER

Jain-Mitra karyalaya,

HIRABAG GIRGAON BOMBAY



Prnted by

C S DFOLF

at his Bombay Vaibhav Press

1 Sadashiv Lane Girgaon

BOMBAY

# प्रस्तावना ।

एको मे शाश्वतात्मा सुखमसुख भजो ज्ञान दृष्टि स्वभावो ।
नान्यत् किंचिन्निजं मे तनुधन करण भ्रातृ भार्या सुखादि ॥
कर्मोद्भूतं समस्त चपलमसुखद तत्र मोहो मुधा मे ।
पर्यालोच्येति जीव स्वहितमवितथं मुक्ति मार्ग श्रयत्वम् ॥४१६ ॥

( अमितिगति )

श्रीअमितिगति आचार्य कहते हैं, "रे जीव ! तू ऐसा चिन्तवन कर कि मैं एक हू, अविनाशी आत्मा हू, सुखदुखको आप ही भोगने वाला हू तथा ज्ञान दर्शन स्वभावका धारी हू । शरीर, धन, इन्द्री, भाई, स्त्री, जगत, सुख आदि कोई भी अन्य जीव मेरी नहीं है, क्योंकि ये सर्व जगतके पदार्थ कर्मसे उत्पन्न, चचल ( क्षणभगुर ) और अन्तमें दु खदाई हें । इनमें मोह करना मेरी मूर्खता है और तू अपने कल्याण करनेवाले सच्चे मोक्ष–मार्गका आश्रय कर ।"

प्रिय सत्य मुमुक्षुजनो ! मोक्ष अपने ही आत्माका शुद्ध निरजन असल स्वभाव है । मोक्ष रूप आत्मा अत्यन्त स्वाधीन सुखका धाम है, साक्षात् शुद्धोपयोगका स्वामी है, साक्षात् स्वसमयरूप है । ऐसे निजस्वरूपके लाभके लिये स्वसमयकी भावना ही साधनरूप है, जिसको अनुभवरसका आनन्द कहते हैं ।

मुक्तिका उपाय न प्राणायाम है और न हठयोग है । मुक्तिका सच्चा उपाय जिस तिस प्रकार राग–द्वेषको दूरकर वीतराग परिणति करके शुभ नाम व शुभ स्थापना द्वारा निज आत्माके गुणोंका अनुभव

करना है । यद्यपि बहुतसे लोग आत्मीक रसके आस्वादको लेना चाहते हैं, परन्तु उनको साधु सगतिकी अप्राप्तिसे तथा स्याद्वादनय द्वारा सगठित पदार्थ मालिकाके ज्ञानका अनुभव न होनेसे वे अपनी भावनाको पूरी नहीं कर सक्ते हैं ।

आत्मानुभवके रसिक मुमुक्षुजनोंके हितार्थ ही हमने अपने उस तुच्छ अनुभवके द्वारा जो हमको श्रीसमयसारजी, श्रीपरमात्मप्रकाशजी तथा अनुभवप्रकाशजी आदि अध्यात्मिक ग्रन्थोंके बाँचनेसे हुआ है, जैनमित्रके अन्दर ता० २१ मई सन् १९०९ के अकसे ले ता० १० अक्टूबर १९११ के अंक तक अनुभवानन्द नामके लेखोंको प्रकाशित किया था। अब हमारे पास बहुतसे भाइयोंकी प्रेरणा हुई कि इन लेखों- को पुस्तकाकार निकाला जाय, इससे यह पुस्तक प्रगट की गई है।

पाठकोंको उचित है कि इसके हरएक लेखको एकान्तमें बैठकर पुन पुन कई बार बाँचें। जब बाचते २ उपयोग थिर होगा तब परमअनुभवरसका स्वाद आवेगा । यदि शीघ्रतासे इस पुस्तकको पढा जायगा तो आनन्दका मिलना कठिन होगा।

यदि प्रमाद व अज्ञानवश इन लेखोंके सगठनमें कोई अशुद्धिया रह गई हों तो विद्वज्जन हमें क्षमा करते हुए सुधार कर पढ़ें तथा हमें सूचना दें ताकि द्वितीयावृत्तिमें सुधार दी जाय।

प्रूफ सशोधनमें जो कुछ अशुद्धया रह गई थीं, उनका शुद्धाशुद्धि पत्र इस पुस्तकके शुरु में ही लगा दिया गया है, पाठकगण, पहले उसके अनुसार अशुद्धिया सुधार लेवें फिर पुस्तकको पढना शुरू करें

मुल्तान शहर
ता० ८--९--१९१२ ई० } शीतलप्रसाद ब्रह्मचारी ।

# विषय सूची ।

## शुद्धाशुद्ध पत्र ।

| पृष्ठ संख्या | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १ | १३ | सरि | सारी |
| २ | १ | स मय | समय |
| २ | ४ | मानी | मानि |
| १३ | १५ | मोहाघ | मोहाध |

| | | | |
|---|---|---|---|
| २० | ६ | सम्मिलित | सम्मलित |
| २२ | १० | मेरा | इसका |
| २२ | १४ | मेरा | इसका |
| २६ | ३ | सतोंके | सतोंको |
| २६ | १५ | अपने | अपना |
| २७ | १० | फर | कर |
| ३२ | १२ | आलम्ब | आलम्म |
| ३३ | १० | बाह्यत्य | बाह्य तप |
| ३६ | ३ | तपही | तपन ही |
| ३७ | ९ | अज्ञानुसार | आज्ञानुसार |
| ३८ | १० | कालपर | काल पर |
| ३९ | १६ | खे | खो |
| ६० | १० | सामयिकका | सामायिकका |
| ६५ | २० | बज्ञित | बञ्चित |
| ६६ | ६ | सदृश्य | सदृश |
| ६८ | ११ | पद्वाकी | पद्वीको |
| ६८ | १४ | बड | बडा |
| ६९ | ८ | अब | तब |
| ७० | १० | कुल्टाके | कुल्टारूपी |
| ७२ | १२ | लौं | लौ |
| ७३ | २० | अल्यबाघमई | अन्याबाघमई |
| ७४ | २ | तौ | तो |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ | १४ | शात | शात |
| ७ | १३ | जागा | जगा |
| ८ | १९ | दृष्टी | दृष्टि |
| ९ | ११ | सम्यक्ता | सम्यक्तता |
| १ | ८ | दृष्टी | दृष्टि |
| १ | १२ | सम्यकृदृष्टी | सम्यकृदृष्टि |
| ६ | ३ | बेसुद | बेसुध |
| ७ | १५ | को शातकर देती है और अपने प्र- त्येक सम्मेलनमें शातकर देती है और अपने प्रत्येक सम्मेलन में इस जापी आत्मको | को शातकर देती है और अपने प्रत्येक सम्मेलनमें इस जापी आत्माको |
| ८८ | २० | को | की |
| ९५ | ५ | ८०० | ८००० |
| ९६ | १७ | कार्यों | कार्यों |
| ९८ | १ | धीर | धारे |
| १०३ | ८ | सम्यकृदृष्टि | परमसम्यकृदृष्टि |
| १०३ | ९ | पहचानते | मनन करते |
| १०३ | १५ | कृतकृत्यका | कृतकृत्यताका |
| १०४ | ७ | कपाय सब | कपाय व सब |
| १०४ | ७ | योद्धाओंको | योद्धाओंका |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १०७ | १४ | ३ द्विरूपवर्गधारा १ | २ — द्विरूपवर्गधारा १ |
| १०८ | १७ | प्रतिमा समान | प्रतिमासमान |
| १११ | ६ | उपयोगका | उपयोगकी |
| ११४ | १४ | कर्मनद | कर्मबंध |
| ११८ | ८ | कारणलब्धिद्वारा | करणलब्धिद्वारा |
| १२३ | २० | जीवका | जीवको |
| १२४ | १४ | आहरको | आहारको |
| १२४ | १८ | श्रमूपी | स्वरूपी |
| १२६ | ७ | काष्ठा | काष्ठ |
| १२६ | १३ | व्यपहारक | व्यवहारिक |
| १२८ | ६ | ज्ञव्याती | ज्ञप्ताता |



श्रीवीतरागाय नमः ।

# अनुभवानन्द ।

## अगम दुर्ग ।

( १ )

मोहज्वरके आतापसे सतापको प्राप्त करता ससारी जीव क्षोभित मन हो निज स्वरूपकी झलक न पा परपदकी दीप्तिमें भ्रमण करता हुआ तिस विरुद्ध ज्योतिसे प्रदर्शित पदार्थ और उनके परिणमनोंको आतापको शातिकारक जान उनके निकट जाता है, परन्तु शातता न प्राप्तकर अधिक दाहज्वरको बना अधिक २ आकुलित होता है । तीन लोक अलोकका ज्ञाता-द्रष्टा, शुद्ध चैतन्यमय अविनाशी, निर्विकल्प, परमानद स्वरूप प्रभु अपने स्वरूपको भुला आज परपदमें आरूढ हो क्यों खेदित हो रहा है यही आश्चर्य है । सिंहशिशु अजोंके वृन्द-समूहमें भ्रमण करता क्यों अज सदृश आचरण कर रहा है यही खेद है । अपनी दृष्टिको परदृष्टिरूप करके पररूप आपको अनुभवन करता अपनी खोटी मानिसे आप ही सिंहवृत्तिको छोड क्षुद्र पशु-स्वभावमय हो रहा है । अपनी मानिको पलटे, तो आप सर्व पशुवृन्दका स्वामी सिंह ही है, सारे

सिंह पदकी गुप्त शक्ति अपने अनुभवमें आ जाए, क्षणमें ही ॥ भय पदको उन्मूलकर निर्भय हो अपनी शक्तिकी अपनेमें मान्यता करनेसे निराकुल रहे, क्षुद्र संगतिमें न पडे। अपनी मानि सुखदाई और अपनी मानी ही दुखदाई है। मैं ही सिद्ध निरंजन परमात्मा हू, मुझसे अन्य राग, द्वेष, क्रोध, मान, माया लोभादि भावकर्म, ज्ञानावर्णी आदि द्रव्यकर्म, शरीरादि नोकर्म—सर्व अन्य ही हैं। वे क्षणिक, मैं अविनाशी हू। वे मूर्तिक, मैं अमूर्तीक हू। वे दुःखस्वभाव, मैं सुखस्वभाव हू। वे उपाधिरूप, मैं निरुपाधि हू। वे सकलंक, मैं निःकलंक हूं। वे पराधीन, मैं स्वाधीन हू। उनका मेरा जरा भी मेल नहीं। जो उनकी संगति करे वह सदोषी हो। जो मेरी संगति करे वह निर्दोषी हो। मेरी सम्पत्ति अविनाशी, उनकी विभूति विनाशीक। मैं अपने निज आत्मानुभवकी भावनासे परमतृप्त हू। मुझमें जन्म, जरा रोग, व्यापते नहीं, कर्म रिपु मेरा मुह देखने नहीं, मैंने अपनी अनुभूतिकी भूमिमें ही अपना अगम दुर्ग बनाया है, उसीमें निवास करता अपनी चिदनुभूति रानीके साथ सुखमें क्रीडा कर रहा हू। मुझे भोजन, वस्त्र, आभूषण, सुगंध, लेप, तेल, फुलेल, शय्या, आसनकी आवश्यकता नहीं। अपना सुखासमूह, अपना भोजन, अपनी निर्मल प्रदेशावली, अपना वस्त्र, अपना ब्रह्मरूप शील, अपना आभूषण, अपना ज्ञान, अपनी सुगंध, अपनी तन्मयता, अपना लेप, अपना आत्मवीर्य्य, अपना तेल फुलेल, अपनी स्वरूप प्रगटता, अपनी शय्या, अपना निरावलम्बन स्वभाव, अपना आसन है। यही सामग्री मेरे और मेरी चिन्नुभूति सर्वांगनीके लिये सन्तोष और आनन्दप्रदायक

है। मेरे दुर्गमें अन्य किसी मेरे विरुद्ध पक्षका प्रवेश नहीं। मैं अपनी अद्भुत शक्तिका आप स्वामी हू। मैं सबको देखता हू, परन्तु मुझे कोई नहीं देखता। मैं किसीके पास जाता नहीं, परन्तु सब मेरे निर्मल आत्मदर्पणमें (जो मेरे ही अनुपम शय्या महलमें लगा है) आपसे आप अपनी समय २ की परिणतियोंको लिये आ आ कर मुझे अपना रूप दिखा रहे हैं। मुझसे अन्य जन परस्पर एक दूसरेको रागसे ग्रहण करते हैं, परन्तु मै अपनी चिदनुभूतिरूप पटरानीके सिवाय किसीको ग्रहणकर पर-पद-रत नहीं होता। जिस सुखको पानेके लिए मुझसे अन्य जन तरसते हैं, उस आनन्दको पाकर मैं अनुभवानन्द रूप रहता हू।

---

## अद्भुत चोरी।

(२)

आज मैं, जो अनादि कालसे मोह, मदिराके तीव्र नशेमें बेहोश हो रहा था, किञ्चित् मदकी हीनतासे जो सचेत होता हू तौ अपने ज्ञानानन्द स्वरूप अरूप अविनाशी अखड त्रिलोकभूप चैतन्य प्रभुको अपनी दृष्टि सन्मुख न देख विह्वल होता हू और उस वीतराग स्वस्वभाव-गुप्त स्वामीसे राग प्रगट करनेको दौडता हू, जिस जगत् कृत्रिम रूपकी प्रत्यक्ष चमककी दमकमें जाता हू, वहा ही जलके भ्रममें बालूरेतको पा क्षोभित हो अधिक अधिक अपने श्रेष्ठ इष्ट ईश्वरसे मिलनेकी रुचिरूप-तृषासे बाधित होता हू। अपने परम स्नेहीकी खोजमें पलायमान होते होते मै एक शीतल सम्यक्त वृक्षकी छायामें आकर विश्राम लेता हू और बहु

भ्रमणकी थकनको मिटा क्षणिक विचार करता हू तौ अपना स्नेह-पात्र अपने अनुपम प्रेम रसमें भिगोकर मुझे आनन्दित करता हुआ मेरी तृषाको बुझाता हुआ मेरे अनुभवमें मानो प्रत्यक्ष दीख रहा है—ऐसा प्रतीत होता है। जो जगत्के कृत्रिम अकृत्रिम रूप मुझे थोडी देर पहले भयानक, विरस, और दु खदाई मालूम होते थे, वे अभी मुझे निर्भयरूप, सुरस और सुखदाई विदित होते है। जैसे नमक विना रसोईके नाना प्रकारके व्यजन अस्वादिष्ट, घृणास्पद और त्यागने योग्य जचते हैं और वही जब नमक सहित भोक्ताके अनुभवमें आते है, तौ सारे सलोने, सुस्वादिष्ट, रुचिकर और उपादेय जाने जाते हैं। वैसेही इस समय सारे हेय पदार्थ निजानन्द रसके झलकते ही मुझे सुरस और उपादेय दिखाई देते हैं। मै अपनी इस चिरअप्राप्त दृष्टिको उपलब्धकर उन नटखटोंकी ओर कि जिन्होंने सारे जग—वासियोंको अपनी मतिसे नचा नचाकर और आप उनके साथ नाचकर इस जगतको एक नाट्यशाला बना दिया है, जब देखता हू तो उनके भीतर भी मन—अगोचर, परम पदधारी, अविकारी, स्वच्छन्दविहारीको छिपा हुआ अनुभवित करता हू। वे राग—द्वेष—नटखाम आज मेरे सन्मुख आ अपना स्वाग निकालते हैं और अपनी सौम्य सुन्दर निरुपम मूर्ति मुझे दिखा मेरे मनको चुरा कर वीतराग सर्व त्यागी होते हुए भी चोरकी सज्ञाको प्राप्त होते हैं। अब मैं भी इन चोरोंसे मिलता हू और जहा जहा स्वात्मधन जिस जिसके पास गुप्त पडा है उसको चुरानेके लिये अपनी गुप्त भूषणरूप

परिणतिसे उद्योग करता हुआ सर्व विभूति चुराकर अपने त्रिकोटके भीतर गुप्त भंडारमें रखता हूं और उसको भोगकर सुखी होता हूं।

यद्यपि मैं मूषकवत् व्यवहार करता हूं, पर मैं कभी अपने अचौर्य्यव्रतको खंडित नहीं करता। यद्यपि मैं स्वात्मधन चुराकर लाता हूं, तथापि जहासे लाता हूं वहा वह धन वैसाका वैसा ही बिना एक परमाणुको कम किये रहता है। यह कुछ मेरी चोरीमें अद्भुत शक्ति है कि, जिसको मेरे स्वामी भले प्रकार जानते हैं और यह उनकी ही आज्ञा है कि ऐसी चोरी करो, तुम कभी अपराधी नहीं हो।

आज इस वृक्षकी शीतल विवेकरूपी छायामें बैठकर और अपने इष्ट परमेष्ठी निरंजन परब्रह्मरूप स्वप्रभुका अनुभवकर सर्व वासनासे रहित अनुपम अनुभवानन्दको प्राप्त होता हूं।

---

## भोजन-सत्कार।

### ( ३ )

चैतन्य अभिराम गुणग्राम आत्मारामका विश्रामरूप पद अटल, अभय, अचल, अविनाशी और अमर्यादरूप है। जिस पदकी दीप्तिमान किरणावली भवावलीतमको क्षणमात्रमें विलुप्त कर देती है, जिस पदके सन्मुख परविमुख पदाभास लज्जित हो ठहरते नहीं, जिस पदके धारी, निजधाम विहारी, अविकारी, सुखकारी रहकर अनंतकाल तक भी निजपद-ममत्वको त्यागते नहीं, ऐसे पदके अभिलाषी, भव वाससे उदासी अपनी मोहफासी काटनेके हुलासी आज अंतरंग भूमिमें

प्रवेशकर भेदज्ञान खड्ग ले चिरकाल प्रवेशित रिपुदलको संहार करनेके अर्थ उद्यमी हुए हैं।

इस खड्गकी दीप्ति पाते ही शत्रुओंके दल कहां विला गए—सो कुछ पता नहीं। वे रहें या जाएं उनकी ओरसे भयका निध्वंसकर निर्भय हो अनुभव रसका प्रेमी अपनी निर्मल अनुभूति देवीका दर्शनकर उन्मत्त हो उसके अद्भुत रूप रसका पान करते २ ऐसा एकासन हो गया है मानो एक स्फटिकमणिकी पुरुषाकार मूर्ति ही है।

ऐसी स्फटिकमणिकी पुरुषाकार मूर्तिमें अपनी निर्मलताके कारण जो जो पदार्थ प्रतिभाषित होते हैं, वे सब स्वयं अपना जैसाका तैसा रूप देख अपनी पर्यायके अभिमानमें अपने २ स्थलसे सरक कर कभी भी इस मूर्तिमें आते नहीं और न यह उन्मत्त पुरुष दौड़कर उनकी तरफ जाता है। इस अंतरंग भूमिमें रमनेवाले पुरुषका स्वमानका अभिमान इस पुरुषको सर्व अन्योंकी प्रीतिसे तुड़ाकर एकाकी कर देता है, तथापि इस पुरुषको सुध नहीं यह किसीकी भी परवाह न कर अपने अनुभव रसके स्वादमें मग्न है।

यद्यपि यह उन्मत्त है तथापि इसकी अनुभूति देवी सदा सावधान है। इसके शत्रु, जो इसकी खड्गकी चमकसे लुप्त हो गए थे, रह रहकर इसको दबानेके लिये आते हैं। उनका मुख देखते ही अनुभूति देवी इसे चिताती है। यह उसी क्षण भेद—ज्ञान—असिको चमकाता है। वे दुश्मन फिर गुप्त हो जाते है।

इस प्रकारकी उन्मत्तता उन्मत्त पुरुषको कैसा बना देती है, यह तो वह पुरुष ही जाने या उसका निज निर्मल रूप जाने। इस ज्ञानमें पर—पद अपनाने वालोंकी गम्य नहीं।

जो उन्मत्त पुरुष इस तरह रहने लगते हैं लोकके सावधान प्राणी इसे छोड देते है, परन्तु यह किसीको छोडता नहीं । यह सर्व चेतन शक्तिवानोंको अपने आनन्द घरमें स्वानुभव-रसका मिष्ट भोजन करानेके लिये निमत्रण देता है और अपनी अनुभूति देवी द्वारा यथायोग्य स्वागत करा एकरूप निर्मल सुखासनपर बिठा परमामृत ज्ञानरस वैराग्यके अनुपम चैतन्यधातुमई प्यालेमें भरकर अपनी परमोपकारिणी देवी द्वारा दिला आप भी उसी क्षण ज्ञानरस भी परस्पर सुख विलास प्राप्त करा अपने आत्मीक घरको पवित्र करता हैं। ऐसे व्यक्तिको सर्व जगत् प्रिय है, परन्तु यह जगवासियोंको प्रिय नहीं। इसकी निराली गृहस्थी किसीके देखनेमें आती नहीं, परन्तु यह वीरात्मा स्वाधीनताका उपासक हो पराधीनताको दग्धकर अपनी चिदनुभूति देवी सहित धर्मकल्पवृक्षसे मनोज्ञ इच्छित स्वानुभवरूप फलको प्राप्तकर अपनी अनादि क्षुधाको शमन करता हुआ अपने स्वरूपाचरण उपवनमें क्रीडा करता हुआ अनुभवान्दका स्वाद लेता है ।

---

## तृषा-शमन ।

### ( ४ )

ससारके ससरणमें स्वभावगुप्त ससारी चिर भ्रमणके खेदसे थककर और भवातापकी तीव्रतासे तृषाकी उत्कटताको प्राप्तकर विह्वल होता हुआ ज्योंही निर्मल मिष्ट स्व-रसपूर्ण सरोवरको देखता है, यकायक घबडाकर आता है, अपने तनके नियमविरुद्ध स्वभावधारी

वस्त्रोंको फेंकता है और बिना किसी ओर देखे नग्न हो स्वरस–सरोवरमें प्रवेश करता है। शान्त, मिष्ट, निर्मल स्वरस पूर्ण, स्वानुभवकी वैराग्य पवन द्वारा प्रेरी हुई, कल्लोलें जब उस पुरुषके तनको स्पर्शित करती हैं और अपनी शीतलता उसके प्रदेशोंके अन्दर प्रदान करती हैं तब उस पुरुषको जो भगवानकी शान्तताके निराकुलता प्राप्त होती है उसको वही जानता है या ज्ञानानन्दी सिद्ध परमात्मा जानते हैं। अपने निमल विवेकके चुल्लुओंमें शुद्ध स्वरस–जल लेकर जब अपने स्वरूपाचरण मुखके भीतर क्षेपण करता है तब वह पुरुष तृषाको शमनकर अनुपम नवीन अपूर्व मिष्टताका स्वाद लेके तृप्ति रहित होता है। पीते पीते अघाता नहीं, पीते पीते कभी पेट फुलाता नहीं, ऐसे जलका पानकर प्रफुल्लित बदन व्यक्ति अपनी शक्तिकी व्यक्तताकी प्रकट पाकर मगन होता है और उस सरोवरमें ही निरन्तर अवगाह करनेका साहस करता है।

अपने तनको हुल्लासायमान देख और मन–मनमें मग्नते हुए अपने पूर्व साथियोंसे अपनेको श्रेष्ठ मान ज्यों ही वह अपनेको परमात्मा, परब्रह्म, अविकारी, मोक्ष–धाम–विहारी, अतुल पराक्रमधारी अवलोकन करता है कि यकायक इस मानके अभिमानमें उन्मत्त हो सर्व जगतको भुला, द्वैत भावको गला, अद्वैत हो, निजज्ञान–तनमें विराजित रह स्वरस–सरोवरके भीतर उन्मत्त चेष्टा करने लगता है। सारे सरोवरको अपना नृत्य–स्थान बना नाचता है। ऐसे नृत्यका करैया, नि शङ्क–सम्यक्त्व–गुण धरैया, स्वपदमें बसैया, जब जब नृत्य करते २ रुकता है, अपने तनको पहिले समयमे अधिक

अधिक विशुद्ध देखता है। नृत्यके प्रपचमें रंजित स्वपूर्ण शुद्धता-अभिलाषी अपने धारावाही प्रयत्नसे अपने उद्देशको पूर्ण करता हुआ जब अपनेको परम शुद्ध अवलोकन करता है तो अपने तनकी और उस सरोवरके जलकी आभामें कुछभी फेर नहीं देखता। जैसा ही क्षीर समान निर्मल जल, वैसा ही स्फटिक समान निर्मल तन। दोनोंकी शुद्धतामें तीनों लोक और अलोक एक ही समयमें समाजाते हैं। अन्य २ समयोंमें त्रिलोकालोक अपने स्वरूपको बदलता है तो वैसा ही इन दोनोंकी निर्मल भूमिमें प्रतिभाषित होता है। ससारी रागी जीव अपने आशागर्त्तमें जिन तीन लोकको रखना चाहता है और वे उसके गर्त्तमें आते नहीं, वे ही तीन लोक अपने बधु अलोक सहित आज इस व्यक्तिके निर्मल तन–दर्पणमें प्रफुल्लित हो आ बसे है–यही एक बड़ा आश्चर्य है। यद्यपि यह तीन लोकका स्वामी हुआ है, तथापि यह इन तीनों लोकोंकी एक अणुमात्र वस्तुको भी नहीं छूता है न उनको ग्रहण करता है और न छोडता है। यह कुछ इसीमें अपूर्वता है कि थाली सामने रक्खी है, पर खाता नहीं। अहा! यह इन तुच्छ जगत्के ज्ञेयाकार पदार्थोंका क्या स्वाद लेवे? जो पदार्थ क्षण २ में स्वरूपसे विरूप हो जाते हैं। यह तो अपने आत्मीक रसका स्वाद लेता हुआ, उसीको निरतर अनुभव करता हुआ, उसीको अपना सर्वस्व मानता हुआ, उसी रसके पुंज अथाह स्वभावरूप सरोवरमें उन्मज्जन होता हुआ क्षणिक, पराधीन, विरस फलरूप आनन्दोंसे विलक्षण नित्य अनुभवानन्दको पाता हुआ विश्राम करता है।

---

# मेरी महिमा।

## ( ५ )

आज मैं कर्त्तापनेके कटुक, विरुद्ध और नि सार भव-विकारको त्यागकर निज ज्ञाता-दृष्टा स्वभावमें कल्लोल करनेके लिये उद्यत हो गया हू। मेरा बनाया भव-विकार मुझे ही विप-आहार सा हो चुका है। जिस विकारने मुझे पराधीन बधनमें डाला और मेरी स्वत त्रताका आघात किया उस शत्रुवत् प्रपचधारी व्यवहारीसे मुझे क्या प्रयोजन ? मैं चैतन्य-रसका चैतन्यमई घट हू। मेरा उपादान और निमित्त कारण एक ही है। मुझे त्रिलोकमें मेरे किसी परमाणुके अवगवे* मात्रसे मतलब नहीं। मैं कभी किसीको बनाता नहीं। मैं कभी किसीको बिगाड़ता नहीं। मैं अपने स्वभा वमें अविचलित रह सदा निज रसका ही पान करता हू। मुझे क्रोध, मान, माया, लोभ और उनके पिता राग, द्वेष तथा महापिता मोहसे कुछ भी सम्बन्ध नहीं। मै शातरूप हू, वे उद्वेगरूप हैं। मैं ज्ञानरूप हू, वे अज्ञानरूप है। मै निष्क्रियरूप हू, वे क्रियावान व्यवहाररूप हैं। मै गुणनिधान हू, वे गुण विरुद्ध औगुण निवास हैं। मै निर पराधी हू, वे अपराधवान है। मै निर्बंध हू, वे बधसहित है। मैं एकाकी एक रूप हू, वे अनेकानेकरूप है। मेरा उनका त्रिका लमें सम्बन्ध नहीं, मेल नहीं, स्पर्श नहीं, न मैं उनका कर्त्ता, न वे मेरे कर्म। मेरे निर्मल ज्ञान दफ्तरमें कर्त्ता कर्मका शब्द ही नहीं। मैं

---

* अविभाग परिच्छेदरूपगुण

शुद्ध आहार–भोजी, अपनी शुद्ध परणतिका निरतर खोजी हू। मुझे मेरे ज्ञान–साम्राज्यका प्रबन्ध है, जिस प्रबन्धमें अनुरक्त मैं जगत्के प्रपचरूप प्रबधसे असम्बन्ध हू। मेरा ज्ञान–साम्राज्य मेरी ही निरन्तर सावधानी और परम पुरुषार्थके बलसे अटल है। यद्यपि मैं त्रिलोकालोकमें व्यापक हू, परन्तु सदा ही निज थलको न तजकर अव्यापकरूप हू। यद्यपि मैं इन्द्रिय–ग्रामोंकी रचनासे शून्य हू, तथापि अपने अतीन्द्रिय गुण ग्रामका धाम होकर अशून्य रूप हू, यद्यपि मैं निज परिणाम–कर्मके करनेसे कर्त्ता हूं, तथापि परकर्तृत्त्वके अभावसे सदा अकर्ता हू। यद्यपि मैं निज परिणति रमनके स्वादका भोक्ता हू, तथापि परपदार्थका स्वाद न लेकर सदा अभोक्ता हू। यद्यपि मैं परवस्तुओंकी प्रवृत्तिकी इच्छासे रहित सदा कृतकृत्य हू, तथापि निजात्मीक स्वसमयरूप प्रवृत्तिमें प्रवर्तन करता हुआ सदा अकृतकृत्य हू। यद्यपि मै अपने आत्मीक द्रव्यका धारी अपने द्रव्यको सदा ज्योंकी त्यों रखकर नित्यरूप हू, तथापि केवलीगम्य षट्गुणी हानि–वृद्धिरूप समुद्र–कल्लोलवत् अगुरुलघुगुण परिणमनके कारण नित्य पर्य्याय द्वारा व्ययोत्पादको सहन करता हुआ अथवा नित्य अपनी अवस्थाको बदलनेवाले ज्ञेय पदार्थोंके मेरे निर्मल ज्ञान–दर्पणमें समय २ परिवर्तन होते हुए ज्ञेयाकारोंकी अनित्य स्थितिके झलकनेके कारण उस झलकनको धारण करता हुआ अनित्यरूप हू। यद्यपि मै केवलज्ञान–तनका धारी होकर अपने जाति स्वभावधारी केवलज्ञानियोंसे प्रत्यक्ष और सम्यग्ज्ञानियोंसे परोक्षरूपसे दर्शने योग्य हू, तथापि निजानुभवरहित छद्मस्थ अज्ञानियों द्वारा सदा ही अदृश्यरूप

हू। मेरी शक्ति निराली है। मेरे ही अनुभवने मेरी शक्तिकी व्यक्तता निकाली है, परमपदधारी परमेष्ठी, पंचनाम व्यवहारी, अविकारी, साम्य प्रचारी, सुखकारी, मेरे ही अनुभवकी अपूर्व महिमा है। मुझे जो कोई विभाव भावोंका और परद्रव्योंका कर्त्ता कहे वह स्वयं अज्ञानी और अनुभव-रसरहित, निरसका स्वादी, मोह व्याधिसे पीड़ित परमानी है। जिन्होंने आत्मबाग लगाया है और उसमें सुगुणरूपी सुगंधित पुष्पोंको उगाया है वे आत्म-मोही मुझे कभी भी परका कर्त्ता कहनेके नहीं। मैं आज अपने स्वतंत्र बलके अभिमानमें उन्मत्त हो अपने आत्म-बनके भीतर क्रीड़ा करता हुआ स्वात्मगुण पुष्पोंकी सुगंधको लेता हुआ और निज परिणतिरूपी अर्द्धांगिनीके साथ सैर करता हुआ परआनन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दका स्वाद लेता हूं।

---

## युद्धमें गृहस्थ-सुख।

### ( १ )

जिस शत्रुने अपने तीव्र पराक्रमसे तीन लोकके संसारियोंको जीतकर अपना विजयका डंका बजाया है और जो अपने त्रिलोक-विजई अभिमानकी मदिरा पीकर उन्मत्त हो युद्ध-स्थलमें आकर खड़ा हो अपना पेट फुला रहा है ऐसे शत्रुको जीतनेके लिये आज मैं अपराजित भेदज्ञानका धनुष हाथमें लेकर खड़ा हो गया हूं। मेरे धनुषकी टंकारके सामने किसीकी भी ताकत नहीं है कि जो टिक सके। मेरे भेदज्ञान धनुष्यसे निकला हुआ वीतराग भावका बाण

ज्यों ही उस शत्रुकी तरफ जाता है वह मेरे सामनेसे दूर हो जाता है। पर मेरा थमना कि फिर वह प्रबल रिपु मेरे सामने आ मुझे अपनी कठोर दृष्टिसे घूरने लगता है, परन्तु मुझे इसका कुछ भय नहीं। मैं तो जानता हू कि मैं अजर, अमर, अखट और स्वाधीन हू। मेरे साथी भाई बन्धु अनन्तानन्त मेरे ही सारखे अनतबली विद्यमान है। मुझे एक यह क्या, इसके ऐसे अनतानत शत्रु आ जाय तो मेरा क्या कर सके है? इसका जोर तो उन्हींपर चलता है जो अज्ञान मंदिरमें बैठे २ अपनी इन्द्रियोंकी चाकरी किया करते हैं और मन–मोहन नटनागके चलाए चलते, बैठाए बैठते, दौड़ाए दौड़ते, रुलाए रोते, हसाए हसते, खिलाए खाते, सुआए सोते, और बहकाए बहकते हैं। तीन जगत्में चारों गतिके प्राणियोंका प्राय यही हाल है। प्राय सर्व ही अपने बलको भूलकर बेखबर हो रहे हैं, इसी लिये यह शत्रु सर्वको जीतकर मानके पर्वतपर चढा हुआ है, परन्तु मैं जिस मानके पर्वतपर आरूढ हू, वह इस शत्रुके तुच्छ पहाडसे कहीं ऊचा है। यह शत्रु मोहाध हो यह नहीं देखता है कि मैं नीची जगहपर हू, बिना विचारे मेरा मुकाबला किये ही जा रहा है। मैंने भी स्वआचरणरूपी बाणोंके समूहको सम्हाला है और अब मैं इसके ऊपर ऐसी बौछाड करता हू कि जैसे घनघोर मेघवृष्टिकी बौछाड होती है। अवश्य यह मेरी बौछाटसे डरकर भागेगा और फिसलकर पर्वतके नीचे हो रहेगा। इतना विचारकर अतर्मुहूर्ततक वीतराग बाणोंकी बौछाड जो मैंने छोडी यह विचारा इधर उधर रास्ता ढूढ मेरी नजरसे बाहिर चला

गया, परन्तु ज्यों ही मै जरा दम लेता हू कि वह निर्लज्ज फिर सामने ताकता है। सच है, मैं पचम गुणस्थानके रेजिमेंटका सिपाही हू। मेरे बाणोंमें उतना बल नहीं जितना श्रेणी—आरूढ़ लेफ्टिनेन्टोंके बाणोंमें होता है, परन्तु मैं अब आलस्य करनेका नहीं, मैं तो इसको बारबार बाण मारे ही जाऊगा। मेरा यह अभ्यास ही मेरी उन्नति करेगा और मैं कुछ कालके भीतर अवश्य श्रेणी आरूढ हो तीव्र बाण चला इस शत्रुको मार मारकर निर्बल कर दूगा और बारहवें दर्जेपर पहुचते ही इसको ऐसी अधमरी हालतमें कर दूगा कि यह निर्बल आखोंसे मेरी ओर देखता रहे, परन्तु अपना सारा अभिमान और अपना सारा बल भूल जाए। मैं जहा चौदहवें दर्जेमें पहुचा और अपने अनतगुणरूप सेनाका स्वतत्र कमान्डर–इन–चीफ (सेनापति) हुआ कि इधर इस शत्रुका भी प्राणान्त हुआ। मै जानता हू कि यह वैक्रियक* रूप धारी है, नाना रूप होकर नाना जीवोंको सताता है। इसकी जो अनादि अनत शक्ति है उसको यह प्रयोग तो करेहीगा। करे, जिनके दुर्भाग्य है उन्हींपर इसका आक्रमण होगा। मैं तो समझ गया हू। मै तो इसकी नस नससे जानकार होगया हू। मेरा इसका मुकाबला तो थोडे ही दिनके लिये है। मुझे निश्चय है कि मै इसे एक दिन मारकर गिरा दूगा और तब यह अनत कालमें भी मेरा मुकाबला करनेको खडा नहीं हो सक्ता।

मुझे अब भी आनन्द है, मेरा कुछ भी बिगाड यह आश्रव नामधारी शत्रु नहीं कर सका। यद्यपि मै इस शत्रुसे युद्ध कर रहा

* कमाण वर्गणाके आश्रवसे प्रयोजन है।

हू, तथापि अपनी अपूर्व शक्तिके प्रादुर्भावसे अपने अनुभवके व्यापार-को करता हुआ स्वात्म-ज्ञान-घनको अत्यन्त न्यायपूर्वक उपार्जन करता हू। मेरी वीतरागता माता और सम्यग्ज्ञान पिता हैं। मेरी स्त्री मेरी अनुभूति है। मेरा पुत्र विवेक है। मेरी पुत्री दया है। मैं अपने धनसे नानाप्रकारके आत्म-रस-गर्भित व्यञ्जनोंको अपनी स्त्री द्वारा तय्यार करा अपने सर्व कुटुम्बको तृप्ति करता हुआ आप भी उन्हें भक्षणकर सतोषित होता हू और अपने परिवारकी एकता और सुमतिका आनन्द लेकर परम आल्हादित होता हू। मेरा कुटुम्ब लौकिक रीतिको पालता हुआ भी पारलौकिक परब्रह्म स्वरूप स्वधर्म सेवासे विमुख नहीं है। जिस कुटुम्बमें धर्म और कर्म दोनों होते है वही कुटुम्ब कुटुम्ब है अन्यथा पाप-मदिर और नर्क-निवास है।

गृहस्थीके अद्भुत सुखको भोगता हुआ तथा परमात्मस्वरूप महा मुनियोंको शुद्ध परमामृत नैवेद्यका आहार-दान देता हुआ मैं अपने जन्मको कृतार्थ मान रहा हू। मैं मोक्ष अवस्थाका साक्षात् साधक हू। मुझे इन्द्रियाधीन पराधीनता नहीं है। मैं तो प्रत्येक प्राणधारीमें रहने योग्य स्वातन्त्यताका पक्षपाती हू। मुझे मेरी स्वातन्त्यता (Independence) ही निराकुल, अपूर्व और निर्वेव अनुभवानन्दका अनुपम सुख प्रदान करती है।

---

# विवाह-रस ।

( ७ )

परमामृतके प्रवाहसे परिपूर्ण, स्फटिक समान निर्मल, स्वच्छन्द, चिज्ज्योति विलासी अविनाशी, अत्यानन्दधामप्रवासी, कर्मराहुभ्रमन रहित, विभावमेघाडम्बरविरहित, स्वभावपरिणमनविलासमहित ज्ञान-चद्रमा आज मेरे स्वच्छ हृदयरूप आकाशमें उदयको प्राप्त हुआ है। मेरे अद्भुत चद्रकी चान्दीके सामने जिधर देखता हू पीतत्व पीतत्वही विदित होता है। कहा गए वे राग और द्वेष, जिनके व शमें पड़ा हुआ मै किसीको शुभ और किसीको अशुभ देखता था। धन्य है आजका समय ! जिन दुष्टोंने मुझे कभी पापी और कभी पुण्यात्मा कहलाया और मुझे अनादि कालसे अत्यन्त दुःख दिये उन्हींकी सूरत आज मै नहीं देख पाता हू। जो मै बहुत ध्यानसे देखता हू तो मै अपने चद्रमासे भिन्न अचेतन अवस्थामें पडे हुए और स्पर्श, रस, गध, वर्णको लिये हुए एक पुद्गलके समूह मात्रको देखता हू, जिस समूहका स्थूलसे स्थूल सुमेरु पर्वत सदृश टुकडा अथवा सूक्ष्मसे सूक्ष्म परमाणु समान अश मेरे चद्रमाके स्वभावसे सर्वथा भिन्न है। जिस पुद्गल समूहके किसी अदृश्य विभागको मै अपनेही अज्ञानसे पुण्य और पापके नामसे पुकारता था, वही विभाग आज मेरे ज्ञान-चद्रमाके निर्मल प्रकाशमें एक नामसे और एक रूपसे प्रतिभासित होता है। मेरे चद्रमाका विमान उज्ज्वल, निर्बाध, और चिन्मूर्तिमयी है। उसको कोई भी पुद्गल-समूहका विभाग मलीन

आच्छादित और विकारी नहीं कर सक्ता। जो ऐसे चद्रमासे विमुख होकर परपुद्गलोंको, धन, धान्य, स्त्री, कुटुम्बादिकोंको अपना बनाते हैं और उनकी सगतिमें अपना महत्व मानते हैं वे इन्द्रियाधीन प्राणी कर्म–पासीसे बधे हुए, बधमार्गमें ससरण करते हुए, ससारी, व्यवहारी, आत्मज्ञानविसारी रहकर, परमपदके पथसे विपरीत चलकर, आकुलताका असह्य दु ख प्राप्त करते हैं। मैं अपने चद्रमाको देखता हुआ आज निराकुलित रहकर परम सुख प्राप्त कर रहा हू। अनादि कालसे अनुभव–रसके पाए विना मैं अपनी तृषा शान्त नहीं कर सका था सो आज इस चद्रबिम्बसे झडते हुए अमृतको पीकर परम तृप्त हो रहा हू। इस अनुभव–रसकी मिष्टतामें पुष्टता भी विद्यमान है। मेरा तन जो सासारिक सकल्प विकल्पोंके गमनागमनसे दुर्बल हो रहा था आज इस अनुभव–रसको पीकर पुष्ट और बलवान् हो रहा है। मेरे तनकी आभा जो विभाव गुणोंकी सगतिके कारण क्षीण हो गई थी, सो आज इस अमल रसके पान करनेसे समय २ वृद्धिको प्राप्त हो रही है। मेरे चक्षुओंमें मेरे तनकी क्षीणताके कारण देखनेकी शक्ति मन्द और विरूप पड गई थी सो आज तनकी पुष्टताने मेरे चक्षुओंको तीव्र और अविकारी बनाकर मेरे साथ बडा भारी उपकार किया है। मैं इन चक्षुओंसे जिधर देखता हू उधर ही वीतरागताका प्रसार पाता हू। यद्यपि जगतमें अनन्ते ज्ञेय पदार्थ हैं, तथापि मेरी दृष्टिमें कोई भी समाते नहीं। मुझे सब एक अचेतनका पिंड विदित होता है। मेरी दृष्टिकी समानता और अविकारता उन पदार्थोंमे अविमोहित रह अपने चैतन्यके अभिमानको कदापि त्या

गती नहीं । ऐसी निर्मल दृष्टि और निर्मल तनका धारी होकर आज मै शिव-कन्याके वरनेको उद्यमी हुआ हू । मैं अपने विवेकदूतको भेजकर शिव-कन्याके साथ सगाई कर चुका हू । भेदज्ञान-अश्वपर आरूढ हो, उत्तम क्षमादि दश धर्मरूप वरातियोंको सग ले, सोहं सोहं ध्वनियोंकी ध्वनिको प्रकट करता हुआ, स्याद्वाद जिनवाणीकी विजयरूप पताकाओंको लहराता हुआ, निर्मल भावरूप श्वेत रेशमी वस्त्रोंको पहने हुए, मोह-विजयरूप मौडको बाधे हुए, मगल गान गानेवाले अध्यात्मिक प्रयरूप भजन-मडलीके साथ अनुपम वैराग्य-रसकी मनोहर छटाको विस्तारता हुआ मैं श्री शिवमतीके गृहद्वारपर आ गया हू । श्री शिवदेवीकी जननी वीतराग-विज्ञानता अपने घरके द्वारपर आकर मेरे ऊपर मगलीक परिणामरूपी अक्षतोंको क्षेपण करती है और निर्मल ज्योतिको जगा-कर मेरी आरती उतारती हुई योग्य स्वागत करती है । समुचित समयपर मै भेदज्ञान-अश्वसे उतरकर आत्मज्ञानरूप शिवमतीके मोहमें भरा हुआ उसके निर्मल शुद्ध स्वभावरूप आगनमें आता हू और शातताकी स्वरूपवती वेदिकाकी छायाके नीचे सुखासन पूर्वक विराजता हू । मेरी भावी पटरानी मेरे दक्षिण भागमें आकर सुशोभित होती है । उसकी निर्मल दृष्टि मेरी भी निर्मल दृष्टिसे सर्व लज्जाको छोड ज्यों ही यकायक आकर भिड जाती है त्यों ही एक अतीन्द्रिय आनन्द-रसकी धारा हृदयमें बहने लग जाती है । शिवदेवी तत्काल मेरे कठमें स्वानुभवकी सुन्दर पुष्प-माला क्षेपण करती है । शिवदेवीका पिता वीतराग-विज्ञानताका स्वामी चैतन्यप्रभु

और उसके सर्व सद्गुण सम्बन्धी मुझे अपनी कन्याके प्रदान करनेकी इच्छा प्रकाशित करते हैं । मैं परम शातता और परम कोमलता-से इस अपूर्व लाभको ग्रहण करनेकी स्वीकारता देता हू । वे फिर कहते हैं तुम मेरी कन्याको स्वधर्मसे प्रतिपालन करना । मैं इसके उत्तरमें स्वधर्मसे पालना स्वीकार करता हू । सर्व समागण आनन्दमें प्रफुल्लित हो शिव देवीके साथ मेरा लग्न होना योग्य समझकर श्री सिद्धात्मस्वरूपकी भाव पूजाका समारम और आरम कराते हैं । ऐसी पूजामें ध्यानाग्नि जलती है । कर्म ईंधनोंकी आहुति देकर होम होता है । अन्तमें उस निर्मल वेदिकाके मध्य विराजित परम सिद्धस्वरूपके चहुओर सप्त अतिम गुणस्थानरूप प्रदक्षिणाओंको करके वह शिव देवी आज मेरी पटरानी होती है । मैं उसको पाकर अत्यन्त मग्न हो गया हू, मेरा स्वभाव उससे तन्मय हो गया है । मैं अपनी प्रिया शिवसुन्दरीके भोगका अनुपम विलास लेता हुआ सर्व क्षणिक आनन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दके परम विशाल सुस्वादको ग्रहण करता हू ।

---

## दशलाक्षणिक धर्म ।

### ( ८ )

दर्शन विशुद्धिधारी, अविकारी, निर्बंधदशा—विस्तारी, परमपूज्य, परमेश्वर, आत्माराम विहारी, चैतन्य भूपति आज निज अनन्त गुण समूहरूप परिवारको साथ ले शुद्ध भावरूप जिन मदिरमें प्रवेश

कर, श्रीपरमात्म देवका दर्शन प्राप्तकर आल्हादित हो गया है, जिसके तेजके सन्मुख अनत कोटि सूर्य्य भी तिमिराच्छन्न भासते हैं। जिसकी शात ज्योतिके सामने अनत कोटि चन्द्र भी नक्षत्रवत् मद्र कान्ति प्रतिभाषित होते हैं, जिसकी निर्मलता और शुद्धताईके समक्ष स्फटिकमणि, मलरहित जल और सर्वार्थसिद्ध विमानवासी अहमिंद्रोंके शुक्ल लेश्यायुक्त परिणाम भी सम्मिलित मालूम होते हैं। ऐसे शात, मनोज्ञ, परमोत्कृष्ट प्रभुके दर्शन प्राप्तकर आज यह सतृप्त हो गया है। दिगम्बर जैन मुद्रा उत्तमक्षमादि दशलक्षण-धर्मरूप आभरणोंसे सुशोभित, रत्नत्रय जडित एकाकार ज्ञानरूप मुकुटसे विराजित, शिव रमणीरमणके रागरूप रक्त मुख-रभसे उल्लसित, ज्ञान दर्शननिर्मल चक्षुओंसे दीप्तिमान् शुद्ध श्वेताम्बर मुद्रारूप ही प्रकाशित हो रही है। जिस मुद्राका मोही यह चैतन्य भूपति अभेद चिन्तामें पड समुद्र कल्लोलवत् आचरण कर रहा है। इसका दृश्य दर्शकको अद्भुत आनन्द प्रदान कर रहा है। इसके स्वरूपके हतनेको अनत कर्म वर्गणाएं इसके निकट आती हैं, परन्तु यह क्रोधको न प्राप्त हो अपने आत्मरूप उत्तम क्षमा गुणमें तल्लीन है। अनत अनुपम गुणोंका स्वामी होकर भी मान-कषायरहित, परममार्दव अधिकारी, जो कोई भावे, तिसे ही सुखकारी हो रहा है। अपनी सरलतामें तन्मय हो, कपटरहित, परवस्तु ग्रहणसे विरामी आर्जवगुणधारी, समता-विहारी हो रहा है। सत्यस्वभावधारी, असत्यता-निवारी, परम यथार्थ सम्य क्गुण-विराजित, नित्यसत्यता-प्रचारी, सत्य-अधिकारी हो रहा है। द्रव्य-भाव-मल-त्यागी, आत्मशुचितासों पागी, वीतरागी, निर्मल चैतन्य

चरित् स्नानकर्ता, परम शौच्य गुणसम्पन्न हो रहा है। अपनी शक्तियोंको परधर्मसे सकोच, परमार्गको मोच, निजधर्मको एकाकार तन्मयतामें धार उत्कृष्ट सजमधर्म प्रतिपालक हो रहा है। शुद्धो-पयोग—अग्नि निज चहुओर जला, निजआत्मको तपा, परतापरहित, स्वगुण अविरहित, परमतप धर्ममें तन्मय हो रहा है। भव-विकार-त्यागी, परमाणुसे विरागी, निजधन अनुरागी, आत्म विश्रामकारी, परम त्याग धर्ममें सावधान हो रहा है। षट्द्रव्य—लोक—ज्ञाता, निजद्रव्यमें विख्याता, निजनिज अपनाता, परम आकिञ्चिन्यपदधारी हो रहा है। परम ब्रह्मपद—भोगी, शिवनारिसे सयोगी, परथान-चरण-त्यागी निज ब्रह्म आचरणकारी, ब्रह्मचर्य्य धर्मानुयायी हो रहा है। ऐसे दशधर्मको सवारे चैतन्य भूपति धर्ममूर्ति ही प्रमाणित हो रहा है।

दर्शक इस धर्ममूर्तिको देख अधर्मको भुला निजधर्ममें अनुरागी होकर चैतन्य भूपतिकी सेवा करनेको उद्यत हो गया है। जोकि थोड़ी देर पहिले विषय वासनाके क्षणमय सुखमें आनन्द मानता था और इच्छित विषयोंकी लालसामें ससार—भ्रमण करनेमें उत्साही था वही इस समय अनादि भूलको मिटा, निज स्वरूप—साध्यके निज आत्मज्ञान साधकको प्राप्तकर, स्वाधीन आनन्द—स्वादका रसिक हो अपनी - पूर्ण रुचिके बलसे उपाधिजन्य आनन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दका सम्यक् स्वाद ले रहा है।

---

# आगारी साधु ।

## ( ९ )

स्वसमयरहित, स्वकुलमामावलम्बी, स्वमर्य्योद-प्रवाही, स्वस्वभावा नुरागी, सुधासमूह, आत्मसाधु आत्मव्यक्तताके साक्षात् साधनमें उ न्मत्त हुआ, त्रिलोकको विस्मरण किये हुए मनोहर आत्मबागके भीतर रमन कर रहा है। मैं ज्ञाता, द्रष्टा सत्यस्वरूप हू, मैं कर्ता भोक्ता नहीं हूं, स्वरूपानन्दी मेरा इष्ट है। आत्मसाधुकी यही अवि-चल श्रद्धा, यही गाढ रुचि, यही सचा छेम इस साधुका परमप्रिय मित्र सम्यग्दर्शन है। स्वरूपकी शुद्धता स्वस्वरूप परिणमनसे ही प्राप्त होती है, त्रिलोक प्रभु अविनाशी सिद्धात्मा मेरा ही वास्तविक रू प है। षट् द्रव्यमय लोकमें जीव द्रव्य उपादेय और अन्य ज्ञेय और हेय हैं। यही संशय, विमोह, विभ्रम रहित सच्चा ज्ञान मेरा प्रिय स होदर सम्यग्ज्ञान है। इंद्रिय और अनिंद्रय विषय वासनाओंसे दू-रवर्ती काम, क्रोध, लोभ, मान, माया, राग, द्वेष आदि विभावोंसे विलक्षण, एकाकार, सामान्य स्वसवेदन ज्ञानमें तल्लीन, तथा परम प वित्र आत्म विशुद्धतामें मगन, स्वसमयावरोही ब्रह्म आचरण मेरा सद्गुरु सम्यक् चारित्र है। इस रत्नत्रय स्वरूप परम धर्मका सगी आत्मसाधु प्रफुल्लित वदन आत्मप्रभावनाके हेतु सर्व आत्माओंकी स मानमें उपस्थित हो मोघराक्षसकी विपक्षिणी उत्तम क्षमारूप परम सुन्दर देवीकी उपासनाकर समाजको एक गुणस्थानमें विराजमान कराय सर्वके साथ स्वसुधारस निर्मित अद्भुत पक्वान्न और मिष्टान्नका

भक्षणकर परम वात्सल्य और प्रभावनागका वर्धक हो रहा है। इस प्रकारकी व्यावहारिक गार्हस्थ्य क्रिया इस दिगम्बर साधुको कैसे शोभती है यही एक आश्चर्य है। परन्तु जहा रत्नत्रय—ज्योतिका अनुपम प्रकाश है वहा कुछ आश्चर्य नहीं। वहा तो हर समय पराधीनतारहित स्वाधीन चिद्विलासका प्रसार है। मै ऐसे आगारी और अनागारी साधुके दर्शनकर परम तृप्त हो गया हूँ और एक बातकी बातमें उल्टे मार्गको छोड़ सीधे पथमें आ अनादि विस्मृत सर्वथा उपादेय अनुभवानन्दका स्वाद लेते हुए परम सतोपको प्राप्त हो गया हू। आज मेरा दिन सच्ची समाचनीसे परिपूर्ण है। जैसे मेरे अतरगमें परमोत्कृष्ट क्षमा है ऐसे सर्व जीवोंको उपलब्ध हो मेरी यह सच्ची दया भी मुझे अनुभवानन्द दिये विना रहती नहीं। धन्य है स्वस्वरूपका अनुभव। जो इसके मोही वे ही सच्चे मोही और आनन्दरूप हैं!!

---

## वन—विहार।

### ( १० )

उत्तम सयमधारी, निर्जन स्थान—विहारी, स्वपरोपकार—कारी, परम सज्जन अतरात्मा आज परमात्मबागकी सैर करता हुआ जो विचारता है तो अपनेको सर्वसे शून्य देखता है। विभावभावोंकी तरग आती नहीं, आत्मरहित द्रव्योंकी परिणति समाती नहीं, तथा द्वैतभावकी रचमात्र भी झलक दिखाती नहीं। ऐसी एकान्तताका अनुरागी अपनी सैरमें अद्भुत गुणोंका विकाश देख रहा है। कहीं अनत ज्ञान है तो कहीं अनत दर्शन है, कहीं अनत वीर्य है तो

कहीं अनंत सुख है, कहीं क्षायक सम्यक्त्व है तो कहीं परम धैर्य्य है, कहीं निराकुलता है तो कहीं निरावलम्बत्व है, कहीं वीतरागता है तो कहीं शिवनारिसे सयोगता है, कहीं अनंत लाभ है तो कहीं अनंत भोग है, कहीं इन्द्रिय–भाव–वियोगता है तो कहीं अतीन्द्रिय–भाव–प्रगटता है, कहीं जगत् विस्मर्णत्व है तो कहीं जगत् स्मरणत्व है, कहीं त्रिलोकज्ञता है तो कहीं त्रिलोक–शून्यत्व है, कहीं उत्तम दया है तो कहीं उत्तम ब्रह्मचर्य्य है, कहीं उत्तम शौच है तो कहीं उत्तम आकिंचिन्य है, कहीं परद्रव्य–रस–रहितता है तो कहीं स्वद्रव्य–रस–प्रवाहिता है। इन गुणरूपी शाखोंकी शोभा और सुन्दर सुगन्धोंको लेता हुआ यह अंतरात्मा एक परम विस्तीर्ण निर्मल धर्म–ध्यानरूपी वृक्षकी छायामें विराजमान होता है। इस वृक्षके उत्तम मार्दव रूपी अत्यन्त कोमल और मनोहर पत्तोंका दृश्य इस अंतरात्माकी ज्ञान चक्षुओंको खूब ही तरावट कर रहा है। उत्तम सत्यकी सुगंधित पवन इस वृक्षसे भेंट करके ज्यों २ इस अंतरात्माके मस्तिष्कको लगती है त्यों २ इसके अंतरंगमें विवेकका रुधिर निर्मल होता जाता है। भेद–विज्ञानके मनोहर पुष्प जिस समय वायुके संचारसे टूटकर इस अंतरात्माके ऊपर पड़ते हैं इसका सारा शरीर उसकी खुशबूसे महक जाता है। जब इस अंतरात्माको भूख–प्यास लगती है यह उसी समय इस वृक्षके स्वानुभवरूप फलको तोड़ लेता है और उसके अंदर भरे हुए सुधा समूहका पान कर अपनी क्षुधा और तृषाको तृप्त करता है। इस सुधामें अपूर्व शक्ति है। इसका अमर रस अंतरात्माको परम पुष्ट करता है

अतरात्मा निरतर ही इस वृसकी सेवा करते रहकर और स्वानुभव-रूपी फलोंके रसको चाटते रहकर जो आनन्द भोगता है वह कथनसे बाहर है, बडे २ ज्ञानी भी जिस आनन्दकी व्याख्या नहीं कर सक्ते हैं। धन्य है यह अतरात्मा ! जो इस प्रकार वचनातीत सर्व क्षणमय आनन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दका स्वाद लेता है।

---

## आत्मीक रामायण।

### ( ११ )

मोह—शत्रुके दु खसे क्लेशित, असह्य वेदनामें इलाजरहित, अत्यन्त निरुपाय होनेपर भी उपाय करनेका इच्छुक, आत्मा—राम भव—वनमें भटकते भटकते एक उच्चस्थानको देखता है। ज्यों ही दृष्टि फैलाता है और क्षणभर विचार करता है, त्यों ही धर्मोपदेशरूप सुग्रीवके शान्तमुखको देख साता प्राप्त करता है और चित्तका शोक मूल एकाएक मिल जाता है। समापणका आनन्द लेते हुए आत्माराम धर्मोपदेशके मुखपर मलीनता जान उसका कारण श्रवणकर उसके शत्रु मिथ्योपदेशरूप साहसगत नाम मायामई सुग्रीवको विजय करनेके लिये कमर कसता है। धर्मोपदेश और मिथ्योपदेश दोनोंका बाह्य एक रूप देख, परीक्षा लक्षणको दृष्टिमें रखते हुए आत्माराम और धर्मोपदेश दोनों मिथ्योपदेशको पराजय करते हैं। इस उपकारसे उपकृत हो धर्मोपदेश आत्मारामकी वियोगिनी अनु-

कहीं अनत सुख है, कहीं क्षायक सम्यक्त्व है तौ कहीं परम धैर्य्य है, कहीं निराकुलता है तो कहीं निरावलम्बत्व है, कहीं वीतरागता है तौ कहीं शिवनारिसे सयोगता है, कहीं अनत लाभ है तो कहीं अनंत भोग है, कहीं इन्द्रिय-भाव-वियोगता है तौ कहीं अतीन्द्रिय-भाव-प्रगटता है, कहीं जगत् विस्मर्णत्व है तौ कहीं जगत् स्मरणत्व है, कहीं त्रिलोकज्ञता है तो कहीं त्रिलोक-शू न्यत्व है, कहीं उत्तम दया है तो कहीं उत्तम ब्रह्मचर्य्य है, कहीं उत्तम शौच है तो कहीं उत्तम आकिंचिन्य है, कहीं परद्रव्य-रस-रहितता है तौ कहीं स्वद्रव्य-रस-प्रवाहिता है। इन गुणरूपी झाडोंकी शोभा औ सुन्दर सुगधोंको लेता हुआ यह अतरात्मा एक परम विस्तीर्ण निर्म धर्म-ध्यानरूपी वृक्षकी छायामें विराजमान होता है। इस वृ उत्तम मार्दव रूपी अत्यन्त कोमल और मनोहर पत्तोंका दृश्य अतरात्माकी ज्ञान चक्षुओंको खूब ही तरावट कर रहा है। उ सत्यकी सुगन्धित पवन इस वृक्षसे भेंट करके ज्यों २ इस अंतरात मस्तिष्कको लगती है त्यों २ इसके अतरगमें विवेकका रुधिर ि होता जाता है। भेद-विज्ञानके मनोहर पुष्प जिस समय व सचारसे टूटकर इस अतरात्माके ऊपर पडते हैं इसका शरीर उसकी खुशबूसे महक जाता है। जब इस अतरा भूख-प्यास लगती है यह उसी समय इस वृक्षके स्वानु फलको तोड लेता है और उसके अदर भरे हुए सुधा समूहक कर अपनी क्षुधा और तृषाको तृप्त करता है। इस सुधामें शक्ति है। इसका अमर रस अतरात्माको परम पुष्ट क

योग्य चक्रमें सज्जित करता है। सोऽहंके युद्धबाजित्र बजते हैं और सेना एकाएक मोहके बाह्य मनोहर, अभ्यतर महाभयानक औगुणोंसे भरपूर विषयपुर रूप लंका नगरके बाहर आ उपस्थित होती है। सोऽहंकी स्याद्वादमय गर्जनाको श्रवणकर मोह एकाएक कांप उठता है और तब साहस बांध युद्धकी तय्यारी करता है। मोह-रावणका भाई शुभोपयोग रूप विभीषण अपने भाईको समझाता है कि, अनुभूति आत्मारामको दे दी जाय। परन्तु मोहके मोहान्ध आग्रहको देख शुभोपयोग ऐसे कुसंगको तजना योग्य समझ शीघ्र आत्मारामके चरणोंमें लोटता है और आत्मारामकी प्रियतमाको आत्मारामको दिलानेवाले न्यायरूप कार्य्येमें परिणमन करनेकी चेष्टा कर आत्मारामको पूरी २ सहायता करता है। मोह रावण अपने भ्राता अशुभोपयोगरूप कुंभकरण और राग-द्वेष रूप इंद्रजीत और मेघनाद पुत्रोंसे सलाहकर चार कषायरूप प्रचंड सेनापतियोंको आज्ञा देता है कि, सर्व औगुणोंकी सेना तैयार की जाय। मिथ्याज्ञानरूप सेनाधिपति सर्वको चक्रमें सज्जितकर युद्ध-क्षेत्रमें आजाता है।

मोह-रावण और आत्मा-रामका युद्ध होता है। कभी औगुणोंकी, कभी गुणोंकी हार होती है। दोनों तरफके योद्धा एकाग्रचित्त हो युद्ध करते हैं। सत्यपथानुयायी आत्मा-रामका साहस बढ़ता जाता है। अन्याय-मार्गी मोह-रावण अपनी सेनाको दबी देख साहसहीन होता जाता है। आत्मारामका सहोदर संयमरूप लक्ष्मण भाई अपने

भूति-सीताका पता लगानेका उद्यम करता है और शीघ्र ही श्रुति नाम विद्याधरसे खबर पाता है कि, मोह-रावण अनुभूतिको चुरा ले गया है। पश्चात् धर्मोपदेश परम वीर, निर्भय, अद्भुत विद्याधारी सनोंके लिये परमकामदेव श्री सम्यक्त-हनूमानसे भेंट कराता है। सम्यक्त योद्धा आत्मारामसे इस प्रकार मिलता है जैसे दूधमें दूध मिलता है। दोनोंमें एकाग्र प्रीति होती है। अपने मित्रकी वियोगिनी अनुभूति रानीसे मिलनेका प्रणकर सम्यक्त तय्यार होता है। और अपनी अपूर्व विद्याके बलसे शीघ्रही देख लेता है कि, उस अनुभूतिरानीको मोह-रावण कलंकित करना चाहता है। परन्तु परमसती, आत्माराममें आशक्त अनुभूति मोहके बिछाए हुए माया जालोंमें नहीं फंसकर आत्मारामके नाम और गुणोंको स्मरण करती हुई अपने शीलकी रक्षा कर रही है। शीघ्र ही सम्यक्त-हनुमान् अनुभूतिसे मिलते हैं और आत्मारामकी खबर सुनाते हैं और विश्वासार्थ आत्मारामकी विवेक-मुद्रिका प्रदान करते हैं। इस सुखसम्वादरूपी अमृतको पाकर अनुभूतिके अंगका प्रदेश हर्षांकुरसे अंकुरित हो जाता है। अनुभूति अपने भेदविज्ञान-चूड़ामणि देकर शीघ्र सम्यक्तको आत्मारामके पास भेजती है। आत्माराम अपने सम्यक्त-मित्र द्वारा अपनी प्रिया अनुभूतिकी खबर पाकर परमानंदित होते हैं और परम साहस कर अपनी अनुभूतिको ग्रहण करनेके लिये तय्यार हो जाते हैं। धर्मोपदेश और सम्यक्त दशलक्षणरूप सेनापतियोंको आज्ञा देते हैं कि, वे अपनी २ चमत्कारिक गुण रूप सेनाको कार्य्य-क्षेत्रमें परिणत होनेकी आज्ञा देवें। सर्व सेना एकत्र होती है। सम्यग्ज्ञान मुख्य सेनापति सर्वको

योग्य चक्रमें सज्जित करता है। सोऽहंके युद्धवाजित्र बजते हैं और सेना एकाएक मोहके बाह्य मनोहर, अभ्यतर महाभयानक औगुणोंसे भरपूर विषयपुर रूप लका नगरके बाहर आ उपस्थित होती है। सोऽहकी स्याद्वादमय गर्जनाको श्रवणकर मोह एकाएक काप उठता है और तब साहस बाघ युद्धकी तय्यारी करता है। मोह-रावणका भाई शुभोपयोग रूप विभीषण अपने भाईको समझाता है कि, अनुभूति आत्मारामको दे दी जाय। परन्तु मोहके मोहान्ध आग्रहको देख शुभोपयोग ऐसे कुसगको तजना योग्य समझ शीघ्र आत्मारामके चरणोंमें लोटता है और आत्मारामकी प्रियतमाको आत्मारामको दिलानेवाले न्यायरूप कार्य्यमें परिणमन करनेकी चेष्टा कर आत्मारामको पूरी २ सहायता करता है। मोह रावण अपने भ्राता अशुभोपयोगरूप कुंभकरण और राग-द्वेष रूप इंद्रजीत और मेघनाद पुत्रोंसे सलाहकर चार कपायरूप प्रचड सेनापतियोंको आज्ञा देता है कि, सर्व औगुणोंकी सेना तैयार की जाय। मिथ्याज्ञानरूप सेनाधिपति सर्वको चक्रमें सज्जितकर युद्ध-क्षेत्रमें आजाता है।

मोह-रावण और आत्मा-रामका युद्ध होता है। कभी औगुणोंकी, कभी गुणोंकी हार होती है। दोनों तरफके योद्धा एकाग्रचित्त हो युद्ध करते हैं। सत्यपथानुयायी आत्मा-रामका साहस बढ़ता जाता है। अन्याय-मार्गी मोह-रावण अपनी सेनाको दबी देख साहसहीन होता जाता है। आत्मारामका सहोदर सयमरूप लक्ष्मण भाई अपने

एकत्व, अनेकत्व, अनित्यत्व आदि सुगंधित वृक्षोंमें इसको रमण कराता है । एक २ वृक्षके भीतर उपयोगकी चढन उतरन करता है। यह चढन उतरनका समय इस उपयोगको परम सुखस्वाद दिलाता है । इस अभ्यासमें पड़ा हुआ उपयोग क्रम २ से ऐसा दृढ हो जाता है कि स्ववस्तु-वाटिकामें रमण करनेको ही इसको मजा मालूम होता है । परवस्तु-वाटिकामें जो लाचारीवश उपयोग ले जाना भी पड़े तो वह उपयोग वहां तल्लीनता नहीं करता, झट अपना प्रयोजन कर स्ववस्तु-वाटिकामें आजाता है ।

इस प्रकारकी वृत्ति इस मनुष्य-देह-धारीको भी सिद्ध सुखकी झलक दिलाती है और परानुभवकी वासनाको त्याग करा स्वानुभवरूप रसआनन्दको प्राप्त कराती है । जो व्यक्ति पूर्व इस व्यवस्थाके परनिमित्तमें सुख मानता था वह व्यक्ति अब स्वानुभवके आनन्दमें तल्लीन हो जाता है ।

दोहा-महिमा भेद-विज्ञानकी, है अनुपम अविकार ।
जो याको निश्चय करै, पहुचे अनुभव-द्वार ।

---

## सम्यक्तीकी अपूर्व सामायक ।

( १२ )

पंचलब्धिविजयी आत्मा अनादि भ्रमणसे थककर और भव-वनमें किसी भी स्थलपर सुखशांति नहीं प्राप्तकर अपने ऊपर पड़ती हुई आपत्तियोंके सामर्थ्यसे यथार्थ निश्चयकर विचारता है कि मैं एक स्वतन्त्र ज्ञान स्वभावधारी, अविनाशी-अनंत-गुणसमूहरूप एक आत्मा-

वस्तु हू। मेरा सम्बन्ध उपाधिजन्य राग, द्वेष, क्रोध, मान, माया, लोभ आदि विभावोंसे नहीं और न पुद्गलमई उपाधियोंसे है। द्रव्यकर्म और नोकर्म मेरे स्वभावसे भिन्न हैं। मै वास्तवमें अमूर्त चैतन्य-गुण-समूह हू। शुद्ध चैतन्यतामें स्थिर रहना मेरा कार्य्य है। पञ्चइन्द्रीके विषय और विषयोत्पादक पदार्थ मेरे अहितकारी हैं। जब मेरी परिणति इन्द्री-ग्रामोंके किसी भी कोनेमें जाती है, मेरे निज स्वरूपाचरणका घात होता है। मैं एक आनन्द धामसे पतित हो दु खके स्थानपर पहुच जाता हू। मेरे उपयोगमें इस जगत्के मायारूप प्रपचका राग कदापि उत्पन्न न हो-यही मेरी भावना है। मुझे पूर्ण निश्चय है कि यह शरीर-सराय, जिसमें मैं अब वास कर रहा हू, मुझसे छूटनेवाली है और इसीके सायमें इस तन-सम्बन्धी सर्व सम्बन्धी भी छूट जावेंगे। मुझे इसलिये व्यवहार-मार्गमें ऐसे कार्य्य नहीं करने जिनसे परजीवोंको सक्लेश हो, परके प्राणोंको पीडा हो। अन्यायरूप आचरण मेरेसे होना आश्चर्यरूप है। मैं तो निश्चय समझ चुका हू कि-यह सर्व सम्बन्ध क्षणिक है। जबतक है तबतक इसकी रक्षा स्वधर्मावरोहणके हेतु न्याय-मार्ग-द्वारा ही कर्तव्य है। मैंने वस्तुके सम्यक् स्वरूपको जाना है। जो मेरा ज्ञान अज्ञानरूप था-वह सुज्ञानरूप हो गया है। जो मेरी परि-णति रागरूप थी-वह विरागरूप हो गई। और ऐसा होना ही चाहिए, क्योंकि श्रीअमृतचद्र आचार्य्यके वचन हैं " सम्यग्दृ-ष्टेर्भवति नियतं ज्ञान वैराग्य शक्तिः " मेरे परिणामोंकी चढ़न विद्यमान है। निश्चयसे मै चारित्रवान् होनेवाला हू। मेरी परिणति

उसी ओर मुझे प्रेरित कर रही है, मुझे उत्कट आकाक्षा है कि, मैं निज आत्मीकरसका स्वाद सदा लेता रहूं—यही मेरा परम सुखरूप भोग है। मैंने अभी मार्गको पहिचाना है, मुझे उस मार्गपर चलना है। विना चले मुझे स्वतत्रता नहीं, मुझे अद्भुत स्वाधीनता नहीं। यदि कोई ऐसा माने कि मैंने आपा—परको पहिचान लिया है, मैं स्वधाममें पहुच गया, मुझे अब मार्गपर चलनेका विकल्प क्यों करना, तो वह स्वमार्ग—ज्ञानसे विमुख है। उसका अभिमान उसे सम्यग्ज्ञानी और वैरागी नही बनाता है। जो अभिमानके वशीभूत हो अपनेको निर्बंध मानके आचरण करते हैं, वे सम्यक्त्वरहित हैं, जैसा कि श्रीअमृतचद्र आचार्य्य इस श्लोकमें कहते हैं।

" सम्यग्दृष्टिः स्वयमयमहं जातुबंधो न मे स्यादित्युत्तानो त्पुलकवदना रागिणोऽप्याचरन्तु। आलम्बं तां समिति परतां ते यतोऽद्यापि पापा। आत्मानात्मावगमविरहात्सन्ति सम्य क्त्वरिक्ता ॥"

मेरी भावना मुझे ऐसा नहीं बनाएगी—यह मुझे पूरी खातरी है। क्योंकि यद्यपि मुझे भासमान होता है कि मैंने स्वरूपा-चरणको ही उपादेय माना और श्रद्धान किया है तथापि मैं निश्चयका स्तंभ नहीं गाड सका कि मैं सम्यग्दृष्टी हू ही। मैं सम्यक्ती हू या मिथ्यादृष्टी-यह बात निश्चयपूर्वक अर्हंत भगवान ही जानते हैं। मैं छद्मस्थ पराश्रित ज्ञानावलम्बी कैसे समझ सकता हू कि मेरे ऐसा कौनसा सूक्ष्म अश मिथ्या शल्यका विद्यमान है, जिससे मैं सम्य-क्तीसा दीखता संता भी सम्यक्ती न रहू। जो कुछ भी हो इस समय मुझे मेरा उपयोग आत्मगुणोंके सन्मुख कर रहा है, यही मुझे बडा

भारी लाभ है। जो रस कभी नहीं अनुभवमें आया था वह रस स्वादमें आ रहा है—यही मेरी स्थिरता जितनी देर तककी है उतनी देरके लिये मेरा अपूर्व सामयिक है। मैं राग—द्वेषसे दूर शुद्ध समता—सखीके रागमें उन्मत्त हो गया हूं। यही मेरी क्षणिक समवृत्ति मेरी ध्रुव समवृत्तिके लिये साधन है। यही कारण है और मेरी सर्व विमुक्त शान्त चिन्मय अवस्था मेरा कार्य्य है। जो आनन्द कारणके प्रयोगमें है वही आनन्द कार्य्यमें भी होगा। आज परमात्माकी कृपासे भवनिमज्जनकारी आनन्दोंसे दूरवर्ती और विजातीय अनुभवानन्दको लेता हुआ मैं कृतकृत्य हो रहा हूं।

---

## आत्मीक माहात्म्य और अद्भुत कपाय।

( १४ )

शिव—महलमें विराजनेवाली, स्वस्वरूपमानमें लवलीन, त्रिजग ऊपर अपना आसन रखनेवाली, निराली छटाको विस्तारनेवाली मुक्ति—स्त्रीके नेहमें आसक्त हो एक ससारी व्यवहारी धन, धान्य, पुत्र, कलित्र, मकान, मंदिरको छोड एकान्तमें जा अपनी प्रियतमासे मिलनेकी भावनामें लीन हो सर्व पर भावनाओंको टालता है और यह विचारकर कि तपसे ही राज्य मिलता है आप एकचित्त हो शिवनियाके स्वराज्यको लेनेकी इच्छासे अनेक कष्टोंको सहकर तप करनेके लिये उद्यत हो जाता है। अनशन तपारोही होकर अपने आत्माको किसी भी परभाव, परगुण, परपर्याय और परद्रव्यका भोजन नहीं कराता है। उसे

स्वरूपकी दृढतामें सिवाय आनन्दके कभी कोई क्लेश पानेका नहीं हू। धन्य है ये छःतप ! इनकी सहायता मुझे परम सन्तोषित और पुष्ट कर रही है। वास्तवमें यह बाह्य तप तप ही कहलानेके योग्य हैं, क्योंकि जहातक सकल्प सहित विचार हैं वहातक निर्विकल्प स्व संवेदन ज्ञान नहीं । निर्विकल्प स्वसवेदन ज्ञान ही साक्षात् अतरग भाव है । परन्तु जबतक इस भावकी प्राप्ति नहीं तबतक मुझे इन छ बाह्य तपोंको अवश्य निरन्तर तपना चाहिये । यद्यपि इनका सयोग मुझे निर्नाम नहीं बनाता, मुझे गुणस्थानोंसे अतीत नहीं रख ता, किन्तु मुझे षट् गुणस्थानवर्ती रखकर सज्वलन कषायावरोही साधुके नाममें गुंठित रखता है सो सत्य ही है । मेरेमें इतना लोभ है कि, मैं तीन लोक–विजयी शिव–तियाके राज्यको पाऊ। मेरेमें इतना क्रोध है कि मै स्वस्वरूप मग्न ध्यानाग्निसे पुद्गलीक कर्म वर्गणाओंको दग्ध करू। मेरेमें इतना मान है कि मैं अपनेको सिद्ध समान सर्वोत्कृष्ट पवित्रात्मा समझता रहू। मैं इस मानमें अपनी वर्त मान सासारिक अवस्थाको भूल जाता हू। मेरेमें इतनी माया है कि सिद्ध और अर्हत पदके अयोग्य ऐसे शुद्ध सकल्पों को करते हुए भी मैं ऐसा ही मानता हू कि मैं स्वय सिद्ध तथा अर्हतवत् आचरण कर रहा हू । मेरी मानता कुछ है और आचरण कुछ है–यही मेरी माया है । इन चार कषायोंका सगी होकर मैं निसगी कैसे कहला सक्ता हू ? यद्यपि ऐसा है तथापि मैं मुक्ति तियामें आशक्त होकर सर्व सासारिक और विनाशीक आनन्दोंसे करोडों कोस दूरवर्ती अनुभवानन्दका ही स्वाद लेता हू।

---

# अध्यात्मीक अंतरंग तप।

( १९ )

निजसत्वविलासी, परभावसे उदासी, सम्यग्दृष्टी, यथार्थ मोक्ष, मोक्षसुख और मोक्षके कारणका ज्ञाता, स्वरसस्वाद लेनेका उत्सुक, षष्ठम सप्तम गुणस्थानावरोही, विषयसुखको भवभव बाधाकारी, अनुपम गाढ विष सम श्रद्धा करनेवाला अंतरात्मा आज अंतरंग तप तपनेमें सलीन हो रहा है। शुद्धात्म वृत्तिका धारण ही शुद्ध चारित्र है। इस स्वरूपाचरण अनुभवसे जब इसकी वृत्ति हटकर और इतस्तत डगमगाकर परानुभवमें प्रवृत्त कर जाती है, तब यह अंतरात्मा अपना बडा भारी अपराध समझ शुद्धात्म स्वरूपमें दृढतासे आचरण करनेवाले आचार्योंकी अज्ञानुसार स्ववृत्तिको बलात्कार परसे फेर स्वमें स्थिरकर प्रायश्चित्त नाम अंतरंग तपका मनन करता है।

शुद्धात्म स्वरूप ही उपादेय है—ऐसी दृढ रुचि **सम्यग्दर्शन** है। स्वसवेदन ज्ञान ही सम्यग्ज्ञान है। निर्विकल्प वीतराग स्वरूपानुभव ही **सम्यग्चारित्र** है। ये तीन होनेपर भी एक है। मेरा ही आत्मा इन तीन स्वरूप है। जहा निर्विकल्पता है वहा यह आत्मा अपने स्वरूपानुभवमें ठहरा हुआ परम आनन्द भोगता है। यह अंतरात्मा इस प्रकार निमूर्ति—स्वरूप ब्रह्म—पदका पूर्ण सत्कार करता हुआ निरन्तर स्वरुचिके विषयस्वरूपरत्नत्रय रूप स्वबोधिको अपने अंतरंग समाधि-पुटमें अत्यन्त रुचिसे रखनेका उद्यम करता है और इसी कारण जिन २ महात्माओंने इस बोधिका सेवन कर स्वकल्याण किया है

उनकी ओर भी परम रुचिभाव धारण करता है। इस तरह अंतरंग विनय तपका अभ्यास कर सुखी होता है। स्वरूप मनन करने वाले साधु समाजकी स्थिरतारूप परमभक्ति सहित बाह्य वैय्यावृत्यको आवश्यकतानुसार करते हुए भी अंतरंग वैय्यावृत्यको नहीं भूलता है। वीतराग विज्ञानता ही मोक्ष साधक है, इस भावपर दृढ़तासे आरूढ़ होते हुए भी जब किसी कारणवश इस भावसे उपयोग डगमगाता है तब यह अंतरात्मा शीघ्र सचेत हो निजउपयोगकी सेवा श्रुतज्ञान द्वारा करता हुआ मोक्ष-साधक भावको स्थिर करते हुए वैय्यावृत्य-तपमें प्रवीणता प्राप्त करता है।

अनादि कालपर अध्ययनकी खोटी टेवका तिरस्कार करके भेदज्ञानके द्वारा उन अविनाशी षट् द्रव्योंके गुण और पर्यायोंका विचार कर कि, जिनसे यह त्रिलोक अनादि कालसे अपना नाना प्रकारका रूप दिखला रहा है और अनंत काल तक दिखलाए जावेगा। यह अंतरात्मा अपने आत्मस्वरूपके शुद्ध जातीयत्वको आकर्षण करता है और एकाग्र चित्त हो रूपातीत ध्यानमें मग्न हो अपनी ही वस्तुका अध्ययनकर निश्चय स्वाध्यायमें लयता प्राप्त करता है। जब कभी परिणाम विचलित होते हैं तो शीघ्र ही जिनवाणीके मनोहर सूत्रोंका अध्ययनकर फिर अपने ही आसनमें अचल हो जाता है।

शरीर अशुचि और जड वस्तुओंसे निर्मित होकर और जड वस्तुओंसे पालित किये जानेपर अपने भीतर मल-समूहको अधिकतासे धारण करता हुआ नवद्वारोंसे मल ही को निकालता है तथा चैतन्य आत्माके संग हो करके भी कभी चेतन नहीं होता, अपने

जड़त्वको त्यागता नहीं है। बाह्य औदारिक शरीरके सिवाय तैजस और कार्माण शरीर,जो एक समयमात्र भी संसारी जीवका साथ नहीं छोड़ते, जड पुद्गलमय होकर चैतन्यकी संगति करते हुए भी जड ही रहते है। अंतरात्मा ऐसे शरीरोंके वास्तविक स्वरूपोंमें दृष्टि रख अपने अनादि भ्रमको टाल शरीरोंको अपनेसे सर्वथा भिन्न समझकर उनसे नेह त्यागता है और निर्मोह हो स्वरूपाचरणमें स्थिर होकर व्युत्सर्ग नाम तपका सम्यक् अभ्यास करता है।

पाच प्रकार अंतरंग तपोंको साधन रूप मानता हुआ अंतरात्मा निर्विकल्प समाधिके मध्यमें लीन होता है और सर्व जगत्से प्रयोजन छोड एकाग्र चित्त हो स्वानुभवरसास्वादको लेकर सर्वोत्कृष्ट ध्यान रूप महान तपको अंगीकारकर परमानंद भोगता है।

इस प्रकार उपर्युक्त षट् अंतरंग—तपोंमें सावधान, सम्यक् श्रद्धावान अंतरात्मा, जिस क्षणभंगुर सुखकी वासनामें अनादि काल खो चुका है, उस सुखको दु ख—बीज जान भवभ्रमणकारी आनन्दोंमे अतीत अनुभवानन्दका स्वाद लेता है।

---

## गुफामे विश्राम।

( १६ )

ज्ञान—सूर्यकी प्रभा अनादि मिथ्या भ्रमको एक समयमें नाशकर देती है। इस श्रद्धाका रखनेवाला अंतरात्मा आज कुमति-

नारीको सदाके लिये त्यागकर सुमतिके रागमें रजित हो गया है। मोहनीकर्मके द्वारा चढा हुआ बिलकुल आपेको भुलानेवाला इस अतरात्माका नशा उतर गया है। यद्यपि अभी इतना नशा विद्यमान है कि, जिससे अपने आपको न भूलता हुआ भी यह अतरात्मा पर पदोंमें थोडी थोडी देरके लिये प्रीति कर लेता है, कभी द्वेष भी कर लेता है, तौ भी स्वस्वरूप अनुभवकी रुचिको लिये हुए है। ऐसा अतरात्मा बहिरात्म–बुद्धिको त्याग परमात्मा होनेका इच्छुक सुमति–नारको सग लिये हुए परदेशमें अपनी क्षुधा तृप्ति होते न देख शिव–नगर नामक स्वदेशकी ओर प्रयाण करता है। रास्तेमें एक रमणीक बनमें आता है, जहा शुभभावनारूप बारह वृक्ष अत्यन्त मनोहर प्रचुर शात छायाको विस्तारनेवाले शील सुगधसे सारे बनको महकानेवाले बहुत ही सघन भावरूप पत्रोंके भारसे नम्रीभूत अपनी छटाको विस्तार रहे हैं। उस बनके निकट ही एक सरोवर बहुत लम्बा चौडा चौकोंण अत्यत उज्ज्वल, मिष्ट और अविकारी सम्यग्ज्ञानरूप सुधासे भरा हुआ मद मद लहरें ले रहा है। सरोवरके निकट ही एक अत्यन्त सुडौल और मनहरण स्वचारित्र नाम पर्वत है, जिसकी शोभाको देखते देखते अतरात्मा पर्वतके निकट जा उस अनुपम गिरकी एक निगुप्त रूप गुफामें जाता है और सुमतिनारीके साथमें बैठकर विश्राम लेता है। ससारके भ्रमण और इष्ट वियोग अनिष्ट-सयोग रूप विकल्प तथा इंद्रिय विषयोंकी प्राप्तिमें उल्झनरूप सकल्प आदि उपाधियोंके खेदसे दु खी हो यह अतरात्मा स्थिर चित्त करके विराजता है और अपने विवेकरूपी चाकरके द्वारा सरोवरका मिष्ट जल मगा पान करता

है और थकायक सम्पूर्ण थकनको दूरकर स्वानुभवकी शात निद्रामें शयन कर जाता है। इस शयनमें बेखबरी नहीं है। इस शयनमें अचेतता नहीं है। यह शयन चैतन्यताकी चादरसे आच्छादित है। यहा निरानन्द नहीं, किन्तु सदा आनन्द है। इस गुफामें ठहरनेवाले अतरात्माको न विषय चोर सताते और न कषाय-लुटेरे व्याकुल कर सक्ते हैं। स्वदेश गमन करनेवाले व्यक्तिको ऐसी गुफाकी प्राप्ति परम सौभाग्यकी बात है। यह अतरात्मा इस रमणीक स्थानमें विश्राम करता हुआ बाधाकारी आनन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दका स्वाद लेता है।

---

## मिथ्यात्व गुणस्थानीकी दशा।

( १७ )

निश्चय स्वपदभासी, निजदुर्गविलासी, जगत्प्रतिभासी एक पक्षी भवबन भ्रमणमें पडा कमलनालरूप जगमें लटकता हुआ, तिसके त्यागमें अपना–नाश विचारता हुआ भ्रम–बुद्धिसे उसको स्वय त्याग देनेकी निज शक्तिको विस्मरण किये हुए, उसको छोडके जानेकी इच्छा रखते हुए भी नहीं छोडता है और वृथा ही विपर्ययरूप औंधा लटका हुआ अपने पाखोंको बार बार झटकारता है और अनेक त्रास पाता है। इस मिथ्याबुद्धिका घरेया चेतनपक्षी अपनी अभत शक्तिको वृथा ही रख परके जालमें पडा विपत्तिग्रस्त हो रहा है। अपने निकट आनेवाले अन्य जीवरूप पक्षियोंको अपना हितुमान उनसे मोह करता

नर, नारक, देव, तिर्यञ्च सर्व ही इस भ्रमबुद्धिमें उलटे छक रहे हैं। अपनी २ जड देह, और उसमें बनी हुई इन्द्रियोंमें लवलीन हो रहे हैं। तिस देहकी साता व असाता ही के स्वादमें उस देहको छोड दूसरी देह धारते हैं। देहका नेह ही पुन देहके होनेका कारण है। ऐसे देह-बुद्धि चहुगतिके जीव निरन्तर तृष्णाकी आगमें जलते हैं और कभी भी निराकुल आनन्द नहीं पाते हैं। जो कोई ससारसे भयभीत हो इन्द्रिय सुखकी लालसाको दूर करना चाहता भी है, तो एकान्त पक्षको पकडकर यथार्थ निजस्वरूपको न जान मिथ्यादृष्टी ही रहता है। जबतक स्याद्वादकी कसौटीसे पदार्थोंका स्वरूप न जाने तबतक स्वनिधिको कैसे पावे? आप कौन और अपनी निधि कैसी? इसीकी यथार्थ समझ मिथ्याबुद्धिको तिरस्कार करनेवाली है। निज चैतन्यगुणका भंडार, दर्शन ज्ञानका धारी, स्वसत्तामें नित्यता रखनेवाला, स्वाभाविक गुणोंसे अभिन्न, ऐसे आत्माका यथार्थ स्वरूपका प्रतिभासना ही भ्रम बुद्धिको निर्मूल करनेवाला है।

जगके मोही जीवपक्षी मिथ्यात्व
समय गमाते हैं। कोई २ बाह्य चारित्रको
आत्मज्ञान रत्नकणिकाके विना ग्रैवेयक
रन्तु मिथ्यागुणस्थानको त्यागते नहीं।

यह गुणस्थान कुछ अपनेको पकडे
पडकर बावले हो रहे हैं। यदि हम
कमार्गसे राग त्याग सुमार्गपर आवें

बैठ विचार करें तो हम अपने ही बलसे कदाचित् इस गुणस्थानको त्यागनेके लिये सामर्थ्यवान हो जावें।

धन्य हैं! वे अनुभवी जीव जो इस गुणस्थानको उल्लघकर चौथे में जा पहुचे हैं और वहा बैठकर इद्रिय सुखोंको जीर्ण तृणवत् समझते हुए अतीन्द्रिय सुखको सुख मानते हुए अपने निर्मल भावोंके बलसे विनाशीक आनन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दका स्वाद लेकर अपने जातीयत्वका अनुभव करते हैं।

---

## सासादन गुणस्थानीको बदना।

### ( १८ )

मै निश्चयसे सिद्ध सदृश निर्मल परमात्मा हू। यद्यपि व्यवहारमें भावकर्म, द्रव्यकर्म और नोकर्मकी गुफाओंके भीतर तिष्ठा हुआ अपनी शक्तिको व्यक्त नहीं कर सका हू, परन्तु मेरी शक्तिको सिद्धवत् प्रकाशित बनाना और अपने अनतसुखको प्राप्त करना मेरा अभीष्ट है। इससे मैं इस सम्यग्दृष्टिसे भरपूर हू कि निज शुद्धात्मा ही उपादेय है तथा यह भी मुझे निश्चय है कि अनेकातस्वरूप मेरा शुद्धात्मा अन्य सर्व परद्रव्योंसे भिन्न, अनत ज्ञान, दर्शन, सुख और वीर्य्यका धनी है। इसमें मुझे कुछ भी सशय नहीं है और न कुछ विपरीतता है तथा इस अपूर्व सम्यग्ज्ञानकी तरफ मेरा अनवध्यवसाय ( यह कुछ होगा ) भी नहीं है। मुझे इसमें भी पूर्ण श्रद्धा है कि अपने शुद्धात्म स्वरूपका अनुभव अर्थात् सर्व पदार्थोंसे अपनी

वृत्तिको खींचकर अपने स्वरूपमें लीन करना, यही इस बातका उपाय है कि मैं तीनों गुफाओंसे बाहर हो जाऊं और अपूर्व तेजको प्रकाशित करता हुआ शुद्धात्मा रहूं। इस निश्चयका धारी उपशम सम्यग्दृष्टी अपनी अनादि अविद्याके वश जब कभी अनन्तानुबंधी कषायके वश हो जाता है कि, उसी समय सम्यक् श्रद्धासे पतित हो मिथ्यात्व गुणस्थानमें आने लगता है। मध्यमें अधिकसे अधिक ६ आवली ( असंख्यात समयोंकी एक आवली ) और कमतीसे कमती एक समय ठहरकर सासादन गुणस्थानमें रहनेवाला कहलाता है। जिस समय सम्यक्तसे खिसकता है। इन्हीं विषयोंकी यह गह लता जो सम्यक्तमें नहीं थी पैदा होने लगती है। यह गहलता अनन्तानुबंधी लोभके वश इसी निश्चयमें पटकने लगती है कि—विषय सुख ही सुख है, इसकी प्राप्ति करना ही उपादेय है। इन इन्द्रिय विष- योंकी गहलता चित्तमें कभी मायाको भी पैदा कर देती है, जिससे यह विचार आने लगता है कि परका विश्वासघात हो व परको हानि हो, हमको तो पर-वञ्चनासे भी विषय [illegible]

अपने धनको इन्द्रिय-विषयोंका सहकारी जान अन्योंको निर्धन समझ आपेसे बाहर होने लग जाता है। अपनी आज्ञा यदि कुछ भी चलती हो तो उस अधिकारके कारण अपना बडप्पन मानने लग जाता है। यदि व्याकरण छद, अलकार, कविता व अन्य किसी विद्यामें चतुर है तो उससे अपनेको बडा मान अविद्या-धारकोंको तुच्छ समझना शुरू करता है और आप विद्याके मदमें भरकर अपनी स्वाभाविक केवलज्ञान–विद्याको भूलने लग जाता है। यदि व्रत, उपवास, जप, तप और ध्यान विशेष रीतिसे करता है तो इसी मदमें लवलीन होने लगता है कि हमारे सदृश दूसरा कौन इतना कष्ट उठा सक्ता है? जो जप, तप आदि कषाय घटानेके साधन हैं, वे ही इस सासादन गुणस्थान वालेके अभिमान बढानेके निमित्त कारण हो जाते हैं। इस गुणस्थानमें कभी २ अनन्तानुबंधी क्रोधकी तीव्रता भी सताती है, जिससे यह जीवात्मा इन्द्रिय विषयोंमें विघ्नकारक चेतन तथा अचेतन पदार्थोंकी ओर क्रोधकी झलकमें डूबने लग जाता है। इस तरह ऊपर लिखे चारों कषायोंमेंसे एकका भी उदय आजानेसे यह जीवात्मा तुरन्त चौथी सीढ़ीसे पहलीपर आजाता है और मार्गमें जैसे वृक्षसे गिरता हुआ फल कुछ देर ठहरता है, उसी तरह यह सम्यग्दृष्टी बीचमें कुछ काल लगाता है, उस समय इसको सासादन गुणस्थानवर्ती कहते हैं। जैसे सूर्य्य सध्याकालके समय अस्त होते हुए अपनी ज्योतिको मदकर किंचित देर रक्तवर्णको दिखला तिमिराच्छन्न हो जाता है, उसी तरह यह जीवात्मा शुद्धात्मतत्त्वको ही उपादेय माननेवाला अ-

पने अपूर्व प्रकाशसे गिरकर ऐसे घोर अंधकारमें आजाता है कि फिर अपनी वस्तुको भूला और सच्चे सुखके उपायसे विमुख हो अपदोंमें तृप्त होता हुआ आकुल व्याकुल रहता है और स्वप्नमें भी स्वपदका ख्याल नहीं करता है। यद्यपि यह परमानंद स्वाधीन रसके स्वाद पानेके अवसरसे च्युत हो जाता है, परन्तु इसकी वृत्ति अनादि घोरानुघोर मिथ्यादृष्टीकी अपेक्षा कुछ जुदी जानिकी रहती है। जिससे इसकी वृत्ति दूसरा अवसर कभी न कभी पाकर फिर चौथी सीढ़ीमें चढ़कर परमानंद-स्वादको लेती है। यह निश्चय है कि यह जीवात्मा चौथी सीढ़ीमें चढ़ेगा। यदि बहुतसे बहुत समय लगे तो उतने कालका आधा ही काल खर्च होगा जितना काल एक जीवको जगतके समस्त पुद्गलोंको ग्रहण करते हुए बीत जाता है (अर्थात् अर्द्ध पुद्गल परावर्तन)। वास्तवमें यह पतन किया हुआ मिथ्यादृष्टी भी सराहनीय है। तथा यह कभी न कभी श्रीसाधु अरहत और सिद्ध अवस्थाको अवश्य प्राप्त करेगा। इस अपेक्षासे उसी तरह नमस्कार करनेके योग्य है जैसे हम श्री श्रेणिक राजाके जीव भविष्य प्रथम तीर्थंकरको नमस्कार करते हैं। इस भव्यात्माने एक दफे शिवमंदिरकी झांकी कर ली है। वही आकर्षता इसको फिर अपनी ओर बुलाएगी, अवश्य बुलाएगी और क्रम क्रमसे शिवरूप बना देगी। हम इस समय इस त्रिलोकमें विराजित समस्त सासादन गुणस्थानवर्ती जीवोंको निश्चयसे सिद्धात्मा अनुभवकर उनके रूपको अपनेमें जोड़ते हैं और समस्त इन्द्रिय [illegible] विलक्षण परम स्वाधीन अनुभवानन्दका

## मिश्रगुणस्थानका दिखाव।

( १९ )

अपने पदमें आनन्द माननेवाला, स्वानुभूतिका कर्ता और भोक्ता, रागद्वेषादि परानुभूतिके कर्तृत्त्व और भोक्तृत्त्वसे पराङ्मुख समग्दृगात्मा अपने पासमें गुपचुप रहनेवाली सात ( ४ अनतानुबन्धी और ३ प्रकार मिथ्यात्व ) कर्म प्रकृतियोंको दबाए हुए आत्म-उपवनकी सैर करता है और जगत्के पट् द्रव्यमई प्रपच जालमें नहीं फसकर अपने द्रव्यके गुण और पर्यायोंको सर्वसे भिन्न अवलोकन करता है। एकान्त मननके रसमें भीगा हुआ रहकर कुछ विश्राम लेता है कि दर्शन मोहनीय कर्मकी सम्यक्मिथ्यात्वनामा कर्म-प्रकृति अपने बलसे उठ आती है और जहा केवल प्रकाश था वहा अपनी परछाई डाल मलीनता करती है, जिससे निर्मल प्रकाश धुधला प्रकाश हो जाता है। जैसे बाल-सूर्यके निकलते समयका प्रकाश अथवा अस्ताचलपर पहुचनेवाले सूर्य्यका प्रकाश थोटी देरके लिये तिमिरसे मिलकर धुधला अर्थात् तम मिश्रित हो जाता है, ऐसे ही इस सम्यग्दृष्टीकी परम रुचि मिथ्यात्वसे होने वाली अरुचिके साथ मिलकर एक भिन्न ही जातिकी अवस्थाको प्रगट करने लगती है। अहा! जो ज्ञाता दृष्टा अभी अपनेको ज्ञाता दृष्टा ही मानता था, वही बातकी बातमें क्रोधादि परभावोंका कर्ता भी अपनेको मानने लगा। जो आत्मा अपने निश्चयमें दृढ था, वही एक समयके फेरसे ऐसे भ्रममें पटा कि अपनी शारीरिक पर्य्यायको भी उपादेय मानने लगा। जो भेद-ज्ञानी अपनी विवेक

बुद्धिसे इंद्रियजनित सुखकी जातिको अतीन्द्रिय सुखानुभवकी जा तिसे जुदा समझ चुका था, वही एक पलकके मारते ही क्षणभगुर और दु खबीज इन्द्रिय–सुखको भी सुख मानने लगा। यद्यपि प्रकाश अलग और अधेरा अलग, दोनों एक साथ नहीं रह सक्ते, तैसे स म्यक्तके उज्ज्वल परिणाम अलग और मिथ्यात्वके मलीन परिणाम अलग, दोनों एक स्थानमें नहीं रह सक्ते। तौ भी सबेरे और साझ दोनोंकी मिश्र अवस्था हो ही जाती है। ऐसे मिश्रगुणस्थान वाला अपने भावोंका वैसा ही स्वाद भोगता है जैसे कि, दही और खा-डको मिलाकर खानेवाला स्वाद लेवै। इस गुणस्थानमें ठहरता बहुत ही थोडी देर है। या तो शीघ्र अधेरेमें आकर मिथ्यात्वी होता या चट उजेलेमें जा सम्यक्ती होता है। इसमें जबतक रहता है तबतक किसी सयमको पालता नहीं, कोई आयु भी नहीं बाध ता और न मरता है। और न इसको मारणान्तिक समुद्घात करना पडता है। ऐसी मध्य अवस्थाका भोगी भी बन्दनीक है। चाहे यह अध-कारमें पडे, परन्तु अवश्य एक न एक दिन ऐसे प्रकाशमें थिर हो जायगा कि फिर इसको मध्यम स्थितिमें कभी भी आना नहीं होगा और यह यथार्थ ज्ञानी रहकर अपने सयम मित्रके साथ बातें करता हुआ मोक्ष–मार्गमें चलकर अपनी प्राणप्रिया शिव नारीके ध्यानमें लीन होता हुआ अवश्य शिवरमणीके महलमें पहुच जायगा और वहा अनिवार्य्य कालतक अपनी सुन्दरीसे कल्लोल करता हुआ अनु-भवानन्दका स्वाद लेगा।

---

# अविरतगुणस्थानीको निज–निधि–दर्शन ।

( २० )

चिदानद राम अभिराम निजस्वरूपावगममें विलक्षण पदार्थोके यथार्थ लक्षणोंका ज्ञाता स्वात्मावरोही रहकर अपनेको कृतकृत्य मान रहा है । जिसके आत्म-बागमें शुद्ध ज्ञानकी हरियाली चारों ओर दीख रही है । शुष्कता, मलीनता, कठोरता, कटुकताका नाम निशान भी नहीं है । ऐसे मनोहर बागमें निर्मल स्वरसपूर्ण परम शोभायमान सरोवरके तटपर अपनी गाढ रुचिरूप प्राणप्रियाके साथ सुखासनपर बैठा हुआ सरोवरमें उठती हुई निर्मल कल्लोलोंमें रजायमान होता हुआ उस जलकी निर्मलतामें प्रदर्शित होनेवाले सन्मुखवर्ती अनेकानेक पदार्थोंके चित्रोंको जैसाका तैसा देख वीतरागी रहता है। ऐसे आत्माकी सपूर्ण वृत्ति जब स्वरूपानुभवमें तल्लीन हो जाती हे, तब नय, निक्षेप आदि विकल्पोंका अभाव हो जाता है। परिणति शात–रसमें ऐसी भीग जाती है कि उस आत्माके अनुभवमें आया हुआ समस्त ससारका आताप ठडा पड जाता है । यह जीव अपने निर्मल ज्ञान, दर्शन, सुख, वीर्य–स्वभावको ही अपना मुख्य धन मानता हे । अपनेको सदा ज्ञाता दृष्टा, आनन्दमय और सप्तभय रहित अनुभव करता है। स्वप्नमें भी राग, द्वेष, क्रोध, मान, माया, लोभादि भावोंका कर्ता बनता नहीं, भूलसे भी विषय लोलुपताका भोक्ता होता नहीं, अपने स्वभावमें राग और मोहकी स्निग्धताके अभावमें आश्रव और बधकी

परवाह करता नहीं । इस सम्यग्दृष्टीका स्वभाव स्वय संवररूप है, सभी परद्रव्योंसे निर्जेरित और मुक्त है। जब यथार्थ तामें विराजित है तब सात तत्त्वों और नौ पदार्थोंके प्रपन्च जालसे पृथक है, जुदा है, अत्यन्त विलक्षण है। इस स्वरूपके मोहमें मोहित हो मैं भी इस रूप अपनेको बनाता हू और चतुर्थगुणस्थानवर्ती होकर अपनी गत पर्यायोंकी प्रणालीको अपने भ्रमका फल मानता हुआ, शुद्धाचरण और स्वयसिद्धताको सर्वदा उपादेय निश्चय करता हुआ, उस ओर परम रुचि रखता हुआ, गृहस्थकी व्यवहारिक पौद्गलिक रचनामें चलता हुआ भी उस रचनासे अपनेको इसी तरह जुदा रखता हू, जैसे जलमें रहता हुआ कमल जलको अपनेसे जुदा रखता है। मेरी अवस्था उस कैदीके समान हो जाती है, जिसके लिये कैदमे छूटना तय हो चुका है। अनत ससारका कारण मिथ्यात्वकी सह चारी अनतानुबन्धी कषायकी ४ प्रकृति और मिथ्यात्वकी तीनों प्रकृति। मेरी सत्तासे श्रीकेवली और श्रुतकेवलीकी पाद सेवाके प्रसा दसे जब दूर हो जायगी तब मैं क्षायकसम्यक्तका भोगी होकर अधिकसे अधिक ३३ सागर ८ वर्ष कम २ कोड पूर्व और एक अतर्मूहूर्त पुद्गलको लाचारीवश इधरसे उधर करता हुआ अनमें सिद्ध निरजन परमात्मा हो जाउगा। यदि इन सातोंमेंसे छ के उपशम और एक सम्यग्प्रकृति मिथ्यात्वके उदयसे क्षयोपशम सम्यक्ती होऊगा तो भी उत्कृष्ट ६६ सागर ही जडके अखा-डेमें कसरत करता हुआ मोक्ष-महलमें पहुच जाउगा। यद्यपि इस दशामें मे चल-मल-अगाढ रूप रहूगा, तथापि अपनी

सम्यक्त भूमिका कभी त्याग नहीं करूंगा। परन्तु उपशम सम्यक्त मुझे एक अतमुर्हूत ही स्वरूप निश्चयावलम्बी रखता हुआ फिर अपनी निर्मल परिणतिसे गिराकर मिथ्यात्व, सासादन, मिश्र अथवा क्षयोपशम सम्यक्तमें रख देगा। तथापि जो एक दफे मैंने अपने भडारके दर्शन कर लिये हैं तो गिरता, पड़ता, चढ़ता, उतरता, अवश्य मैं अपने भडारको अपना ही बनाऊगा और उसपर अचल अधिकार जमाकर परद्रव्य क्या, परद्रव्यकी सम्पूर्ण वासनाओंको दूर फेंक दूंगा। इस चौथे दर्जेकी जय हो, जिसमें आते ही यह जीव ससारसे अलग हो जाता है। जो जीव इस गुणस्थानमें ठहरते हैं वे अपनेको सिद्ध ही समझ लेते हैं। उनका स्वरूपानुभव उसी आनन्दको प्राप्त करता है, जो आनन्द सिद्ध परमात्माको है। ऐसे अद्भुत सुखका भोगी यह आत्मा मनुष्यगतिमें क्षत्री, ब्राह्मण, वैश्य, शूद्रके कर्म करता हुआ पशु-अवस्थामें सिंह, व्याघ्र, बैल, बदर, हाथीकी पर्यायमें जन्म बिताता हुआ नरकगतिमें नारकियों द्वारा निरतर मार धाड सहता हुआ व देव–गतिमें इन्द्रिय–जनित सुखोंको भोगता हुआ भी अपने स्वरूपकी परमभक्तिसे च्युत होता नहीं, अपने आत्माको अपनी देह और पुद्गल विकार रागद्वेषादिकोंसे आकाशवत् जुदा मानता हुआ उसके अनतगुणोंके भीतर रजायमान होता है और अपनी शिवरमणीमें आसक्तता धारता हुआ तथा उसीके स्मरणमें अन्य जगत्को तुच्छ गिनता हुआ यह आत्मा अनुभवानन्दका स्वाद लेता है।

---

# श्रावकका मोक्ष-महलमें प्रवेश।

## ( २१ )

आनन्द प्रदायिनी, साधु-मन-मोहन रूप धारिणी, अप्रमाण शात कला-स्वामिनी, अद्भुत स्वरूपा नारिके रूपमें मोहित हो एक जीवात्मा उसके शात सरोवर और सुगुण उपवनमंडित दस खने महल के द्वारपर आकर उस नारिसे मिलनेकी गाढ रुचिके कारण उद्यम शील हो रहा है। वह परम प्राणप्यारी दस खने महलके शिखरप विराजित है। जो कोई साहसकर महलके ऊपर तक चढ़ आ सक्ता है, वही इस नारिसे सम्मिलनका लाभ उठा सक्ता है। यह मोहि शिव-नारिमें आशक्त-चित्त सासारिक सर्व सयोगोंको हेय जानता हुअ तथा अपनी परिणतिमें वैराग्यकी क्रान्तिको विस्तारता हुआ इस महल पर चढनेकी भावना करके अपना पग आगे बढाता है। इस मह लके खन बहुत विकट और घुमाऊ बने हैं। जिसके सामनेसे अप्र त्याख्यानावरण कषाय अपने बलके चलानेमें असमर्थ हो जाती है वही इस महलके पहले खनमें जासक्ता है। इस महलके पहले खनमें ११ भाग हैं। यह आशक्त मन क्रम क्रमसे चढनेका व्यापार करत है। कषाय-अशोंकी ज्यों ज्यों घटन होती है, त्यों त्यों यह चढत हुआ ११ विभागोंको तय करता है। ज्यों ज्यों यह चढ़त जाता है, त्यों त्यों शिवनारिसे मिलनेकी आशाको बढाता जाता और त्यों त्यों शिवानदकी गाढ रुचि आनन्द प्रदान करती जाती है

अष्टमूलगुण-धारी और सप्तव्यसन-त्यागी होकर पच परम अ

स्मस्वरूप-अनुभव-कारकोंमें भक्ति रखता हुआ पहले भागको तय करता है। अतीचाररहित पच अणुव्रत और सात शीलोंका अभ्यास करता हुआ दूसरे भागका भागी होता है। इस भागमें चलनेवाला गृहस्थ षट् प्रकार आजीविकाको साधकर तथा अर्थ और काम पुरुपार्थकी भले प्रकार सिद्धि करता हुआ सामायिक, देवपूजा और स्वाध्यायके द्वारा इन्द्रिय विषयरहित आनन्दका स्वाद भी लिया करता है। महामुनि तथा त्यागियोंकी भक्ति और वैय्यावृत्यमें हुलसायमान रह अपनी ज्ञान वैराग्य--शक्तिको बढाता जाता है। तीसरे भागमें आकर त्रिकाल द्विघटिका समायिकका आरम्भकर आत्मीकरसको प्राप्त करता रहता है। जब चौथे भागमें जाता है, तब प्रति पर्वीमें उत्कृष्ठ १६ प्रहर गृह व्यापारारम त्याग शिवनारीका ध्यान किया करता है। पाचवेंमें आकर उदर पोपणार्थ सचित्त-भोजन-पानसे विरक्त हो जाता है। छठेमें जब जाता है, दया--चित्त रात्रिको मन, वचन, काय, कृत, कारित, अनुमोदनासे चार प्रकार आहारका त्याग करता है। सातवें भागमें आकर जिस नारिको उदासीन वृत्तिसे भी अपने कषाय-अशोंकी अधिकतासे सेवन करता था, उस नारिको भी अपनी शिवनारिकी अत्यन्त आशक्तताके कारण त्याग देता है और ब्रह्मानंदमें आचरण करनेके लिये ब्रह्मचारी हो जाता है। आठवें भागके मैदानमें आ, जिस आरम्भके कारण थोडे समयके लिये ही स्वस्थ चित्त होता था, उस आरम्भको अपना विरोधी जान छोड देता है। नवमें भागमें परिग्रहकी गठडीको जुदाकर उसकी भी चिन्तासे रहित होता है। दसवें भागमें आ अपने मन, वचन,

कायसे किसी भी आरम्भिक क्रियामें सम्मति देना त्याग देता है। दसवीं मंजिल तयकर जब ग्यारहवें मार्गमें आता है, तब क्षुल्लक अथवा ऐल्लककी रीतिसे अपना जीवन विताता हुआ पहले खनमें रह अत्यन्त आनन्दित होता है और अपना अहोभाग्य मानता है कि धन्य हू मैं, अब मैं अपनी प्राणप्यारीसे शीघ्र ही मिलूंगा। इस खनपर चढना अति कठिन था। इस खनपर विश्रामकर पंचम गुणस्थानवर्ती रह आगेके खनमें जानेको उत्साही रहता है। निश्चय-साधक व्यवहारका पूर्ण सन्मान करता हुआ शिवतियामें आ शक्त, सम्यक्तधारी, स्वगुणविहारी जीवात्मा पहले खनकी अत्यन्त मनोहर शोभाको देखता है और हर समय अतीन्द्रिय आनन्दको उपादेय मानता हुआ उसीकी वासनामें दत्तचित्त रहता है। इस मोहीकी वृत्ति भी सासारिक वत्तिसे विलक्षण होती है। स्वात्मानुभवमें तल्लीनताकी रुचि बढती जाती है। अपनी स्वरूप शय्यापर शयन करता हुआ शिवनारिके ध्यानमें लीन होता हुआ, आत्मारामकी सैर करता हुआ, अपनी अतरदृष्टिसे तीनों लोककी वस्तुओंसे अपना स्वभाव जुदा करता हुआ, यह अतरात्मा अपने अनुपम हर्षके रगमें उन्मत्त हो ऐसा बन जाता है, मानों अपने स्वरूपके बाहिर किसीको जानता ही नहीं। ऐसा जगत्से अध, परन्तु स्वरूपका ज्ञाता, दृष्टा, सर्व बाह्य औपाधिक भावोंसे दूर रह, अपने निर्मल भावमें निजत्वको विस्तारता हुआ, स्वरूपावलम्वी रह अनुभवानन्दका स्वाद लेता है। धन्य है यह पुरुष! जो अपने पुरुषार्थके बलसे उच्चस्थानको प्राप्त कर लेता है। जो कोई व्यवहारी ऐसे स्वगुणस्वादीका हृदयत आदर

करते है वे भी कालान्तरमें स्वरस ग्राही होकर अनुभवानन्दका स्वाद लेवेंगे, इसमें कोई शका नहीं, इसमें कोई विरोधी नहीं। श्रीपरमात्माकी अनोखी कृपासे यह अनुभवानन्द जयवन्त रहे, जिसके प्रथम क्षन सन्मुखी स्वादकी इच्छा चौथे गुणस्थानवर्ती देव, नारक, नर और पशु किया करते हैं। जो जीव इस अनुभवानन्दके रसको एक क्षण भी प्राप्त करते हैं वे धन्य हैं, वे सराहनीय हैं, वे प्रशसनीय हैं।

---

## प्रमत्तसंयमीकी आशक्तता।

### ( २२ )

अनुभवानन्दका सागर, परमात्मस्वरूप शुद्धताका अवलम्बी, स्वगुण-समाधानी, आत्म ज्ञानी, अभेद रत्नत्रयस्वरूप मै हूं ऐसी मान्यताका प्रकाशी व्यवहार—पथमें अपने उपयोगका अधिक दुरुपयोग होता जान शात वैराग्य आत्म—ज्ञान मिश्रित उपयोगके विघ्नकारक द्रव्य और भावपर्यायोंसे मोह हटा पाचवीं श्रेणीसे सातवींमें आता है। और जैसे अत्यन्त मिष्ट जलके इच्छुकको पहले उतना मिष्ट जल नहीं मिलता था, अब अपने अभिप्रायके अनुसार मिष्ट जलको पाकर उसको अत्यन्त अनुरागसे दिलभरके पीता है, फिर हट जाता है, वैसे ही यह अतरात्मा अत्यन्त शुद्ध भावोंका इच्छुक जब सातवीं श्रेणीमें अपने अभिप्रायानुसार शुद्धभावोंका अवलम्ब पाता है तो अपनी शक्ति भर उन भावोंसे आत्म—रस पिये विना नहीं हटता है। शक्तिके अभावमें हटकर छठे **प्रमत्तगुणस्थानमें** आजाता है।

इस गुणस्थानवर्ती आत्माको गृह फन्दके मोह-जालमें न फसानेवाले तथा रागकी रगतसे दूर रखनेवाले भाव अनेक कारण विद्यमान हैं। शरीर भी यथाजात नग्न है। आकाश ही जिनके वस्त्र, शरीराच्छादक हैं। निर्मल भूमि, पाषाण-शिला तथा तृण-संस्तर मात्र ही जिनके शय्या और आसन हैं। वन-वृक्षोंके कोटर, तरु, वनखंड, पर्वत-गुफा, एकान्त उपवन तथा जिन चैत्यालय ही जिनके बसनेके स्थान हैं। हिंसा, असत्य, चोरी, अब्रह्म और परिग्रहसे सर्वथा दूरवर्ती हैं। आत्म-मननको न भुलाते हुए भूमि निरखकर चलते, हितमित वचन बोलते, निर्दोष और निरन्तराय भोजन करते, पीछी, कमंडल, पुस्त कादिको निरीक्षणकर रखने, उठाते तथा मल मूत्र देख भालकर करते हैं। अपनी पाचों इन्द्रियोंको अपने काबूमें रख सामायिक, प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान, वन्दना, स्तुति और कायोत्सर्ग-ऐसे छ आवश्यकोंको करते हुए एक बार बिना याचना किये खडे २ अपने हस्तरूपी पात्रमें स्वल्प भोजन करते हैं। स्नान दंत-मजन आदि शृंगारके कारण विकल्पोंको त्याग जन-बस्तीसे अलग रह सदा शुद्धताके धारक आवश्यकतानुसार स्वहस्तसे अपना केशलोंच करते हुए २८ मूलगुणको परम प्रीतिसे इसी कारण पालते हैं कि अपने अंतरंग निर्मल भावके विरोधी भावोंसे अपनी रक्षा हो।

ऐसे मूलगुण पालक निर्ग्रन्थ साधुकी वृत्ति परम आश्चर्यरूप है। कभी वह सिद्ध लोकमें जाता और कभी ससारके आगनमें आ विराजता है। थोडी २ देर बाद ही चढन उतरन हुआ करती है। कभी यह साधु सातवीं सीढीमें जा ध्यानस्थ हो जाता है। शक्ति हीनतासे

फिर छठीमें आ विराजता है। यद्यपि आहार, विहार, निहार, करता है, तथापि अपनेको कर्ता और भोक्ता न मानता हुआ रहता है। स्वस्व-भावरूप शक्तिका धारी अपने स्वाभाविक परिणामोंका ही कर्ता और भोक्ता बनता है। यही निर्लिप्त परिणाम जाति इसे निर्जरा अधिक कराती है और कर्म-बंधसे बचाती है। यदि संज्वलन कषायवश बंध होता भी है, तो वह शीघ्र छूटनेवाला निर्बंधके समान ही है। अपने शुद्ध वीतराग अभेद रत्नत्रयस्वरूप भावको ही अपने शुद्ध भावोंका साधक मानता हुआ यह साधु शरीर सम्बन्धी २२ परीषहोंको सहते हुए भी आनन्द मानता है। जनसमाजके कटुक वचन इसके आत्मीक उपयोगको भेदते नहीं। अज्ञानियों द्वारा प्रहार किये हुए शस्त्र, लोष्टादि यद्यपि इसके तनको छेदते हैं, परन्तु आत्मीक धर्मको विकारी बनाते नहीं। शिवनारीकी आसक्ततामें सर्व जगत्को भुलाए हुए लोगोंकी दृष्टिमें उन्मत्तसा दीखता हुआ परम साध्य भावका उद्यमी साधु निःशंक रह शिवनगरीकी ओर कदम बढ़ाए चला जाता है और सदा ही परम रुचिरूप सम्यक्तके बलसे स्वरूपाचरणमें तन्मय रह निज रसका स्वाद लेता हुआ पराधीन आनन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दका स्वाद लेता है।

---

## अप्रमत्तविरतकी भावना।

( २३ )

ज्ञानदीपको हृदय-करमें लिये हुए स्वस्वभावानुरागी जगत्के षट्-द्रव्यमय प्रपंचोंमें भ्रमण करते हुए तथा निज जातीयत्वको सर्वमें

इस गुणस्थानवर्ती आत्माको गृह फंदके मोह–जालमें न फसानेवाले तथा रागकी रगतसे दूर रखनेवाले बाह्य अनेक कारण विद्यमान हैं। शरीर भी यथाजात नग्न है। आकाश ही जिनके वस्त्र, शरीराच्छादक हैं। निर्मल भूमि, पाषाण–शिला तथा तृण–सस्तर मात्र ही जिनके शय्या और आसन हैं। वन–वृक्षोंके कोटर, तल, बनखंड, पर्वत–गुफा, एकान्त उपवन तथा जिन चैत्यालय ही जिनके बसनेके स्थान हैं। हिंसा, असत्य, चोरी, अब्रह्म और परिग्रहसे सर्वथा दूरवर्ती हैं। आत्म–मननको न भुलाते हुए भूमि निरखकर चलते, हितमित वचन बोलते, निर्दोष और निरन्तराय भोजन करते, पीछी, कमंडल, पुस्तकादिको निरीक्षणकर रखते, उठाते तथा मल मूत्र देख भालकर करते हैं। अपनी पांचों इन्द्रियोंको अपने काबूमें रख सामायिक, प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान, वन्दना, स्तुति और कायोत्सर्ग–ऐसे छ आवश्यकोंको करते हुए एक बार बिना याचना किये खडे २ अपने हस्तरूपी पात्रमें सन्तोष भोजन करते हैं। स्नान दंत–मजन आदि शृंगारके कारण विषयोंको त्याग जन–बस्तीसे अलग रह सदा शुद्धताके धारक आवश्यकतानुसार स्वहस्तसे अपना केशलोंच करते हुए २८ मूलगुणको परम प्रीतिसे इसी कारण पालते हैं कि अपने अंतरंग निर्मल भावके विरोधी भावोंसे अपनी रक्षा हो।

ऐसे मूलगुण पालक निर्ग्रन्थ साधुकी वृत्ति परम आश्चर्यरूप है। कभी वह सिद्ध लोकमें जाता और कभी ससारके आगनमें आ विराजता है। थोडी २ देर बाद ही चढन उतरन हुआ करती है। कभी यह साधु सातवीं सीढीमें जा ध्यानस्थ हो जाता है। शक्ति हीनतासे

फिर छठीमें आ विराजता है। यद्यपि आहार, विहार, निहार, करता है, तथापि अपनेको कर्ता और भोक्ता न मानता हुआ रहता है। स्वन्त्र-भावरूप शक्तिका धारी अपने स्वाभाविक परिणामोंका ही कर्ता और भोक्ता बनता है। यही निर्लिप्त परिणाम जाति इसे निर्जरा अधिक कराती है और कर्म-बंधसे बचाती है। यदि संज्वलन कषायवश बंध होता भी है, तो वह शीघ्र छूटनेवाला निर्बंधके समान ही है। अपने शुद्ध वीतराग अभेद रत्नत्रयस्वरूप भावको ही अपने शुद्ध भावोंका साधक मानता हुआ यह साधु शरीर सम्बन्धी २२ परीषहोंको सहते हुए भी आनन्द मानता है। जनसमाजके कटुक वचन इसके आत्मीक उपयोगको भेदते नहीं। अज्ञानियों द्वारा प्रहार किये हुए शस्त्र, लोष्टादि यद्यपि इसके तनको छेदते हैं, परन्तु आत्मीक धर्मको विकारी बनाते नहीं। शिवनारीकी आशक्ततामें सर्व जगत्‌को भुलाए हुए लोगोंकी दृष्टिमें उन्मत्तसा दीखता हुआ परम साध्य भावका उद्यमी साधु निःशंक रह शिवनगरीकी ओर कदम बढ़ाए चला जाता है और सदा ही परम रविरूप सम्यक्तके बलसे स्वरूपाचरणमें तन्मय रह निज रसका स्वाद लेता हुआ पराधीन आनन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दका स्वाद लेता है।

---

## अप्रमत्तविरतकी भावना।

### ( २३ )

ज्ञानदीपको हृदय-करमें लिये हुए स्वस्वभावानुरागी जगत्‌के षट्-द्रव्यमय प्रपंचोंमें भ्रमण करते हुए तथा निज जातीयत्वको सर्वसे

पृथक् अवलोकन करते हुए चैतन्य राजा भेद-ज्ञानकी अग्नि जलाकर अपनेको उस अग्निमें हर्ष पूर्वक डाल देता है और जैसे सुवर्ण अपने वाणिभेदके द्वारा अग्निमें दहते हुए समय २ अधिक २ शुद्धताको प्राप्त करता जाता है, उसी तरह यह चैतन्य राजा भी समय २ विशुद्धताकी वृद्धि करता हुआ स्वच्छताको प्राप्त करता है। आत्म ज्ञानरूपी दर्पणमें अपने उज्ज्वल मुखकी उज्ज्वलताईको देखता हुआ परम तृप्त रहता है। प्रमाद और आलस्यसे उपजनेवाली हतोत्साहिताका विध्वंशकर यह निःप्रमादी आत्मा स्वरूपानुभवमें निश्चल रहता है। वीतराग स्वसंवेदनरूप भेदज्ञान-जनित समाधिमें स्थित होकर शुद्धात्माकी भावना करता है। परम सामायिकका लाभ लेता हुआ द्रव्य सामायिकके यत्नसे बेखबर है। धर्मध्यानकी उत्कृष्ट अवस्था इस सप्तम गुणस्थानवर्ती साधुके निरूट विद्यमान है। यद्यपि सज्वलन कषायके उदयके आधीन है तथापि वह कषाय इसके ध्यानमें निराकारक नहीं है। यह साधु इस निर्मल ध्यानके बलसे क्षपकश्रेणी अथवा उपशमश्रेणीमें चढ जाता है। परम अतिशयरूप सत्य ध्यानकी ऐसी ही महिमा है। जो अतिशयरूप निश्चलता न भी प्राप्त हुई और थोडी देर अंतरमहूर्तके भीतर ही तक ध्यानस्थ रहा तो यद्यपि छठी श्रणीमें आकर अपना नाम प्रमादी धरा लेता है, परन्तु शीघ्र ही फिर सातवेंमें जा विराजता है। इस तरह सानन्द ध्यानके अभावमें बार बार परिणतिको फेरता है। हजारों बार सातवेंसे छठे और छठेसे सातवेंमें जा विश्राम करता है। इसकी यह क्रिया परम निरंजन निःक्रिय परमात्माकी निराकुल

अवस्थासे विपरीत है, तथापि अवश्य निष्क्रियताकी साधक है। भावना क्रियारूप है। शुद्धोपयोगका परम निश्चल भाव कार्य्यरूप है। जो कोई जिसका मनन करे वह उस रूपमें क्यों नहीं हो जायगा? अवश्य ही हो जायगा। भावना स्वरूपकी कार्य्यकारी है। इस भावनामें चिज्ज्योतिका प्रकाश है। इस भावनामें आत्म-ज्ञानका विकाश है। इस भावनामें ज्ञान-सुधाका सरोवर है, जिसमें सन्तजन स्नानकर अपना विभाव मल दूर करते हैं। यह भावना निर्ग्रन्थ अवस्थाकी दिगम्बर मुद्राके बाह्य सहकारी कारणकी आधारिणी है। अनेक सत यथा जातरूप सेय सेय परीषह और उपसर्गको सहनकर स्वरूप समाधिमें अडिग रह स्वकल्याण करते रहे हैं। आपरूप पद आप ही है। अपनी पदवीमें रहना सहज बात है। वास्तवमें परपदवीमें रहना कठिन है। यह आत्मा अनेक बार अनेक परपदवियोंको लेकर उनके स्थिर रखनेकी कोशिश करता रहा, परन्तु अन्तमें असफलीभूत होकर हताश ही रहा। सो सत्य ही है। इसकी पदवी तो चैतन्यरूपही है। परपदवी इससे भिन्न जड़रूप ही है। यह बलात्कार जड़के परणमनको अपनी इच्छानुसार उसके परिणामनके विरुद्ध नहीं कर सका। स्वरूपज्ञानी निज शिव-प्राणप्रियाकी दृढ भावनामें अत्यन्त आशक्त हो उसकेही प्रेममें आल्हादित रह इन्द्रियाधीन सुखवासनओंको रज तुल्य तुच्छ समझता हुआ परम स्वाधीन अनुभवानन्दका स्वाद ले सन्तुष्ट रहता है।

# अपूर्वकरणकी वारात ।

( २४ )

निज स्वरूपानन्दी आत्मा अपनी शक्तिकी व्यक्ततामें अत्यन्त लीन हो अप्रमत्त गुणस्थानमें सातिशयताको उपलब्धकर अर्थात् संसारी जीव शत्रु मोह-कर्मकी चारित्र मोहनीकी इक्कीस प्रकृतीको क्षय अथवा उपशम करनेका प्रारम्भकर प्रथम अध.करणमें अंतर्मुहूर्त ठहरकर अपने परिणामोंकी विशुद्धता करता है । वीतराग सह ज्ञानदरूप भेदज्ञानके प्रभावसे समय २ अनतगुणी विशुद्धता को प्राप्त करते हुए कर्मबधकी स्थितिको घटाता है । अपने मोक्षानदके शुभरागके कारण समय २ पुण्यकर्मके रसको अनतगुणा बढाता और असातादिक पापकर्मके रसको अनत भागरूप कम करता है । इस अध करणके कालको व्यतीतकर ध्यान-मुद्रामें स्वलीन परमात्मरस वेदी अतरात्मा शीघ्र ही अपूर्वकरणमें जाकर अष्टम गुणस्थानवर्ती कहलाता है ।

इस श्रेणीमें स्थित हो स्वरूपावलम्बी समय २ अपूर्व विशुद्धता को उसी प्रकार प्राप्त करता है, जैसे सुवर्णकी शुद्धता अग्निमें पकते हुए समय २ अधिक २ अपूर्व होती जाती है । प्रथम शुक्ल ध्यानकी श्वेततामें रगा हुआ शुक्ल लेश्या सिवाय अन्य लेश्याओंका त्यागी श्रुतज्ञानके अर्थोका मनन और परिवर्तन करता हुआ अपने शुद्ध स्वरूपके रसको स्वादरूप करनेसे रुकता नहीं । परम अनीन्द्रिय शुद्धा त्मोत्पन्न परमानन्द सुखरसके श्रोतको उपादेय जान उसीके कारण और कार्य्यको विशेष पहिचान उसीकी शुद्धभावनामें अपना कल्याण

मान सम्यक्‌दर्शन—ज्ञान—चारित्रकी एकतारूप मोक्षमार्गमें तल्लीनता ठान शिवनारिका आशक्त स्वरूप मदोन्मत्त आत्मा निजरंगभूमिमें कल्लोल करता है। **संवर, निर्जरा,** और मोक्ष तत्त्वोंके बारम्बार रंगभूमिमें आकर नृत्यकरते हुए देखकर भी यह स्वरूप-वेदी उनकी कुछ भी परवाह न कर अपने यथार्थ रूपके ही दर्शन किया करता है। इन तीनों तत्त्वोंमें उसको नित्य अपना रूप ही झलकता है। यद्यपि इसकी रंगभूमिमें आश्रव और बंधतत्त्व भी अपना अत्यन्त ही मन्दरूप बनाये आते हैं और चले जाते हैं, परन्तु उनके पगकी अत्यन्त मन्द चाल चैतन्य राजाके चित्तको विकारी बनाती नहीं। यह चैतन्य राजा अप्रमत्तरूप रहता हुआ अपनी शिवनारिसे सम्मेलन करानेवाली अनुभूति सखीसे उसी तरह प्रेम प्रगट करता है जैसे कि, कोई पुरुष अपनी होनेवाली पत्नीके पाससे आई हुई सखीके साथ स्नेहकर उससे स्नेहपूर्वक वार्तालाप करै और उस नारिके गुण और रूपकी महिमाको श्रवण कर उस नारीमें समय २ अधिक २ स्नेहको वृद्धि करै। यह क्षपकश्रेणीमें चलनेवाला शीघ्र ही शिवमहलमें जायगा। अत इसके रूपकी मनोहारिता अवर्णनीय है। इस चैतन्य राजाकी बारात शीघ्रतासे शिव—वरको चली जा रही है। आत्माके उत्तमक्षमादि अनत गुण इस चैतन्य राजाके अनत बाराती है। सम्यग्दर्शनके वीतरागरूप वस्त्र पहने, सम्यग्ज्ञानके आभूषणोंसे सुशोभित, सम्यग्चारित्ररूपी गजपर आरूढ हो यह दूल्हा अपनी अद्भुत, विशाल और अपूर्व विभूतिके मदमें उन्मत्त होता हुआ, परमाल्हादित, हास्यादिक नोकषाय और संज्वलन क्रोधादिक चार कषायको अपनी अपूर्व चैतन्य शक्तिसे दबाकर निर्बल बनाए हुए

समय २ वीरातकी चालको बन्ताता हुआ बग चरा जा रहा है। भय-जीव-दर्शक इस दूल्हाकी मनमोहनी बारातको देखकर अत्यन्त हुल्सायमान होते हैं और अनुभूति सखीसे मिलनेकी कामना उत्पन्न करते हैं। धन्य है यह अतरात्मा! यह वीतरागी, परमयोगी योगीन्द्रोंके मनको अगोचर ऐसे परमात्मपदका दर्शन करता हुआ भवानन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दका स्वाद ले परम तृप्त रहता है।

---

## अनिवृत्तिकरण–स्वयवर।

( २९ )

देखे, सुने, अनुभव किये हुए भोगोंकी इच्छारूप निदान आदि समस्त सङ्कल्प विकल्पोंको त्यागकर निर्विकल्प–निश्चल–परमात्म तत्त्वकी एकाग्र भावनारूप ध्यानमें तल्लीन होकर यह भव्यात्मा सम्यग्दृष्टी एक २ समयके ऐसे सूक्ष्म कालमें भी मोक्षमार्गके अनत कदमोंको तय करता हुआ अत्यन्त वेगसे चला जा रहा है। इस की एक २ समयवर्ती गतिमें भी इसको अपने आत्म–द्रव्यके अनन्त गुणोंका अनुभव अपनी भेदज्ञानरूपी विवेक परिणतिके बलसे हुआ करता है। जिस अनुभवकी तेजीको देखकर इसके अन्तरमें विराजित चैतन्य धनके चोर यद्यपि निर्बल हो गये हैं, तथापि विशेष बलहीन हो या तो गुप्तरूपसे कहीं छिपके बैठ जाते हैं या अनुभवा ग्निकी तेजीकी लपटोंसे बिल्कुल मृत हो जाते हैं। ससारियोंको स्वस्वरूप भावनासे पराङ्मुख रखनेवाले दर्शन-मोहके बलको न पाते हुए भी स्वद्रव्य तन्मयरूप यथाख्यात–चारित्रकी प्राप्तिमें बाधा डालने

वाले ११ कषाय और नौ नोकषाय तो बिल्कुल ही ठंडे पाले हो या तो मृतरूप पड़े रहते अथवा सम्पूर्णतया अन्त हो जाते हैं। जगत्का मोटा वैरी पापका बाप लोभ कषाय अपनी कठोरताके कारण इस भव्यात्माके अतर्मुहूर्त तक मोक्षमार्गमें चढनेके परिश्रमसे भी बिल्कुल उपशम या क्षयको न पाकर जगता रहता है और जब यह अपने सम्पूर्ण कषाय-भ्राताओंसे छूटकर अकेला रह जाता है तब इस भव्यात्माको सूक्ष्मसापराय गुणस्थानावरोही कर देता है। परन्तु यह भव्यात्मा इसके अनिवृत्तिकरण नाम नवमें गुणस्थानमें ठहरकर अपना बहुतसा मार्ग तय कर लेता है।

इस अनिवृत्तिकरण नाम गुणस्थानकी कुछ ऐसी महिमा है कि, जितने ध्यानी पुरुष इस श्रेणीमें मोक्ष-मार्गमें गमन करते हैं, सबकी समय २ चाल एकसी ही होती है चाहे उन सबके शरीराकार आदि सस्थानोंमें भिन्नता भी हो। आहार-निहार-विहार-त्यागी, स्व-द्रव्य-गुण-पर्य्याय-अनुरागी, स्वरसास्वादसागरमें रागी, ससारशरीरभोगोंसे अत्यन्त विरागी, परमात्मस्वरूप सम्यक् श्रद्धान ज्ञान आचरणकी एकत्वतामें पागी, क्षुत्पिपासादि द्वाविंशति परीषहों और उपसर्गोंके आक्रमणकी नि शकाका भागी, परम ऋषि, गृहारम्भ भागिनी स्त्रीका त्यागी होकर भी एक विलक्षण नारीमे अनुरागी है। यद्यपि बाह्यमें साधु है, परन्तु अतरगमें असाधुसा राग रखता हुआ भी जगत्पूज्य पदकी योग्यतासे वञ्चित होता नहीं। इसका राग आकाशकी सन्ध्याकी रक्तताके सदृश लाल नहीं है किन्तु श्वेतवर्ण है। शुक्लेश्याकी प्रबलतासे रागका रंग चढता नहीं, किन्तु समय २ यह राग

अधिक २ शुक्ल होता जाता है। सो वास्तवमें यह उचित ही है, कारण कि जिस नारीसे यह आसक्त है–यह उसीको ही चाहती है जो शुक्लताके वस्त्रोंसे तन्मय हो। उस नारीको अन्य वर्णोंके वस्त्रोंसे वैराग्य है, क्योंकि वह स्वयं भी शुक्लता और शुद्धताको धारती हुई अपने तनको सफेद वस्त्र और आभूषणोंसे अलंकृत रखती है। सहृदयकी सदृशमें ही प्रीति होती है। जिस समय इस आसक्त पुरुषकी मुद्राको अपने समान अत्यन्त शुद्ध, सफेद और साफ देखती है, उसी समय यह नारी चिरस्थायी वज्रमणिमई अनन्त स्वाभाविक गुणरूपी दानोंसे पोयी हुई श्वेत परम शोभित और मनहरण परमाला उस पुरुषके गलेमें डालकर उसके साथ एकासनपर तिष्ठ जाती है। उस समयकी शोभा अवर्णनीय तथा अचिन्त्य है। धन्य है वे परम साधु जो ऐसी सुन्दर स्त्रीमें आसक्त चित्त हो उसकी भावनामें मगन हो परमाल्हादित रहते और अपनी इस प्रतीतिसे कि हम अवश्य शिव-तियाके वर होंगे, साहसके साथ उद्यम करते तथा इस उद्यममें नहीं थकते हुए स्वरूपसमाधिके अपूर्व बलसे विषय सुखोंको शून्य समझ अतींद्रिय अविनाशी अनुभवानंदका स्वाद लेते हैं।

---

## सूक्ष्मसांपरायकी विजय।

### ( २६ )

स्याद्वादरूप कर चिह्नित और सांसारिक दुःख परिपाटीके सचालक मोहनीकर्म और इसके अनुयायी ३ घातिया कर्मोंका नाशकर अनंतसुख, अनंतज्ञान, अनंतदर्शन, अनंतवीर्य्यको प्राप्त करनेवाले श्री

## उपशातमोहकी क्षणिकता।

### ( २७ )

परम प्रतापी परमात्मा सूर्य्यके ज्ञान–तेजको सेवन करके और स्वसंवेदन ज्ञान निर्मल चन्द्रमाकी शांत कान्तिका दर्शन कर करके तथा स्वरूपतृष्णावारक स्वात्मजनित सुधाका सुधपान करके एक सम्यक्दृष्टी अंतरात्मा, अपने आत्मतनको दृढ बनाए हुए, वीतराग विज्ञानताके तीक्ष्ण भालेके अभ्याससे अपनेको मदिरा पिलाकर बेसुध करनेवाले मोह शत्रुके पुत्र पौत्र २८ कषायोंके आक्रमणोंको टालते हुए और उन सबको इधर उधर मूर्छित करते हुए तथा मोह शत्रुके स्वपुत्रोंकी मूर्च्छाके इलाजमें गेड आनंद भवनके सातवें खनमें चढ़ विश्राम लेता है। स्वरूप मननमें तन्मयता प्राप्तकर और अपने स्वभावका निर्मल अवलोकन कर यह स्वगुणानंदी यथाख्यात चारित्रकी पदवीको भोगता हुआ उपशांत मोह गुणस्थानी खहला कर मुक्ति कन्याके वरनेका उत्साह करता हुआ उसके रूपकी चिन्तामें उन्मग्न हो ज्योंही स्थिर होता है त्योंही एक अन्तर्मुहूर्तके भीतर ही मूर्च्छा प्राप्त मोह शत्रुके पुत्रोंमेंका बड़ पुत्र सज्वलन लोभ मूर्च्छाको त्याग अत्यन्त वेगसे झपटता है और अपनी मोह–पासमें उसका गला फसा सातवें खनसे छठे खनमें ले आता है। इतनेमें अन्य पुत्रपौत्र भी जागृत होते हैं और इसके भालेकी चोटोंसे जर्जरित होकर क्रोधमें भरे हुए सारे ही धीरे धीरे इसको गिराते हुए आनन्द भवनके नीचे कर देते हैं। इतनेमें मिथ्यात्वनामा प्रबल

वैरी आकर इसको आपत्ति महलमें ले जाकर पटक देता है । सच है अग्निको और शत्रुको दबाकर रखनेसे वे अपना नाश करते ही है। इनका तो सर्वथा क्षय ही बाधाहारी है । ग्यारहवें रुद्र महादेवको इसी प्रकार दगा खाकर आनन्दभवनके सप्तम खनतक चढकर गिर ससार परिपाटीमें उलझकर अतीन्द्रिय आनन्दसे इंद्रियोंके क्षणिक सुखमें लुब्धता कर जगत्का अपमान और हास्य सहना पडा । धन्य है वे परम साधु, जो इस तरहके अपमानको बचाकर अपने बलसे फिर भी चढते हैं और अब अपने भेद-ज्ञानकी तीक्ष्ण खड्गसे मोहके क्षयको उद्यमी होते है । जिनको मुक्ति कन्याको वरकर अनन्तकाल तक सुधा-समुद्रमें ही डुस रहना है, वे तो हजार उपाय करके भी अपनी परिणतिको पुत्र, कलत्र, मित्र व शरीर सबसे बचा आत्माको परमात्मारूप देखनेमें ही लगाकर सासारिक सुखोंसे विपरीत अनुभवानन्दका स्वाद लेते हैं ।

---

## क्षीणमोही-अर्जुनका विश्राम ।

### ( २८ )

अन्ध धृतराष्ट्र-मोहके पुत्रोंका समरंगमें विध्वस कर चैतन्य-अर्जुन अपने ध्यान-बाणकी प्रशसा करता हुआ उसी ध्यान-बाणकी निराली एक तानमें तन्मय हो एकत्व-वितर्क-विचार नामा शुक्लध्यानको पाकर गत बने हुए बनावोंसे उपयोगको हटाकर शिव-महलके निर्विघ्न आठवें खनमें जा विश्राम लेता है । वीतरागताकी मनोहर

सुन्दरता उसके मुखकमलको प्रफुल्लित बना रही है। इसके मोहरूई अमित तेजके प्रभावसे जगत्के सम्पूर्ण सुगुण इसके आश्रय लेनेके परम उत्सुक हुए चले आ रहे हैं। त्रिलोकराज्यकी हस्तनापुर राजधानीके कपाट अर्थात् आवरण शीघ्र ही दूर होनेवाले हैं। इस महात्माकी शुक्लध्यानरूप बिजली अपने एक अंतर्मुहूर्त मात्रके परिश्रमसे ही सम्पूर्ण स्वात्मसुखविरोधकोंको विध्वंस कर देगी। यह महात्मा अपनी प्राणवल्लभा सुमतिरानी द्रौपदी सतीके अद्भुत शीलको निष्कलंक पाकर उससे परम सत्य प्रीति विस्तारता है और उसको बारबार धन्यवाद देता है कि, उसने इसके कुलकी जनरूप अनेक कुमति कुलटाके शत्रुओंद्वारा विघ्न आनेपर भी स्थिर रक्खा है। यह महात्मा अब संसार परिपाटी मोहकी फांसीमें अनन्त काल तक भी फसनेका नहीं है। अपने महान् परिश्रमके फलको पाकर परम संतुष्ट, परम कृतकृत्य, परम निष्कषायी, योगीश्वरोंमें श्रेष्ठ, क्षीणमोहगुणस्थान–धारी, स्वात्माराम–विहारी, परम अविकारी, निर्विकल्पलता–मंडप–सचारी, परमसाम्यिष्ट, आत्माधीन सुखभोग-अधिकारी, अपनी अपार महिमाको लिये सम्यक्ज्ञानकी मनोहर सेज पर लेटा हुआ यथाख्यात चारित्रकी अत्यन्त सूक्ष्म चादरको ओढे हुए, पचेन्द्रिय अतीत अतीन्द्रिय–रसके विश्राममें पुष्टता धारता हुआ यह ऋषि उत्तम सम्पूर्ण भवनीन आकुलतारूप सर्वांनि आनंदोंसे अतीत अनुभवानदका स्वाद लेता है।

---

# सत्यार्थ अरहंतदेव।

( २९ )

स्वसमय निर्विकल्प समाधिरूप कारण समयसारसे कार्य्य समयसारकी प्राप्ति कर अपने आत्मीक रसानुभवके विरोधी चार घातिया-कर्मोंके नाशसे पूर्ण प्रकाशका लाभ कर आत्म–सूर्य स्वतेजके प्रभाव और आकर्षणसे त्रिलोकके भव्य प्राणियोंके मुद्रित हृदय–कमलको प्रफुल्लित करता हुआ उनको अपना निकटवर्ती बनाता है। शत इन्द्र परमाल्हादसे इस अमिततेज भानुकी उष्णतासे पोषित होनेके लिये अपने परिवार सहित आकर सूर्यमंडल–समवशरणकी भूमिमें स्थित हो दिव्य–वचन किरणावलियोंका लाभ ले अपने अंतःकरणको पुष्ट करते हैं। इस तेरहवें गुणस्थानधारी जिनेन्द्र आत्माकी महिमा वचन अगोचर अगाध है। जिस निजात्म देवको यह बारहवें गुणस्थान तक परोक्ष दृष्टिसे देखता था, उसी देवाधिदेवको यह प्रभु अब साक्षात् अवलोकन कर प्रत्यक्षीभूत करता है। अहा! उस व्यक्तिको कितना आनन्द होगा जबकि उसकी वह प्राण–प्रिया जिसको प्रत्यक्ष देखनेकी कामना करता हुआ भी बहुत कालसे उसका परोक्ष ही विचार करता था यकायक उसके सन्मुख आकर खडी हो गई हो। इस त्रिलोकनाथके सुखकी महिमा अपार है। शिवकन्याके मनोहर महलके नवें खनमें यह पहुच गया है। मात्र एक खनको तय करके ही यह शिव–कन्यासे परम संयोगके आनन्दको अनंत काल तक एक ही स्थानमें विराजित रहता हुआ प्राप्त करेगा।

इस समय परमौदारिक शरीररूप घरमें अपनेको व्याप्त रख यह चिदानन्द प्रभु भव्यजीवोंके पुण्य-प्रभावसे विना अपनी इच्छाके ही आत्मीक धर्मश्रौतकी निर्मल अमृतरूप वृष्टिको करके जीवोंके अनादि अज्ञानतमको विध्वस करता है। इस समय इस प्रभुके अलौकिक अतिशयोंका समागम है। धन्य है यह आत्मानुभव, धन्य है यह परम शुद्ध ध्यान, धन्य है यह उत्कृष्ट निर्विकल्प समाधि कि जिसके प्रभावसे कोसों तकके जीवोंके परिणामोंमें द्वेषकी अग्नि शात होगई है। प्राकृतिक वैरी भी परस्पर मित्रताका व्यवहार कर रहे है। वनोंमें शुष्क और फलरहित वृक्ष भी इस समय हरे भरे और फूले फले विकसित प्रसन्नरूप दृष्टिगोचर हो रहे है। कोसों तक के जीवोंकी दरिद्रता प्रयाण कर गई है । इस आत्मप्रभुकी महिमा उन्हींके ज्ञानगोचर है, जो स्वय इस प्रभुमे अपनी अतरग लौ लगाकर पचेंद्रिय ग्रामोंको प्रलय कर समाधिके सागरमें निमग्न हो जाते हैं। यह ज्ञानसूर्य परमतेजसे लोकालोकके ज्ञानसे परिपूर्ण किसी भी जातिकी अज्ञानतासे रहित है । सच है जहा पूर्ण प्रकाश है वहा अधकारका अश नहीं। भव्यात्मा ऐसे ही आत्मदेवको सर्वज्ञ वीतराग और हितोपदेशी कहकर अपना आप्त अर्थात् पूजनेयोग्य देव मानते हैं तथा इसके सिवाय अन्य समस्त ससारमें रागी देवोंको मोक्ष-मार्गमें सहाई नहीं जानते हैं । स्वात्मानुभवके उत्कृष्ट फलके भोक्ता श्रीअरहतदेव परमात्मा जीवन्मुक्त अवस्थामें रहकर अनेकोंको कल्याण-पथ प्रदर्शित करते हुए अपनी प्रिय सखी अनुभूतिसे वार्तालाप करते हुए अनुपम निर्विकार स्वाधीन अनुभवानदको उपलब्ध करते हुए परमाल्हादित हो रहे हैं।

---

## अयोग केवली।

( ३० )

शिव–महलके दशवें खनमें विराजित चतुर्दश गुणस्थानवर्ती अ इ उ ऋ ऌ–ऐसे पांच लघु अक्षर उच्चारण मात्र समय भर ठहर कर तृतीय और चतुर्थ शुक्ल ध्यानके बलसे प्रथम ७२ और फिर १३ कर्म प्रकृतियोंको अपने शुद्ध आत्मस्वरूपसे बिना किसी प्रयत्नके दूर करता हुआ यह शुद्धात्मा समस्त मलसे रहित हो निर्मल दर्पणसम परम सुन्दर होकर शिव–महलके टावरमें जाता है और शिवनारीसे मिलकर अकथनीय आनन्दको प्राप्त करता है। जिसके स्नेहके वशमें हो समस्त विषय सामग्रीको त्यागकर यह मुनि बन और पर्वतकी गुफाओंमें वास करता था और हर समय वही रटना और वही लय लगा रक्खी थी कि किसी भी तरहसे हो मुझे परम तृप्तताकारिणी, स्वाधीन सुख–विस्तारिणी, अनन्तकाल तक भी सयोगको नहीं छोड़नेवाली शिव–तियासे भेंट हो। आज उसी अद्भुत सूरत–धारिणी शिव–तियाको प्राप्तकर इस सिद्ध परमात्माको जो स्वमन्य सुखका अनुभव हो रहा, है उसकी तुलना करनेके लिये जगतमें कोई पदार्थ नहीं है। तीन लोककी प्रभुताको रखता हुआ परमात्मा सर्व सकल्प विकल्पोंसे रहित हो निर्विकल्प प्रमाण, नय, निक्षेपके व्यवहारिक कथनोंसे अतीत शुद्ध सुवर्णके समान परम शुद्ध और निर्द्वन्द्व निराबाध हो जाता है। अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तसुख, अनन्तवीर्यमई मुख्य गुणोंका आधाररूप परम सूक्ष्म रसमई, स्वअवगाहना सयुक्त, परको अवगाहना देनेको समर्थ, अगुरुलघु गुणसे व्याप्त, परम अव्याबाधमई रह

अनन्त काल तक स्वभावजन्य परम तृप्तताका संभोग करता है। वह न तो पर वस्तुओंका कर्त्ता है, न जगत्का न्यायकर्त्ता है और न अपने शुद्ध प्रदेशोंसे लोक-व्यापक है। वह पवित्र आत्मा कर्माजनसे रहित हो अपनी शुद्ध परणति रानीसे ऐसा तन्मय हो जाता है कि द्वित्वका नाम तक भी नहीं रहता। परम मोक्ष पुरुषार्थका लाभकर अत्यन्त कृतकृत्य, कृतार्थ और स्वरस-मग्न हो जाता है। स्व समयरूप कार्य समयसारको प्राप्तकर अजर अमर हो पंच परावर्तनरूप संसारके संसरणसे रहित हो जाता है। परम ब्राह्मण ब्रह्मचारी होकर भी शिव-नारीको वर कर गृहस्थीका सा चरित्र करता है, षट् गुणी हानि वृद्धिके व्यापारको करके निरन्तर परम अमृत-रसमई धन का लाभ करता है और उस धनसे अपनेको और अपनेसे अप्रथक्भूत शिव-नारिको तृप्तता देनेवाले और परम आल्हादित करनेवाले स्वरूपसंभोगकी सामग्री उपलब्धकर निराकुल रहता है तथा शांत कोमल समताकी सेज्यापर शुद्ध गुणोंकी चादरको विछाये व शुद्ध परिणामोंकी सोटको ओढे अपनी निजरूपमई शिव-तियाके संग वहोऽ करता है और जगतके क्षणिक आनन्दोंसे अतीत परम अनुभवानंदका अनुभव करते हुए अपनेको अपनासा सर्वथा शुद्ध देखता हुआ उत्कृष्ट ब्रह्मचारीकी दशामें रह स्वाधीन आनंदका विलासी बन परमोत्साहित और परम गुणानंदी रहता है।

———

# शिव-तिया-संगम ।

( ३१ )

पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश, काल—इन पाच द्रव्योंमें छिपा और उनसे अलग यह आत्मा अपनी परमात्म—शक्तिका पूर्ण मान कर और अपने सहाई अपने आश्रयमें स्थित सपूर्ण गुणरूप सेनकोंको साथ लिये हुए अपने सत्ता मैदानमें उपस्थित हो अपनी ही बेखबरीसे उसमें प्रवेश किये हुए मोह—शत्रु और उसकी सेनाको भगानेके लिये उद्यमशील हो गया है। मोह—शत्रु कायर है, यह आत्मा बर वीर है, मोह शत्रु अज्ञानी है, यह आत्मा ज्ञाता दृष्टा है, मोह—शत्रु अधीर है, यह आत्मा धीरवीर है, मोह शत्रु अतृप्त है, यह आत्मा अत्यन्त तृप्त सतोषित है, मोह—शत्रु आकुलताकारक है, आत्मा निराकुलताका ही साधक है, मोह—शत्रु नित्य बलसे हीन है, आत्मा नित्य बलवान् और वीर्यवान् है, मोह—शत्रु मिथ्यारूप है, आत्मा यथार्थ सम्यक्तवान है, मोह—शत्रु बाधा प्राप्त है, आत्मा अव्याबाध और निर्विघ्न है, मोह—शत्रु अपनी रगतको बाह्य दिखाकर स्थूलता प्रगट करनेवाला है, आत्मा अत्यन्त गुप्त मन, इन्द्रियोंसे अतीत रह सूक्ष्मताका सभोगी है। इस प्रकार इन दोनोंके बलोंमें अत्यन्त फेर है। यही कारण है कि सत्ता—मैदानमें आत्माकी सर्वाङ्ग सुन्दर शात मुद्रा देखकर मोह अपना मुँह छिपाये रहता है। उसका सारा तन भयसे कापा करता है और गुप्त रहकर ही अपनी ओरके योद्धाओंको आत्म—वीरका मुकाबला करनेको भेजता

है । परन्तु क्रोध, मान, माया, लोभ—इन ४ सुभटोंमेंसे व हास्यादि नोकषाय—वीरोंमेंसे जो कोई आत्म—वीरके सन्मुख आता है—वही इस आत्माकी अभेद रत्नत्रयरूप परम सामायक भावकी पुकार खाते ही टर करके भाग जाता है । यह आत्मवीर सत्ता मैदानमें बहुत ही चौकन्ना होकर खड़ा रहता है । जो कोई इधर उधरसे निकट आ भी जाता है, तो उसे ही सम्यग्ज्ञानकी खड्गसे खंडित करता है तथा जो कोई विषय—इच्छारूपी डायन आत्मापर अपना दाव फेंकती है यह धीरवीर उसी समय वैराग्यकी नालसे उस चोटको पीछे पटक देता है । मन, वचन, काय निगुप्तिरूप सगरके अश्वपर सवार हो मैदानमें खड़ा २ यह आत्मा किसी भी कर्म शत्रुको अपने पास ठहरने नहीं देता, जो कोई आते हैं वे यों ही मुह लेकर चले जाते हैं । अपने सत्ता—मैदानमें छिपे छिपाये बैरियोंको दग्ध करनेके लिये ऐसे अद्भुत निर्मल ध्यानकी अग्नि लगा देता है, कि जिसकी लपट अपने आत्मा और उसके अनंत गुणोंको दग्ध करती नहीं, किन्तु उस मैदानकी अनेक झाड़ियोंमें छिपे छिपाये शत्रुओंको जला डालती है । इस तरह मैदानसे परकी वासना भी न रख—यह आत्म वीर अपने तेज अत्यन्त तीव्रगामी सवर अश्वपर चढ़े हुए अपनी प्रिया मगलमती मुक्ता—तियाके द्वारपर पहुचता है और झट उस अश्वसे उतर शिवनारीसे मिलता है और परस्पर ज्ञानानंदकी गोष्टी कर सम्पूर्ण विकल्पोंसे अतीत सहज स्वाभाविक अनुभवानन्दका स्वाद लेता है ।

---

# मेरा भाग्योदय ।

( ३२ )

हा ! आज मैं बडे आश्चर्य्यमें हू, वनों और पर्वतोंकी गुफाओंमें रहते हुए तथा शिलाओंमें तप करते हुए मुझको कितने वर्ष बीत गये, परन्तु अभीतक कष्ट ही कष्ट मालूम पडा । दूसरोंको तो अनेक ऋद्धि सिद्ध हो जाती हैं । मैं अबतक क्यों रीता रहा ? अहा ! सच है, जिस स्वसंवेदन ज्ञानके द्वारा यह जीव सर्व जगत्को अपनेसे पृथक् करता है, जिस सम्यग्ज्ञानके द्वारा यह जीव परस्व रूपसे अपने भावको हटाता है, जिस आत्मज्ञानके द्वारा यह जीव स्वस्वरूपावलम्बी होता है, जिस आत्मानुभवके द्वारा यह जीव स्वाधीन, सहज स्वाभाविक, निर्मल और भयरहित अमृतमय सुखका स्वाद लेता है तथा जिस स्वभाव परिणतिके द्वारा यह जीव इन्द्रादिक और चक्र-वर्तियोंकी सम्पदा और इन्द्री–जनित भोगोंको भी अपने मननके विरोधी और बाधकारक समझता है, ऐसा आत्मज्ञान रूपी–दीपक अबतक मेरे हृदय–मन्दिरमें नहीं जागा । मुझे लौकिक ऋद्धियोंमें क्या मतलब ? वे होवें या न होवें, क्योंकि जिन आत्मज्ञानी योगि-योंको यह ऋद्धिया हो भी जाती हैं, तो भी वे इनकी कुछ भी पर्वाह नहीं करते और न इनसे कोई काम लेना चाहते हैं । सच है, यह मेरी बडी मूर्खता है, जो मैं ऋद्धियोंकी अभिलाषा करके गृहस्थावस्था त्यागकर भी गृहस्थके समान ऋद्धिधारी धनवान् होना चाहता हू । यह क्षणिक विभूति मेरे आत्मावलोकनसे विलक्षण है । मुझे अब सचेत होना चाहिये और शीघ्र ही इस जगत्की सपदा और इन्द्रि-

योंकी आशा व अपनी असत् मायताकी तृष्णाको हटाना चाहिये और निर्विकल्प समाधिके आगनमें आकर कल्लोल करना चाहिये। उस निर्मल आगनमें नाना प्रकार नयोंके विकल्परूप-काटे व ककड नहीं हैं, नयोंकी पक्षका अभाव है और न वहा गुणस्थानरूप ऊच नीचपना है। स्वच्छ निर्मल आगनमें ही रमण करना मेरा हित है। उस आगनमें जाते ही स्वानुभूति मेरी प्रिया मेरे निकट आ जाती है, जिसकी सगतिमें अनेक प्रकार सभाषण और परस्पर प्रीतिका प्रादुभाव अद्भुत आनन्दका दायक है। उस परम सामायिकमें मेरा आत्म-शरीर सम्पूर्ण ज्ञान-ज्योतिका पुञ्ज-रूप ही हुआ मानों झलक्ता है। यद्यपि ज्ञेय पदार्थ झलक्ते हैं, परन्तु भिन्न २ ही रहते हैं और मैं भिन्न २ ही रहता हू, मेरा स्वरूप वास्तवमें अव्याबाध है। यदि त्रिलोकके तीव्र और मन्द शब्द, तीव्र और मन्द गन्ध, तीव्र और मन्द रस, तीव्र और मन्द स्पर्श, तथा भारी व हल्के पुद्गल स्कन्ध सर्व ही मेरे आगनमें अपने स्वाभाविक वेगको लिये हुए चले आवें तथापि मेरे आगनमें कोई धक्का नहीं लगता, कोई मलीनता नहीं आती, कोई उद्वेग नहीं खडा होता। यह मेरी अनुभूतिका ही प्रताप है कि जिससे मुझे कोई लाख बाधा देनेको आवे, परन्तु मैं स्वभाव दृढ रहकर निजानन्दका स्वाद लेता हू। असलमें मेरी ज्ञान दृष्टी अब खुली है। अब मेरे भाग्यका उदय आया, अब मेरे अत रंगकी सम्पूर्ण व्यथा दूर हुई। अहा! अब मैं अवश्य ही भवकारण दुःखरूप आनन्दोंसे अतीत अनुभवानदका स्वाद ले सदा स्वरूप-उन्मत्त रहूगा।

---

# वीर पुत्र ।

## ( ३२ )

ज्ञानामृतका पीनेवाला भव्यात्मा सम्पूर्ण विकारोंसे रहित स्वाधीन निजसुखका अवलोकन अपने ज्ञान दर्पणमें प्राप्तकर अत्यन्त सुख अवस्थाको प्राप्त हो रहा है। यह ज्ञानी असख्यात लोकप्रमाण कषाय परिणामोंके रागसे विरोध-रूप होकर वैराग खड्गसे हरएक मोह-वैरीके प्यादेका विध्वस कर रहा है और वीतरागताके शात मनोहर जलमें नहा नहा कर मोह-युद्धके खेदको मिटा रहा है । यह तत्वज्ञानी जब २ किसी भी कषाय वैरीको ठढा करता है तब तब जयके आनन्दमें भरकर निलोक आगनमें अपनी भेदज्ञान परिणतिको नृत्य कराकर और उसके अद्भुत चित्रादको श्रवणकर परम आल्हादित होता है। यह स्वरूप अनुभवानन्दी दर्शन, ज्ञान, चारित्रकी सम्यक्ता और एकताका एक ही काल अनुभव कर स्वरूप-उन्मत्त हो रहा है तथा इस विकट आत्मज्ञान-रूपी मदमें झूलता हुआ ज्ञेयरूप परवस्तुओंके आने न आने, दिखने न दिखनेकी कुछ भी परवाह नहीं करता है। इस परमात्मरस वेदीकी वेदन शक्ति परोक्ष श्रुतज्ञानके द्वारा ही शुद्धात्म-रसके स्वादमें मुग्ध हो गई है और यह इस स्वादको लेते हुए अवधिज्ञान, मनपर्ययज्ञानकी कुछ भी इच्छा नहीं करता और न केवलज्ञानको अपनेसे भिन्न जानता है। यह तो अपने विद्यमान श्रुतज्ञानको ही केवलज्ञान मानता है। क्योंकि एक परोक्षताका पर्दा पडा है। उसको उठाते ही वही

है। वास्तवमें जो अपने ही धनमें संतुष्ट रहे और उसीसे स्वयोग्य व्यापार करे, वह एक निरपराधी साहूकार है। इसके विरुद्ध जो परनिधिको व उसके अशमात्रको ग्रहण करे, वह सापराधी और चोर है। जो निरपराधी वीतरागी है, वह कर्मबंधको प्राप्त न होकर कभी भी चोरकी तरह दुखी नहीं होता, किन्तु अनादि कालसे चोरीकी हुई वस्तुओंको अपने पाससे इस कारण फेंकता जाता है कि उनका सम्बन्ध ही उस ज्ञानीको चोर और परवस्तु ग्राहकके अपयशमें रखनेवाला है। वह सम्यग्ज्ञानी अपनी भाव परिणति–रूपी रेलसे आत्म–अनुभव–रूपी ऐन्जिनको जोड़े हुए चला रहा है और आप उसमें बैठा हुआ शिव–नगरको चला जा रहा है। मार्गमें शास्त्र–स्वाध्याय–रूपी जल उस आत्मानुभवरूपी ऐन्जिनको पिलाता जाता है, जिससे वह अपनी तेजीमें शिथिल न हो। वैराग्यरूपी कोयला इस एनजिनमें ध्यान–अग्निरूप हो रहा है। यह रेल शिव–नगरके ऐसे लम्बे सफरमें मार्गमें देवगति व अन्य मनुष्यगति–रूपी स्टेशनोंपर ठहरती जाती है। कहीं अधिक, कहीं कम विश्राम लेती है। जब जब ऐन्जिनमें शिथिलता आती है, दृढ किया जाता है। यह रेलमें बैठा हुआ भावावलम्बी जीव विश्रान्तिके स्थानमें इस रेलसे उतरकर विभाव स्थानमें बैठ क्षुधा तृषादिकी वेदना मेटता है, परन्तु शीघ्र शिव–नगरमें पहुंचनेके उत्साहसे इस वेदनाको और इसके उपायको भी एक सन्टरूप ही समझता है। धन्य है! यह शिवतिय–आसक्त सम्यग्दृष्टी। यह अपने स्वरूपके स्वादको लेकर उन्मत्त हो रहा है और भववासी आनन्दोंसे अतीत अनुभवानन्दका रस ले तृप्त हो रहा है।

## तत्त्वरूपी अंजन।

( ३९ )

आत्माराम अभिराम केवलधाम स्वकल्याणके सन्मुख हो सर्व अपने उन वेरियोंसे मुह मोड रहा हे, जिनको कि थोडी देर पहले अपना मित्र समझ रहा था। अनादिकी भूल मिटाके अब यह स्वपथका अवलम्बी हुआ है। इसने अपनी सब उन्मत्तता बहा डाली है तथा शम दम और यमसे परम शात, विवेकी और स्वआचारवान् बन गया है। जिनेन्द्र कथित स्याद्वादरूप परमागम द्वारा प्रदर्शित तत्त्वरूपी अजनको लगाकर अब इसने अपनी मिथ्यादृष्टिको सम्यग्दृष्टि कर दिया है। मोक्ष–मार्गमें साधक और बाधक ऐसे दोनों प्रकारके तत्त्वोंका सत्य स्वरूप इसने पहिचान लिया है। इसके अंतरगमें भवरुचि टूट गई, इन्द्रिय–सुखोंकी तृष्णा बिगट गई तथा कषायोंकी प्रसरता सिमट गई है। यह अब अपने रूपको देख चुका है। इसने अपनी गुप्त निधिको पहिचान लिया है। अब यह सर्व परका कर्जा चुकाकार अपने ही मूल धनसे, अपनी ही नगरीमें, अपनी ही निधिके द्वारा व्यापार करना चाहता है। मोक्ष–सुखका पिपासु हो, अतीन्द्रिय ग्राममें पहुचना ही इसका मन्तव्य है। वीतरागताका सुहावना भोजन ही इसको प्रिय है। यह आत्माराम अपने शुद्ध स्वरूपकी ओर देखता २ अघाता नहीं हे। दृष्टि निर्बल है, इससे बहुत देर तक एकसा देख नहीं सकता। यद्यपि ठहर २ कर पुन २ अवलोकन करता है तथापि, एकरूप अवस्थाको न होनेसे किंचित् आकुलित रहता है। परन्तु इसका बारम्वार देखना इसकी ज्योतिकी शक्तिको

बगता है। यहा तक कि कालान्तरमें इसकी ज्योति उस हृदयमें ऐसी स्थिर हो जाती है कि यह फिर उस स्थानसे पीछे गिरनेका नहीं है। जब यह आत्माराम अपनी दृढ शक्तिको पकड़ लेगा, उस समय यह मोहादि कर्म शत्रुओंके आक्रमणोंकी कुछ परवाह नहीं करेगा और सबको भगाता हुआ स्वस्थानपर ध्यानके विमानमें बैठा हुआ सीधा चला जावेगा और सिद्ध-शिलामें एकाग्र तिष्ठकर अनत कालके लिये सुखी हो जावेगा। उसके परिवारके अनत गुण उसका साथ कभी छोड़ेंगे नहीं। यह वीर-आत्मा स्वाभाविक मनोज्ञताको प्राप्तकर शिव-नारीको मोहित करके अपनेमें तन्मई कर लेवेगा और उसके सहज विलासमें आनन्दित हो स्वानुभवके परमामृतको परम सतुष्ट हो आस्वादन करेगा।

---

## भेदज्ञान-साबुन।

### ( ३६ )

समस्त सकल्प विकल्पोंको दूरकर निर्विकल्प दशामें रह, जो कोई स्वानुभूति रानीके मोहमें तल्लीन हो अपने आपको इन्द्रिय-विषय ग्रामोंसे हटाकर अतींद्रिय परम मनोहर नगरमें विराजित करता है-वही पुरुष वीरोंका वीर, अतिवीर, महावीर है। यह उसीकी शक्तिमें है, जो आठ महाकर्म शत्रुओंका विजय करे तथा उस कामदेवका सत्यानाश कर डाले कि जिसके वशमें पडे हुए ससारी जीव आकुल व्याकुल रहते हैं और अपने निश्चय ब्रह्म-स्वरूपमें चर्या नहीं कर सके। स्वस्वरूप, उसके अनतगुण तथा उसकी अनतपर्याय एक ही

काल, जिस परमात्माकी ज्ञान–दृष्टिमें शोभायमान होते हैं उसी परमात्माके परम मनोहर मगल आननका जो अवलोकन कर तृप्त रहते हैं, वे ही सुधा–समूह चद्रमाकी अनुपम कलाको पाकर स्वामृतका पान करते है। ऐसे सुखसमुद्र चिन्मय परम तपस्वी निज निर्विकल्प समाधिमें जब आरोहण करते हैं, तब तीन लोकको अपनेसे पृथक् देख और स्वय एकाकी अनुभवकर स्वय ही परमात्मा हैं–ऐसा सम्यक् विचार करते है। यह विचार उनको ससार काननसे हटा हरे भरे चित्ताल्हादरूप उपवनमें ले जाता है। जहा अनन्तगुण रूप वृक्षोंको देखता हुआ उनकी वैराग्य–रूप सुगधको प्राप्तकर अतिशय तृप्त होता हुआ सम्यक् दृगात्मा समरस–सरोवरमें निमज्जन होता है और चिर विराजित कर्म कालिमाको भेद ज्ञान साबुनसे धोता हुआ अपने अतर्मुख कमलको प्रफुल्लित करता है तथा परम पवित्रता प्राप्तकर ऐसा आल्हाद करता है कि मानो मैं स्वय-सिद्ध, निरजन, निराकार, ज्ञानपुज और सुख–धाराधर हू। यह आल्हाद इस तत्त्वज्ञानीके आत्म–तनको पुष्टि देता है और यह जीव अपने बहुतसे रोग हटाकर आत्म–पुष्ट हो अपने रागादि शत्रुओंसे लडता है और प्रत्येक चोटमें उनकी शक्तिको हीनकर विजयानन्दरूप अनुभवानदका स्वाद लेता है।

---

## आत्मीक हलवाई।

( ३७ )

निजस्वरूपानन्दी, परम स्वभाव ग्राहक, भवविलास हेय अभ्यासी, सिद्धसुख–दर्शनाकाक्षी आज सम्पूर्ण भव–नारियोंसे उदास हो शिव–

नारीके मोहमें मोहित हो गया है। बडे आश्चर्यकी बात है कि इसकी दशा बहुत ही विलक्षणसी हो रही है। स्वात्ममनन रसकी बनी अत्यन्त तीव्र मदिराको पीकर अपने अतरग आपेमें बेसुद हो रहा है। जगत्‌के ससारी नरनारी जिसकी चेष्टा देख हँसते हैं और उसे अपने काममें उत्सुक नहीं देख घृणा भी करते हैं, परन्तु उस ज्ञान-सतोषीको इस बातकी कुछ भी परवाह नहीं है। यह निज आत्मीक व्यापारमें चतुर हो, अपने योग्य द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावका अवलम्बन कर, अपनी शुद्ध भावनाकी भट्टी जला, ज्ञान-वैराग्य-रसको पका पकाकर स्वात्मृत-मय मनोहर व्यञ्जन तय्यार कर करके स्वय भी खाकर अपनी अनादिकी क्षुधा-वेदना मिटाता है और अन्योंको भी वह सुदर सलोने शब्दरूपी दोनोंमें धर कर देता है और उसके बदलेमें पाने वाले भी अपनी भाव-भक्तिके सुन्दर शब्दोंके द्वारा उसे प्रदान करते हैं। इस व्यापारके करते रहनेसे इस अंतरात्माको बहुत बडा अभ्यास हो जाता है, जिससे यह जगतमें ज्ञानवानोंकी श्रेणीमें मान्य हो जाता है। इस उद्यमके बलसे यह जब प्रचुर आत्मीक धनका धनी हो जाता है तब देन लेनके व्यापारसे छुट्टी पाकर परम सतोषित हो अपने स्वधनके मानमें उन्मग्न हो जाता है, फिर किसीकी इच्छा न रख अपनी स्वाभाविक सम्पत्तिके बलसे शिव-तियाको ही रजायमान करनेकी कोशिष करता है। इस तरह चेष्टित हो विघ्न कारक कर्मोंको अतिशयरूप धर्मध्यानके बलसे क्षय करता हुआ शुक्लध्यानमें पहुँच जाता है और प्रथम शुक्लध्यानके तीव्रतम बलसे मोहशत्रुका क्षयकर द्वितीय शुक्लध्यानके द्वारा

ज्ञानावरणी, दर्शनावरणी, अतराय कर्मोंका नाशकर, स्वाभाविक सुखको पाकर तथा शिवरमणीसे समापण कर जीवन्मुक्त हो अनुभवानन्दका अनुपम स्वाद लेता है।

---

## निजगुण गणना।

### ( ३८ )

परम पुरुपार्थधारी, शिव--विहारी, ज्ञानानन्द-रस-सचारी, सम्यग्दृष्टी आत्मा जब अपने आत्मीक धनकी गणना करता है तब गणना करते करते कभी भी अतको प्रास नहीं होता। अपनी शक्तिकी हीन प्रगटताके कारण थोडीसी ही गणना करके थक जाता है और आराम लेनेके लिये अपने शुभ गुणोंसे अन्य अनेक शुभ भावोंकी गणनामें लग-जाता है, परन्तु ऐसा करते हुए भी इसको अपने आत्मीक धनकी गणनाका ख्याल छूटता नहीं। इस कारण तुरत ही निज शक्तिको सम्हार निज धनकी गणनामें लवलीन हो जाता है। यही जाप भवताप-को शात कर देती है और अपने प्रत्येक सम्मेलनमें शात कर देती है और अपने प्रत्येक सम्मेलनमें इस जापी आत्माको स्वामृत--रसकी एक बूद प्रदान करती है। जिस बूदका स्वाद ले यह स्वस्वादी दूसरी बूदके लिये फिर उत्सुक हो जाता है जैसे ससार--कूपमें पडा हुआ पथिक मधुमच्छिकाके छत्तेसे गिरे हुए एक विन्दुको चखकर उसकी आशामें फिर मुँह फैलाए रहता है और आप भयानक अजगर-के मुखमें गिरनेको है, इस बात को नहीं गिनता है, उसी तरह

यह स्वरस-वेदी संसार पतनसे निर्भय रह निज रस विन्दुकी आशा करता है, परन्तु यह सम्यक् पुरुषार्थी है, इससे मात्र आशा ही करके चुप नहीं हो जाता है। इसकी रुचि इसको शीघ्र ही स्वसवेद-रसका अनुभव कराती है। त्रिलोकके षट्द्रव्यमय पदार्थोंको सम्यक् श्रद्धानमें रखनेवाला यह सुधी उन सम्पूर्ण पदार्थोंमें किसी तरहका भी सांसारिक राग और द्वेष नहीं करता है, कि जिन पदार्थोंको मिथ्यादृष्टी सम्बन्ध करके अपने मान लेता है तथा मनको प्यारे पदार्थोंमें राग और असुहावने पदार्थोंमें द्वेष करता है। यथार्थ वेदी ही वास्तवमें आत्मज्ञानी और सुखमई है। वही वीतराग-विज्ञानतारूपी अपूर्व शक्तिमई देवीका सच्चा उपासक है। वही परम उत्सवमई आत्मीक अखाडेमें समस्त त्रिलोक जन-समूहके सन्मुख ज्ञानानन्द नाम नृत्य करके उसी तरह अपने मोक्ष-राजाको रिझाता है, जिस तरह इन्द्र जन्मोत्सवके समय श्रीतीर्थंकर प्रभु और उनके माता पिताके सन्मुख आकर आनंद नाटक करके आनन्द करता है। यह समयसारका नाटक परमसुखरूप है। जो इस नाटकके रसिया हैं—वे इस दुःखरूप भवातापके अन्दर निवास करते हुए भी मोक्ष वासकेसे परमाल्हादके भोक्ता है। यह बात बिल्कुल सत्य है कि अनंत गुण पर्यायधारी आत्माका स्वरूप स्याद्वादके द्वारा सम्यक् निश्चय कर जो कोई जीवात्मा स्वात्म स्वभावमें लवलीन होकर विषय कषायोंसे हटता है और पुनः पुनः शुद्धात्मानुभवको भावना करता है, वही जीव स्वात्मानुभव करके अनुभवानन्दका स्वाद लेता है।

---

# न कर्त्ता हूं न भोक्ता हूं।

( ३९ )

मैं बंधा हूं व खुला, मैं संसारी हूं व सिद्ध, मैं क्रियावान हूं व अक्रिय, मैं सरागी हूं व वीतरागी, मैं मूढ़ हूं व चतुर, मैं दुष्ट हूं व सज्जन, मैं कर्त्ता हूं व अकर्त्ता, मैं भोक्ता हूं व अभोक्ता, मैं सूक्ष्म हूं व स्थूल, मैं अनेक हूं व एक, मैं क्रोधी हूं व शान्त, मैं नित्य हूं व अनित्य, मैं दृश्य हूं व अदृश्य, मैं आगमज्ञ हूं व स्वभावज्ञ, मैं लोभी हूं व संतोषी, मैं जन्मा हूं व अजन्मा, मैं सुखी हूं व दुखी, मैं वर्णवान हूं व अवर्णवान इत्यादि अनेक वचनके जालोंको इन्द्रजालकासा फैलाव समझकर जो कोई उन्हें दूर करता है और इन विकल्प-जालोंसे अतीत निजरसमय साक्षात् स्वभावमें स्फुरायमान ज्ञान ज्योतिको ही ग्रहणकर सम्पूर्ण लोकालोकके पदार्थोंके सम्यक् कारण और कार्यका ज्ञाता होता हुआ अपनी शुद्ध चैतन्यमयी जातिसे ही नाता करता है और उनसे स्वरस-वेदनका आनन्द परस्पर लेता देता है वही आत्मा तत्त्वज्ञानी और आसन्न-भव्य है। यही स्वभाव-खोजी अपनी उपयोग परिणतिरूपी जलको त्रिलोक-वनसे समेटकर अपने स्वरूपके ज्ञानमई नीचे खाडेमें भरकर अटूट अमृतके भंडारका धनी होता है और उस धनके सुखमय मदमें ऐसा उन्मत्त हो जाता है कि रंच मात्र भी अन्यकी परवाह नहीं करता। एक निज अनुभूतिका ही प्यारा रहता है और उसीमें रति करता है। दृढ़ सम्यक्त्वकी अचल महिमा उसके स्वरूपमें

प्रतिभा समान होती है । यह ज्ञानी अपने आनद अनुभवरूपी राज्यका राज करता है और स्वतंत्र अतींद्रिय होकर इंद्रिय विषयोंकी परवाह रखता नहीं । स्वमनको स्वमननमें मगन कर स्वरूपावलम्बी रहता है । इस ध्यानी भेद-ज्ञानीकी शक्ति जैसे स्वात्मश्रेणीके आरोहणमें उत्साहित होती है, ऐसे ही परको स्वात्मसुधारमें स्थिरीभूत करनेके लिये इसकी वचन-प्रणाली बहुत ही दृढ कार्य करती है । जैसे वचनमें दृढता अपूर्वता प्रगट करती है, ऐसे ही इसके शरीरसे प्रतिपादन किये हुए समस्त कार्य सम्यक् परको अबाधाकारी और न्याय मार्गकी ओर झुके हुए होते हैं । व्यवहार प्रवृत्ति भी ज्ञान वैराग्यसे पूर्ण होती है, जिस निमित्तसे इस आत्माको अपराधी बननेका बहुत कम भय रहता है । वास्तवमें यह बात सत्य है, जो ज्ञाता दृष्टा रहता है और कर्तापनेके अथवा भोक्तापनेके अहंकारको नहीं करता है, उसको बधनमें पडनेकी शका ही क्यों हो ? जो पर क्रियाको आपकी क्रिया-श्रद्धान करता है वही अपनी मिथ्याबुद्धिसे परका कर्ता और भोक्ता बनता है तथा इस अपनी असत् बुद्धिसे वृथा सक्लेश उठाता और कर्मोंको बाधता है । शुद्ध नयकी डोरको दृढतासे पकडे हुए, जो जगत्में क्रिया करता है वह क्रिया करता हुआ भी अक्रिय है । भेद-ज्ञानका निर्मल जल उसके अतरगमें निरतर बहा करता है । धन्य है! यह शात जल कि जिसकी ठडक इसको ससारके क्षणिक आतापोंसे पृथक रखती है । तथा इसके आत्माको वैसी ही आल्हादता देती है कि जैसे पूर्णमासीके चद्रमाकी कला दर्शकको हर्ष उत्पन्न करती है । इस परमानन्दके

विरासमें तल्लीन होकर यह अतरात्मा वीतराग-विज्ञानी रहकर तथा शिव तियाके मोहमें रति करके निरतर अनुभवानदका स्वाद लेता है।

## गतिमार्गणामे मैं ही हूं।

( ४० )

त्रिलोकका स्वामी, शिव रमनीका वर, आत्मीक अनत गुणरूप धनका धनी वास्तवमें मैं ही तो हू। मेरा अनतज्ञान, अनतदर्शन, अनतसुख, अनतवीर्य्य मेरे ही में हैं। मेरे निवासका स्थान मेरे ही आत्माका असख्यात प्रदेशमयी चैतन्य नगर है। मैं गतिमार्गणासे भिन्न हू। मुझे कोई चारों गतियोंके स्वागोंमें ढूंढा चाहे तो मैं कहीं भी नहीं मिल सक्ता हू। इन गतियोंका हेतु, स्वरूप, कार्य्य, और फल समस्त ही मेरी निर्मल शुद्ध परिणतिसे विपरीत है। अहमिन्द्र, इन्द्र तथा सुर असुर सर्व ही निज स्वभावसे भिन्न पर पुद्गल कर्मरूपी वर्गणाओंके निमित्तसे अपने २ रूप, पद, कार्य्य और स्थानमें तल्लीन हैं। उनकी सारी क्रीडा, उनका सारा भ्रमण, उनकी सारी धर्मक्रिया मेरी शुद्ध पारिणामिक क्रियासे सर्वथा विरुद्ध है। चक्रवर्ती, बलभद्र, नारायण, प्रतिनारायण, कामदेव आदि सर्व ही नर अपने २ पुद्गलोंके अहकारमें अथवा यदि वैराग्य हुआ तो उनसे वैराग्य भाव मननेमें परकी ही चिन्ता करते हुए मेरी स्वाभाविक निश्चलतासे पराङ्मुख हैं। अष्टापद सिंह, गज, अश्व, मयूर, महामत्स्यादि थलचर, नभचर, जलचर तथा समस्त ही द्वीन्द्रियादि विकलत्रय व पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, प्रत्येक वनस्पति, तथा साधारण निगोदरादी आदि प्राणधारियोंके शरीर और

चेष्टाओंमें झाककर देखा जाय तो सर्व ही पुद्गलका नाट्य कर रहे है। उनका यह नाट्य मेरे समयसारके अद्भुत नाट्यसे सर्वथा निराला है। सातों नरकके नारकी निरन्तर अशुभ शरीर, अशुभ विक्रिया, अशुभ परिणाम और कषायके वशीभूत हो परस्पर मारण, ताडन आदिकी कुक्रिया करते व दु खसे विलाप करते हैं तथा परस्पर छेदे भेदे जाते हुए भी अपने स्थूल शरीरको नहीं त्याग सकते हैं। ऐसे नारकियोंकी आकुलतामई चेष्टायें मेरी निराकुल स्वानन्दरूप स्वधाम अभिराम गुणग्रामकी स्वभाव भोगनरूप क्रियासे बिलकुल अनोखी है। चारों गतियोंमें मार्गणा करनेसे मेरा पता किसीको भी मिलना दुस्वार है। यद्यपि मैं गतिसे भिन्न सुगतिरूप और निर्द्वन्द्व हू तथापि यदि कोई चर्म दृष्टि बन्दकर सम्यग्ज्ञानकी दृष्टिसे इन चारों गतियोंमें भी मुझे देखना चाहे तो मैं अवश्य दिखलाई दिया जा सकता हू। यद्यपि चारों गतियोंके प्राणधारियोंकी भिन्न २ आकृति और क्रियायें हैं, परन्तु सम्यक्त्वीको तो मैं इन गतियोंके भीतर भी एक रूप शुद्ध ही दृष्टि गोचर हूगा। वास्तवमें मेरा आकार, मेरा गुण, मेरा स्वरूप, मेरी पर्य्याय यथार्थमें जैसीकी तैसी ही रहती है। क्या कभी सूर्य्यका तेज मेघाडम्बरके आनेसे जाता है? क्या कभी रत्नकी ज्योति मिट्टीसे लिप्त हो जानेपर मटियाली होती है? क्या कभी सालिका चॉवल भूसीमें लिप्त रहनेसे भूसीरूप होता है? क्या कभी तैजस शरीर समस्त ससारियोंमें लीन रहनेपर भी अतैजसरूप परिणमता है? क्या कभी चंदनका काष्ठ अन्य काष्ठके साथ जलनेपर भी अपनी निराली सुगन्धको त्यागता है। निश्चयसे मेरी शुद्ध

अनुभूति नित्य ही मेरे साथ रहती है। मेरी अनुभवशक्तिका घात कोई कर नहीं सकता। चाहे मै चारों गतियोंकी ८४ लाख योनि और १९७॥ कोडकुल कोडीमें भ्रमण कर आऊं, परन्तु मेरे गुणोंको कोई क्षीण करनेवाला नहीं है। मैं अपनी स्वाभाविक सम्पदाको लिये हुए नित्य ही संतुष्ट रहता हुआ और अपनी अनुभूति सखीसे गोष्टी करता हुआ स्वभावसे ही अनुभवानन्दका स्वाद लेता हूं।

---

## इन्द्रियमार्गणाकी ओछी शक्ति।

### ( ४१ )

अतीन्द्रिय आत्मारामका रचा हुआ आराम अत्यन्त मनोहर, सुखप्रद, गुणशाली और चिंतातीत है। इस मनोहर आराममें परमात्माराम विश्राम करता हुआ शिव-नारीके सातामय स्पर्शका भोगकर अटूट अमृतके स्वादको लेता हुआ इन्द्रियग्रामोंमें परिभ्रमण करके उनकी सैर देखनेका कभी विचार ही नहीं करता। वास्तवमें आत्माराम इन्द्रियमार्गणासे सर्वथा भिन्न है। मतिज्ञानावरणीयकर्मके और वीर्यांतराय कर्मके क्षयोपशमको अनादि कर्मबंधकी संतानका भोग नेवाला संसारी जीव कारण पाकर एकेन्द्रीकी पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, वनस्पतीकी कायमें मात्र एक स्पर्श इन्द्री प्राप्तकर उत्कृष्ट ४०० धनुप दूर ( ४ हाथका धनुप ) क्षेत्र तकके पदार्थोंके कोमल, कठोर, हलका, भारी, रूखा, चिकना, उष्ण, शीत इन आठ स्पर्शित विषयोंको मूर्च्छा बुद्धिसे ग्रहण करता हुआ दुखी सुखी होता है। धन्य है! यह अतीन्द्रिय आत्मा, जिसको यह आकुलतामई पराधीन क्षणिक

सुख दुःख नहीं है। दो इन्द्रीकी त्रस पर्यायको धारते हुए विकले-न्द्रिय जीव उपरोक्त कर्मके क्षयोपशमसे उत्कृष्ट स्पर्श करने योग्य पदार्थोंके विषयोंको ८०० धनुषक्षेत्र तक की दूरीसे तथा स्वादने योग्य पदार्थोंके रस विषयको ६४ धनुषतककी दूरीसे जानकर मोहित हो अपने आत्मीक अनुभवके ज्ञानसे पराङ्मुख रहते हैं। धन्य है शिवरमणीका वर कि जिसको इस पराधीन ताके जाळसे मुक्ति होगई है। तीन इन्द्रीधारी चींटी आदि त्रसजीव निज कृत कर्माधीन पडे हुए मानों कर्मके मदसे स्वयं चकनाचूर हुए स्पर्शने योग्य पदार्थोंको उत्कृष्ट १६०० धनुष तकके क्षेत्रसे स्वादने योग्य पदार्थोंको उत्कृष्ट १२८ धनुष तकके क्षेत्रसे तथा सूंघने योग्य पदार्थोंको उत्कृष्ट १०० धनुष तकके क्षेत्रसे जानकर तन्मय हो अपनी पर्यायको शीघ्र पूर्णकर पर्यायांतर होते हैं। खेद है, इन विचारे विषय–ग्रहणमें रात्रिदिवस परिश्रम करनेवाले जीवोंको स्वात्म तन्मयताकी गंध भी प्राप्त नहीं होती। चार इन्द्रीवाले मक्खिका, भ्रमर आदि जीव आत्मरुचि-कारण मानसिक वृत्तिको न प्राप्त किये हुए उत्कृष्टतासे स्पर्शने योग्य पदार्थोंको ३२०० धनुष दूर क्षेत्रसे, स्वादने योग्य वस्तुओंको २५६ धनुष दूर क्षेत्रसे, सूंघने योग्य वस्तुओंको २०० धनुष दूर क्षेत्रसे तथा देखने योग्य पदार्थोंको २९५४ योजन दूर क्षेत्रसे मालूमकर उनके मोहमें आपेकी किसी समय भी खबर न रखते हुए क्षोभित होते हैं। धन्य है! निजानन्दी जीव जिनको इस क्षोभके फन्देमें पडनेकी आवश्यक्ता नहीं है। पांच इन्द्रीवाले जीव सत्यासत्य हिताहित विचारशक्ति–धारक मनको न पाकर और

त्रैलोकालोक ज्ञाता परमात्माके दर्शनसे विमुख रह उत्कृष्टतया स्पर्शने योग्य पदार्थोंको ६४०० धनुष दूर क्षेत्रसे, रस लेने योग्य पदार्थोंको ५१२ धनुष दूर क्षेत्रसे, सूंघने योग्य पदार्थोंको ४०० धनुष दूर क्षेत्रसे, देखने योग्य पदार्थोंको ५९०८ योजन दूर क्षेत्रसे तथा सुनने योग्य पदार्थोंको ८०० धनुष दूर क्षेत्रसे जान मूर्छित बुद्धिकर उनके रागमें तन्मय रहते हुए स्वरस-स्वादका लाभ नहीं करते हैं। परन्तु पंचेन्द्री जीव मनका धारी होकर भी अर्थात् उत्कृष्ट तीर्थंकर चक्रवर्ती जीव होकर भी तथा स्पर्शने योग्य, स्वादने योग्य, और सूंघने योग्य पदार्थोंको नौ नौ योजन दूर क्षेत्रसे तथा देखने योग्य पदार्थोंको ४७२६३ ७/२० योजन दूर क्षेत्रसे*, तथा सुनने योग्य पदार्थोंको १२ योजन दूर क्षेत्रसे मालूम करके भी तृप्त नहीं होते और अपने मनमें इस बातकी ईर्षा करते हैं कि श्रीअरहंत सिद्धपरमात्माके सदृश हमारेमें ऐसी शक्ति क्यों नहीं पैदा हो जाती है? जिससे हम तीन लोकके समस्त पदार्थोंको एक ही समयमें बिना इन्द्रियोंकी सहायताके ही उनके समस्त विषयोंसहित जान लेवें और इस कारण आकुलताओंके प्रपंचोंसे दूर नहीं होते। वास्तवमें क्षयोपशम ज्ञान और क्षयोपशम वीर्यकी गम्य कहां तक हो? पुद्गलके विकारोंका सम्बन्ध आत्माको विकारी बनाता है। ऐसे सम्बन्धका मोह ही आत्माको पराधीन, दुःखी, रागी, द्वेषी और आकुलित करता है।

---

*नोट—तीर्थंकर चक्रवर्ती जब अयोध्याजीके महल ऊपर खड़े हों तो सूर्यको निषिध पर्वतके ऊपर सदा स्थानमें स्थित देख सकते हैं, इसकी दूरी अयोध्यासे ४७२६३ ७/२० योजन होती है।

दु खका अनुभव नहीं है । जो भेद–विज्ञानके शस्त्रको धोर हुए शूर वीरताका जल पीते हैं, उनको कायकी सुरूपता व कुरूपता कुछ भी असर नहीं करती । सनतकुमार चक्रवर्ती और उनके रूपके मोही देवोंके समान यौवनकी क्षणभगुरताका विचार कर अपूर्व यौवनधारी निज जीव तत्त्वके विलासमें आनन्दित रहते हुए समता–नदीके जलको पीते हुए राग द्वेष शत्रुओंको वैराग्य मत्रसे दूर दूर रखते हुए स्वरूपगुप्त हो हर्षित होते हुए सदा अनुभवानदका स्वाद ले चिरसुखी रहते हैं ।

---

# मैं अकाय हूं ।

## ( ४३ )

निज रस–कूप, शिवनगरी–भूप, चैतन्यरूप, अविनाशी परमात्मा के मननमें मोहित हो भव्य अतरात्मा आत्मसत्ताके रमणीय काननमें पहुच जाता है और उस काननके अगरूप अनत गुणमई अनेक वृक्षोंको क्रम क्रमसे अवलोकन करता हुआ अपनी स्थिति अपना आचरण ऐसे मनोहर बनमें जान जान अपने चित्तको प्रसन्न करता है। प्रसन्नताके साथ एक आश्चर्य भी करता है कि इस आत्म–बनमें एक २ गुणरूप वृक्षके प्रदेश अर्थात् स्थानमें अपने अन्य सम्पूर्ण गुण–तरुओंकी सत्ता मौजूद है । एक वृक्षकी सुन्दरतामें अनत वृक्षोंकी सुन्दरता झलक्ती है । इस अतिशयरूप बनके प्रभावसे इस अंतरात्माको आत्माका ही विचार है, उसीमें अपने परिणमनको करे हुए है । मेरे कार्माण, तैजस व औदारिक शरीर है कि नहीं, इस बातके

विकल्पसे अलग रहता है। वास्तवमें यह शरीर पुद्गलकी वर्गणाओंसे ही उत्पन्न हैं। जिस पुद्गलमें स्पर्श, रस, गंध, वर्णके २० गुण हैं वे गुण आत्मामें कोई भी नहीं हैं, न यह क्षत्री, ब्राह्मण, वैश्य शूद्र है । यह सब नाम शरीर ही के हैं, आत्माके नहीं । जिस शरीरका निरन्तर पूरण गलन स्वभाव है, जो भीतर मलमूत्र आदिसे भरा है, जो स्वयं अपवित्र और जो इसका स्पर्श करे उसको अपवित्र करनेवाला है, ऐसे तनमें निस्पृह हो जो चैतन्य तनकी पवित्रतामें तन्मय रहता है, अकषायी रहकर स्वसमयके स्वादमें मग्न रहता है, ऐसे अनुभवीको अहमिन्द्रोंका वैक्रियक शरीर भी भिन्न ही प्रतीत होता है और वह तीन कालमें भी ऐसे तनकी कामना नहीं करता। जब जड तन ही भिन्न है तब तनके सम्बन्धी माता, पिता, भाई, बन्धु, पुत्र, स्त्री, पुत्री, धन, धान्य, क्षेत्र, महल, आदि सर्व ही आत्मस्वरूपसे पृथक् हैं। जो मोही इनके मोहमें पट अपने स्वरूपको भुलाता है—वह अपना ही शत्रु, द्रोही और अपना ही अकल्याण करनेवाला है। निज रस–रसियाको कोई पर रसके स्वादकी चिन्ता नहीं होती—वह रसिक स्वसंवेदन ज्ञान, अमल, गुणवान्, भवदधि–तारण-यानपर आरूढ हो समय २ विशुद्ध भावोंमें बढ़ता जाता है, और अपने सुखरूप स्वरूपमें लवलीन रह शिव–नारीको मोहनेवाले अद्भुत आकर्षणमें प्रवेशकर क्षणिक सुखोंसे अतीत सार समता स्वरूप अनुभवानन्दका ध्यान करता है।

---

## योगमार्गणामें डगमगाहट ।

( ४४ )

भवाटवी–भ्रमणकारी, ससारी, परम समताधारी, स्वपदरुचि-विस्तारी, भवहारी, सर्वज्ञ, वीतराग गुणधारीको न पाकर, भव–जालमें फसा रह कर, चारों गतियोंमें अपने योग्य शरीर धार, योगोंकी परणतिमें उलझा हुआ, अयोग, अलिप्त, अनत, अमिट, अपूर्व तथा आनन्दमय पर्य्यायको नहीं प्राप्त करता है । यही इसकी गफलत इसको सदा ही दु ख देनेवाली है । योगमार्गणामें पडा हुआ पर पदार्थको अपनेमें आकर्षण करता है और अपने स्नेह व अस्नेह भावके निमित्त स्वय कर्मबधका रोग पीछे लगा रोगी बनता है । परिपाटी रूप अनादि और सम्बन्ध वियोगकी अपेक्षा सादि पुद्गलविपाकी नामकर्मके उदयसे ससारी जीव अपनेमें जो ज्ञानावरणादि कर्म और औदारिकादि नोकर्मकी वर्गणाओंको ग्रहण करनेकी शक्ति रूप **भावयोग** और ऐसे आत्माके प्रदेशोंका परिस्पन्द नाम हलन चलनरूप द्रव्ययोग रखता है । तथा जिस योगके १५ भेदोंमें फस जाता है, इस कारण वह अपनी स्वतन्त्रतासे विमुख हो आप ही दु ख उठाता है । सत्यार्थ ज्ञानको पैदा करनेकी शक्तिरूप मानसिक भाव व वचन, तथा इसका विरोधी भाव व वचन, सत्यासत्य मिश्रित भाव व वचन, तथा सत्यासत्य कहे जानेकी शक्तिसे रहित अवक्तव्य, ऐसे सत्य, असत्य, उभय, अनुभय चार भेदरूप, मन व वचन योगके ८ भेद तथा औदारिक, औदारिकमिश्र ( अपर्याप्त अवस्थामें ), वैक्रियक, वैक्रियकमिश्र, आहारक, आहारकमिश्र और

कार्मोण ऐसे ७ काय सम्बन्धी योगोंकी विक्रियासे वृथा ही पर पदार्थ द्वारा अपने आत्म-प्रदेशोंको डगमगाता है। सत्य और अनुभय वचनयोगसे प्रगट की हुई दिव्यध्वनिके द्वारा आत्मधर्मकी प्रगटता होती है, जिसको व्यवहारी जन पाकर व्यवहारकी सीढीसे निश्चयकी ओर मुख करते हुए चढते हैं और योगोंके हलन चलनसे रहितपना पाकर अयोगी हो सिद्धालयमें निवास करते हैं। प्रकृति और प्रदेशबंधका कारण योग है, ऐसा जानते हुए भी इसकी कुछ परवाह न कर योगीश्वर ध्यानके द्वारा निश्चलता प्राप्त करते हुए स्वरूप मगन रहते हैं तथा परम प्रतापी आत्मारामके सद्गुण पुष्पोंकी सुगंधता लेते हुए ऐसे मोहित हो जाते हैं कि फिर जगत्‌के पौद्गलिक पुष्पोंकी कभी परवाह रखते नहीं। निज अद्भुत सत्तामें निवास करते हुए उसी भूमिमें ही चलना योग्य समझते हैं, तथा उससे बाहर किसी भी पर वस्तुकी सत्तामें गमन करते नहीं। निज सत्ता गुणरत्नोंसे जडित परम सुखदाई है, यही इसका स्वपद और स्वरूप है। जो इस स्व पदमें निरालम्ब हो ठहरते हैं वे महा रमणीक सुख भाजन वीतरागमई पर्वतपर आत्मज्ञान सिंहासनपर बैठ जाते हैं और अष्ट कर्म-जालसे रहित तैजस वर्गणा विहीन आत्मस्वरूपकी शुद्धताका मनन करते हुए विनाशीक रसोंसे रहित अरस, अगंध, अस्पर्श, अवर्ण और अशब्द स्वरस सुधापुंज समूहका विलास करते हुए, पर अनुभवसे रहित सत्य अनुभवानंदका स्वाद लेते हुए परम तृप्त रहते हैं।

## वेदमार्गणाकी आकुलता।

( ४९ )

शशि सम उज्ज्वल गुणधारी, अविकारी, अत्यन्त निकट भव्य जीव कुमुद विस्तारी, अज्ञान–निशि–तम–हारी, भवाताप–सतप्त, सत्व शमनकारी, परवन्तु आधाररहित निराधार परिणति आकाश विहारी, अनत गुणकला भडारी, परमात्मा सदृश अतरात्मा आज सम्पूर्ण निर्वेदरूप तीन सक्लेशतासे रहित हो वेदरहित मुक्त–तियाके स्मरणमें दत्तचित्त हो रहा है और अपनेको ससारमें रहते हुए भी ससारावस्थासे पृथक् मान रहा है, जिस वेदमार्गणामें भ्रमण करके यह अज्ञानी जीव अपना ससार बनाता है, उस वेदके विचारको जब हेय निरीक्षित किया जाता है तब स्वत स्वभाव ही अन्तरात्माका पग मोक्ष–मार्गमें बढता चला जाता है। जिस पुरुष वेदकी तीव्रताने त्रिखंडी रावणको विध्वस कर नर्कवास दिया, व ग्यारहवें रुद्र सात्विकका स्वर्ग चिन्ह छिदवा भ्रष्ट करा, नर्क पहुचाया, व दु:शासनको सभामें अपमानित करा कुगति धाम बसाया, तथा जिस पुरुष वेदके मोहमें पडे ससारी जन स्त्रीमें लुब्ध हो निज–शीलरत्नको मलीन करते है, उस पुरुष वेदको निज अरि मान जो त्यागते और ब्रह्मस्वरूपमें रमन करते–वे सच्चे अतरात्मा ब्राह्मण और ब्रह्मचारी हैं। जिस स्त्री वेदकी उत्कटताने चन्द्रनखाका मन एकाएक पुत्र शोकमे हटा उसे श्रीरामचन्द्र महात्माके रूपमें लुब्ध करा अपमानित और यहा तक क्रोधित कराया कि उसका यही क्रोध महासती सीतापर उपसर्ग पडने, राक्षसवशके क्षय होने तथा असख्यात वीरोंके युद्धमें नाश

होनेका कारण हुआ व जिस स्त्रीवेदकी तीव्रतासे चम्पापुरकी रानीने श्रीसुदर्शन सेठ ऐसे शीलवान्को शूलीपर बिठवाया व जिस वेदके तीव्र मोहमें पड स्त्री–समाज कामवेदनासे आकुल हो निज निजानन्द अविनाशी शिवनाथके मोहसे छूटी रह सासारिक पुरुषोंकी इच्छा कर नर्क, तिर्यंच योनि वास करती हैं, उस स्त्रीवेदको हेय समझ जो जीवात्मा त्याग करते हैं वे ही निर्वेद अवस्था प्राप्तकर स्वात्म स्वरूपमें मगन होते हैं। जिस नपुंसक वेदमें पडे नारकी, नर और तिर्यंच कामकी तीव्र ज्वालासे दग्धायमान होते हुए सम्यग्दृष्टिका लाभ न कर आत्मस्वरूपको नहीं पहिचानते उस खंड वेदको सर्वथा हेय समझ अंतरात्मा आतंरिक मनोहर वृत्तिका अवलम्बन ले सुखिया स्वभाव धारण करते हैं। जो इस शरीर, शरीरके अवयव और इन्द्री विषय रागद्वेषादि कषाय–इन सर्वको अपने स्वरूपसे पृथक् जानने, मानते और अनुभव करते हैं, वे जीव भवक्षारी निराकुलताहारी सुखोंसे अतीत भवहारी निराकुलताकारी अनुभवानंदका सुधामय रस पी अत्यन्त तृप्त रह कृतकृत्यका अम्बर ओढ दिगम्बरपनेकी महत्त्वता प्रगट करते हैं।

---

## कषायोंकी वचकता।

( ४१ )

परब्रह्म–स्वरूप–विकाशी, सम्यक् आनन्द–अभिलाषी, ज्ञान, दर्शन, सुखवीर्य्यपद–प्रकाशी, भवतमनाशीकी सुधामय मूर्तिका अवलोकन भव्यजीव सम्यक्दृष्टीके तनमें रोमाञ्चितता उदयमान

करता हुआ एक ऐसा शान्त जलका प्रवाह बहाता है कि, जिसकी अमलधारा कर्मवर्गणाओंके शिथिल और ध्वस्त समूहको आत्म प्रदेशोंकी बंध अवस्थासे एकाएक हटाती हुई, आत्माको हल्का करती हुई मोक्ष विमानमें निज निष्कटक राज्य करनेके लिये योग्य बनाती जाती है। वीतराग विज्ञान पवित्र स्पर्श अनुभूति नारीको ऐसा अनुपम बल प्रदान करता है कि, मोह राजाके चाकर चार कषाय सब योद्धाओंको आक्रमण और उनका भ्रमजाल इस अनुभूतिको अचेत नहीं करता तथा सचेत अवस्थामें रखकर मोहके जालोंसे बचनेका अपूर्व बल प्रगट करता है। ससारासक्त जीवोंका भ्रमण कषायमार्गणामें ऐसा प्रबल रहता है कि बाह्यमें कषाय-रहित वैरागी दीखनेपर भी अनतानुबंधी किसी भी कषायकी उत्कटता–उस जीवका पीछा नहीं छोडती। द्रव्य लिंगी मुनि व्यवहार चारित्रको शास्त्रोक्त यथार्थ पालते हुए तथा यथार्थ मार्गका उपदेश दे हजारोंको सम्यक् मोक्ष–पथपर चलाते हुए भी कषाय वैरी द्वारा ऐसे दबाये जाते हैं कि श्रावक धर्मकी प्रथम सीढ़ी सम्यक्त अवस्थाको न पा भवविपिनके त्रासोंको नहीं दूर कर सके। देवोंको तीव्र लोभ तथा नारकियोंको तीव्र क्रोध अन्य कषायोंकी अपेक्षा अधिक विह्वल रखते और पौद्गलिक वासनाओंसे परिणामोंको हटने नहीं देते। परन्तु जिन देव व नारकियोंके अतरगमें भेदज्ञानका दीपक जलता है, उनको कषायोंकी पवन अधकारमें नहीं कर सकी। वे स्वात्म–प्रकाशमें स्वरूप तन्मयतारूपी मोक्षमार्गको पा आनन्दकी झलकसे अलग नहीं होते। नारकी जीव लोभको

जिस अंतर्मुहूर्त काल तक रखते हैं, उससे सख्यात २ गुणा अधिक काल तक क्रमसे माया, मान तथा क्रोधका अनुभव करते तथा देव क्रोधको जिस अंतर्मुहूर्त तक भोगते, उससे सख्यात २ गुणा काल तक क्रमसे मान, माया और लोभको धारण करते हैं। और मनुष्य तिर्यंच जिस अंतर्मुहूर्त काल तक लोभ कषायको रखते है, उससे सख्यात २ गुणा काल तक क्रमसे माया, क्रोध और मानके हमलेको सहन करते हैं। वास्तवमें चार गतिमें उत्पन्न नाना प्रकारके सुखदु:ख रूप धान्योंको पैदा करनेवाला इस ससारी वैश्यका चाकर–भृत्य कषाय ही है। यही बन्धरूप क्षेत्रको तैयार करता और मिथ्यादर्शन रूप जीवके सक्लेश परिणामरूप बीजको बोता है जिसके कभी कडुवे कभी मीठे फल भोग २ यह जीव मीठे फलोंके लोभमें तरसा करता है, परन्तु अमृतमई स्वरूप भोग्य फलोंको न पाकर वृथा परमें सुख कल्प आकुलित होता है और अतरात्माकी तरह नि कषाय भावसे रचित शान्त भावकी सुखप्रद अमृतियोंको नहीं पा अनुभवानन्दके रससे वंचित रह भव–भ्रमण करता है। धन्य है कषाय–विजयी वीर आत्मा जिनकी आत्मभूमिको कषायोंका वेग किसी भी तरह मलीन नहीं कर सक्ता, जो निरन्तर आत्मज्ञानका सुधारूप रस पान करते हैं वे ही भवकेक्षणिक सुखोंसे अतीत, अतीन्द्रिय, अविनाशी अनुभवानन्दको भोग तृप्त रहते हैं।

---

करता हुआ एक ऐसा शान्त जलका प्रवाह बहाता है कि, जिसकी अमलधारा कर्मवर्गणाओंके शिथिल और ध्वस्त समूहको आत्म प्रदेशोंकी बंध अवस्थासे एकाएक हटाती हुई, आत्माको हल्का करती हुई मोक्ष विमानमें निज निष्कंटक राज्य करनेके लिये योग्य बनाती जाती है। वीतराग विज्ञान पतिका स्पर्श अनुभूति नारीको ऐसा अनुपम बल प्रदान करता है कि, मोह राजाके चाकर चार कषाय सब योद्धाओंको आक्रमण और उनका भ्रमजाल इस अनुभूतिको अचेत नहीं करता तथा सचेत अवस्थामें रखकर मोहके जालोंसे बचनेका अपूर्व बल प्रगट करता है। ससारासक्त जीवोंका भ्रमण कषायमार्गणामें ऐसा प्रबल रहता है कि बाह्यमें कषाय-रहित वैरागी दीखनेपर भी अनंतानुबंधी किसी भी कषायकी उत्कटता–उस जीवका पीछा नहीं छोडती। द्रव्य लिंगी मुनि व्यवहार चारित्रको शास्त्रोक्त यथार्थ पालते हुए तथा यथार्थ मार्गका उपदेश दे हजारोंको सम्यक् मोक्ष–पथपर चलाते हुए भी कषाय वैरी द्वारा ऐसे दबाये जाते हैं कि श्रावक धर्मकी प्रथम सीढी सम्यक्त अवस्थाको न पा भवविपिनके श्रासोंको नहीं दूर कर सके। देवोंको तीव्र लोभ तथा नारकियोंको तीव्र क्रोध अन्य कषायोंकी अपेक्षा अधिक विह्वल रखते और पौद्गलिक वासनाओंसे परिणामोंको हटने नहीं देते। परन्तु जिन देव व नारकियोंके अतरगमें भेदज्ञानका दीपक जलता है, उनको कषायोंकी पवन अधकारमें नहीं कर सकी। वे स्वात्म–प्रकाशमें स्वरूप तन्मयतारूपी मोक्षमार्गको पा आनन्दकी झलकसे अलग नहीं होते। नारकी जीव लोभको

शुद्धात्मानुभवकी सहायता कुछ भी पाते नहीं। जिस अनुभवके लिये उनको गुणवान् सुखयान श्रुतज्ञान हीकी शरण लेनी पटती है। इन्द्री और विषयके सयोगके पीछे होनेवाले समयमें वस्तुका सत्तामात्र सामान्य निर्विकल्प अवलोकन दर्शन है। तत्पश्चात् देखे हुए पदार्थका वर्ण सस्थानादि विशेषका ग्रहण सो अवग्रह नामा मतिज्ञान है। उसीके विशेष रूपको जानते हुए निश्चयपर आना, और उसे कालान्तरमें न भुलाना सो सर्व मतिज्ञान है। ९ इन्द्रिय और मनके द्वारा पदार्थके विषयका ज्ञानमात्र होना मतिज्ञान है, परन्तु उस ज्ञानसे सुखरूप व दुखरूप होना अथवा स्वप्रयोजनको पहिचान, हेय उपादेय समझना सो सम्पूर्ण महिमा श्रुतज्ञान हीकी है। वृक्षादि एकेंद्री भी स्पर्श इन्द्रियद्वारा मात्र स्पर्श विषय मालूमकर अपने साथमें रहे हुए अनक्षरात्मक श्रुतज्ञानके कारण ही दुख-सुखका वेदन करते हैं। धन्य है। अक्षरात्मक श्रुतज्ञान, जिसके अपुनरुक्त अक्षर हैं द्विरूपवर्गधारा-१ अर्थात् ( १८४४६७४४०७३७०९५५१६१५ ) २० अक प्रमाण सख्याको लिये हैं। तथा इनके बने हुए आचारागादि द्वादशागमें समाये हुए पद ( ११२८३५८००५ ) दस अक प्रमाण है। एक पदमें ( १६३४८३०७८८८ ) ११ अक प्रमाण अपुनरुक्त अक्षर हैं। अब शेष अग बाह्य ( ८०१०८१७५ ) ८ अक प्रमाण अक्षरोंमें सामायिक आदि १४ प्रकीर्णक होते हैं। इतने विस्तार किये जाने पर भी यद्यपि सम्पूर्ण श्रुतज्ञानके धारी श्रुतकेवली सर्व वस्तु-स्वरूपको जानते है, तथापि अगाध केवलज्ञानरूप समुद्रका श्रुत ज्ञान एक

# ज्ञानमार्गणाकी महत्त्वता।

(४७)

स्वसंवेदनज्ञानद्वारा मनन योग्य, सदा शुद्ध निरंजन, परम पारिणामिक भावका स्वामी, टंकोत्कीर्ण, ज्ञायक, एक-स्वभाव, सहज समाधिलीन, निर्विकार पदधारी, निराकुल ध्यान-व्रतधारी, भवहारी सतनके सुखकारी, अत्यंत प्यारी मनोहारी छबियाँ अल्पहारी जिस समय अंतरात्माके उदासीन तन प्रदेशोंपर आयाँ हो जाती है तब ऐसा ही प्रतिभासता है, मानो आसमानी वस्त्रपर हीरे-रत्नके छोटे २ टुकडे जड दिये गये हों। चन्द्रकान्तमणिकी प्रभा सदृश प्रभावान् आत्मद्रव्य जब शशि सम उज्ज्वल परमात्मासे भेंट करता है तब उसके अंग २ से अमृतकी धारा बरसने लग जाती है जब श्रुतज्ञानकी पवनसे दीप्तिवान धर्मध्यान और शुक्लध्यान रूपी अग्नि अनादि कालसे आत्मारामको अचेत करनेवाले कर्मोंको जलाती है तो एकाएक स्वप्रभा लोकालोकको देखनेवाली उदयमान हो जाती है। इस केवलज्ञानमई प्रत्यक्ष सम्यग्ज्ञानमें विराजित आत्मा सकल परमात्मा हो, अपने विहारसे जगत्के निकट भव्योंको मार्ग दिखाता हुआ अटल स्वभावमें रहकर अनंतसुखको भोगता है। यद्यपि योगीराज निज तपकी शुद्ध भावनासे रहित, शुभ अनुरागकी उज्ज्वलतासे अवधिज्ञान प्राप्तकर रूपी पदार्थोंको देखते हैं और पिछले अगले भवोंके चरित्रोंको जान लेते हैं। अथवा मन पर्य्ययज्ञान उपलब्धकर अन्योंके मनमें वर्तनेवाले सूक्ष्म रूपी विषयोंका ज्ञान सरल व वक्र रूपसे कर लेते हैं, परन्तु इन दोनों ज्ञानोंसे अपने

प्रवेशरूप संयमका उत्साही हो ज्यों ही अपनी रक्षाके यत्नमें लग जाता है त्यों ही पंचेन्द्रिय विषयोंकी ओर मनकी विषयप्रवृत्ति रुक जाती है तथा षट्कायके जीव उस अंतरात्मासे अभयदानको पाने लग जाते हैं। असंयम भावमें स्थित हुआ जीव भी यद्यपि विषय निरोध और पर दयाकी प्रगटतासे वञ्चित होता है तथापि जब शुद्ध बुद्ध ज्ञायकाकार टंकोत्कीर्ण एक निजस्वरूपानन्दमें अनंतानुबन्धी कषायके दबनेसे स्वरूपाचरण चारित्रके द्वारा एक निमेष मात्रके लिये भी मग्न हो जाता है, तो स्वतः स्वभाव ही निश्चय संयमको पाकर आनन्दका अनुभव कर लेता है। अप्रत्याख्यानावरणी कषायोंके उपशम होनेसे इस अंतरात्माको ऐसी शक्ति होजाती है कि यह इन्द्रिय विषयोंके रोकनेमें और परजीवोंकी रक्षामें अपने परिणामोंको बढ़ाता हुआ देशसंयमको पाकर एक प्रतिमासे ग्यारह प्रतिमा तकमें आरोहण कर ऐसा शीघ्र २ शुद्धात्म गुफामें प्रवेश करनेका उत्साह और उद्यम करता है कि मानों इसको भव-थितिकारी परिणामोंसे ग्लानि ही पैदा हो गई है। यह श्रावकपद-धारी आवश्यकतानुसार कहीं २ अधिक व कम आरम्भ भी करता है व परिग्रह पोट भी धरता है, परन्तु यह सब कार्य उस अपराधी चोरके समान करता है जो मुक्त होनेकी इच्छा होनेपर दूसरोंके द्वारा कार्य्य बजानेके लिये प्रेरित किया जाता है। सञ्ज्वलन कषायकी स्थूल तथा मंद अवस्थाको पाकर जब यह अंतरात्मा सकलसंयममें प्रविष्ट होता है तो छठेसे नौमें गुणस्थान तक सामायक, छेदोपस्थापना और परिहारविशुद्धि संयमोंके द्वारा ऐसा स्वरूप मगन होता है कि ध्यानावस्थासे विचलित

बिन्दु मात्र ही ज्ञान है। जिस ज्ञानमार्गणामें वस्तुकी अनेकान्तता प्रतिभासती है उस ज्ञानमार्गणाके धनी एक अकेले आत्माराममें अपूर्व ज्ञाता दृष्टापनेकी शक्ति है। धन्य है आत्मा जिसके एक २ शुद्ध निर्मल प्रदेशमें यह अपूर्व शक्ति व्यक्त भावको भज रही है। शुद्ध निश्चय नयसे ऐसा ही स्वभाव सम्पूर्ण विश्वके अनतानत आत्माओंका है। जो कोई अतरात्मा इस शुद्ध निश्चय नयकी एकत्त्व दृष्टिसे सर्व जीवोंके शुद्ध स्वभावकी एकताका अनुभव करते हैं वे एक ब्रह्ममई शात–समुद्रमें डूबकर, अद्वैत–रसकी शीतलता उपलब्ध करते हुए, परमानदमई सुधास्वरूप अनुभवानन्दका अनुपम स्वाद ले, परम तृप्तताके पात्र बन अजर अमर पदवीके भोगी होते हैं।

---

## संयममार्गणामें स्वरूप विकाश।

( ४८ )

सुग–समुद्र–अवगाही, गुणसमूह–प्रवाही, निराकुल पद–व्यापी, चैतन्यता समुदाई, शिवराई चेतनराम जब निज अनुभवके विलासमें झुल्लायमान होता है तब परपदार्थोंके समूह अपनी सम्पूर्ण चंचलता और विकटताको लिये हुए आत्मारामकी वीतराग भूमिसे विदा हो जाते हैं और उनके जाते ही उस वीतरागमई पृथ्वीमें ऐसी स्वच्छता प्रतिभा समान होती है कि, उस आत्माके ज्ञानके सन्मुख स्वभावसे ही आए हुए पदार्थ अपनी यथार्थताको दिखलाते हुए माया और कपटके परदोंमें छिपे रहते हुए भी कभी भी चतुर चैतन्यको अचैतन्य नहीं कर सक्ते। ससारी अतरात्मा निज शुद्धात्म गुफा

जो स्वाभाविक धर्म है वह धर्मीसे भिन्न नहीं होता । अनत दर्शन, ज्ञान, सुख, वीर्य्य आत्माराममें सदा ही विद्यमान हैं । न कभी आवर्णित होते और न कभी खुलते हैं । स्वपदकी शुद्धताको ग्रहण करनेवाली शुद्धनय मुमुक्षुओंको ऐसा ही उपदेश करती है । यद्यपि व्यवहारनय इसी आत्माको कर्मसम्बन्धजनित भावोंमे लिप्त व कभी अलिप्त कहती है, परन्तु जो स्वसमाधिमें लीन हो उपयोगरूप चुल्लुओंसे निज सुधामय सरोवरसे स्वामृतका पान करते हैं उनको नयोंका विकल्प आकुलित नहीं करता । अनत धर्मोंका धनी जो आत्माराम है उसका प्रत्येक समयमें उसके अनत गुणों करके सहित अनुभवका रस वेदना उसी प्रकारसे हुआ करता है, जिस तरह एक सहस्रजडी बूटियोंसे बनी गोलीका रस किसी औषधि सेवीको हो । जबतक अद्वैतताका परम स्वास्थ्य प्राप्त नहीं होता तबतक यह ध्याता ध्येयको ध्याता हुआ औषधि सेवीके रसानुभवके समान आचरण करता है । परम स्वास्थ्य लाभ करनेपर यह स्वय रस-सागर हो जाता है और अपनी अव्यक्त तरगोंमें आप ही रजित रहता हुआ कभी भी अपने सत्वको स्वभावसे प्रतिकूल नहीं करता । यद्यपि अनतदर्शन आत्माका स्वभाव है तथापि संसारी आत्माओंके चारित्रोंको देखते हुए, उनके इस स्वभावकी प्रगटता भिन्न २ रूपसे हो रही है । चौइन्द्री और पंचेन्द्री जीव तो चक्षुदर्शनावरणीकर्मके क्षयोपशमद्वारा चक्षुदर्शनसे अपने नेत्रोंसे रूपी पदार्थोंका सामान्य अवलोकन करते हुए भी उसका विशेष समाचार अपने मतिज्ञानके द्वारा ही जानते हैं । वस्तु सामान्य—विशे-

होना एक बड़ा कष्ट समझता है और अपने प्रशंसनीय संयम-भावसे शुक्लध्यानको ध्याता हुआ निश्चय स्वरूपके स्वादमें आनन्दित हुआ करता है। मात्र एक सज्वलन लोभ की झलक अन्तरात्माके निकट रह जाती है, तब यह सूक्ष्म सांपराय सयमको हासिलकर ध्यानकी दृढ़तासे मोहवीरको हनन-कर यथाख्यात सयमको प्राप्त कर लेता है और तब जो निजध्येय में द्वैततारहित आ स्थित हो जाता है तो फिर अनतानत कालके लिये भी निज स्वभावको छोड़ता नहीं है। त्यागने योग्य और ग्रहण करने योग्य विकल्पोंसे अलग रह यह आत्मद्रव्य स्वात्माको ही निजा त्माके द्वारा निजानन्द अनुभवके लिये ध्याता हुआ निजसे निजकी प्रगटताको निजमें पाता हुआ ऐसा जगके प्रसारोंसे गुप्त हो जाता है कि फिर कभी भी नहीं लौटता है तथा निर्मल स्फटिकमई वीतरागमय शय्यापर लेटा हुआ ऐसा आत्मनिद्रित हो जाता है कि हरएक सम यहीमें विच्छेदरहित अनुभवानन्दको भोग सदाके लिये अतृप्त रहता है।

---

## दर्शनमार्गणाका अवलोकन।

( ४९ )

परपद-उन्मुखता-धारी, निज सन्मुखताकारी, अविकारी, मनमथ मद-हरतारीकी शांतिमय प्रतिमा भव-तिमिरको नष्ट करती हुई निज गुण पर्यायोंमें ऐसी चमत्कारिता प्रदर्शित कर रही है कि जिसकी आभाके सामने कोटि सूर्य्य और चन्द्र लज्जायमान होते हैं। जिसक

जो स्वाभाविक धर्म है वह धर्मीमे भिन्न नहीं होता । अनत दर्शन, ज्ञान, सुख, वीर्य्य आत्माराममें सदा ही विद्यमान हैं । न कभी आवर्णित होते और न कभी खुलते हैं। स्वपदकी शुद्धताको ग्रहण करनेवाली शुद्धनय मुमुक्षुओंको ऐसा ही उपदेश करती है । यद्यपि व्यवहारनय इसी आत्माको कर्मसम्बन्धजनित भावोंसे लिप्त व कभी अलिप्त कहती है, परन्तु जो स्वसमाधिमें लीन हो उपयोगका चुल्लुओंसे निज सुधामय सरोवरसे स्वामृतका पान करते हैं उनको नयोंका विकल्प आकुलित नहीं करता । अनत धर्मोंका धनी जो आत्माराम है उसका प्रत्येक समयमें उसके अनत गुणों करके सहित अनुभवका रस वेदना उसी प्रकारसे हुआ करता है, जिस तरह एक सहस्रजडी बूटियोंसे बनी गोलीका रस किसी औषधि सेवीको हो । जबतक अद्वैतताका परम स्वास्थ्य प्राप्त नहीं होता तबतक यह ध्याता ध्येयको ध्याता हुआ औषधि सेवीके रसानुभवके समान आचरण करता है । परम स्वास्थ्य लाभ करनेपर यह स्वय रस-सागर हो जाता है और अपनी अन्यक्त तरगोंमें आप ही रजित रहता हुआ कभी भी अपने सत्वको स्वभावसे प्रतिकूल नहीं करता । यद्यपि अनतदर्शन आत्माका स्वभाव है तथापि संसारी आत्माओंके चारित्रोंको देखते हुए, उनके इस स्वभावकी प्रगटता भिन्न २ रूपसे हो रही है । चौइन्द्री और पचेन्द्री जीव तो चक्षुदर्शनावरणीकर्मके क्षयोपशमद्वारा चक्षुदर्शनसे अपने नेत्रोंसे रूपी पदार्थोंका सामान्य अवलोकन करते हुए भी उसका विशेष समाचार अपने मतिज्ञान और फिर श्रुतज्ञानके द्वारा ही जानते हैं । वस्तु सामान्य–विशेष

पात्मक है। सामान्यरा अवलोकनरूप ग्रहण आत्माका दर्शन गुण करता है और विशेषका जानना ज्ञानगुणके आधीन है। खेद है, यह चक्षुदर्शन अरूपी आत्मारामके अवलोकनमें थकित रहता है। एकेन्द्रीसे पचेन्द्री असैनी तकके जीव अचक्षुदर्शनावरणा कर्मके क्षयोपशमके कारण अचक्षुदर्शनके द्वारा रूपी पदार्थोंका स्पर्श, रस घ्राण और श्रोत्रइन्द्रियोंसे अवलोकन कर लेते हैं, परन्तु अरूपी निजवस्तुके दर्शनमें अपनी गतिको नहीं पाते। जो पंचेन्द्री मन-सहित होते हैं—वे अरूपी पदार्थोंके दर्शनमें भी शक्तिमान् होते हैं, परन्तु सम्यग्दर्शन—मित्रकी सहाय विना अपने आत्मस्वरूपको देख नहीं सक्ते। जो जीव अवधिदर्शनकी लब्धिसहित होते हैं, वे दूरवर्ती परमाणुसे महास्कंध पर्यन्त रूपी पदार्थोंको ही ही देख सक्ते हैं, परन्तु उसके द्वारा अरूपी आत्माके दर्शन करनेमें शक्तिमान नहीं होते। धन्य है! केवलदर्शन, जो एक समयमें लोक अलोकको देखता है। यह केवलज्ञानी अरहतकी शक्तिकी अपूर्वता ही है जो केवलीके अनतगुण एक समयमें ही अपना कार्य्य करते हैं। जिस समय केवलदर्शन देखता और केवलज्ञान जानता है उसी समय केवली निजस्वरूपानन्दी वस्तुका स्वाद लेते रहते हैं। दर्शनमार्गणामें भेदोंकी कल्पनारूप आत्माओंका अवलोकन होता है, परन्तु दर्शनमार्गणारहित अवस्थामें इस मार्गणाका कहीं भी चिन्ह नहीं होता। शुद्धबुद्ध निराकुल पद—आरोही आत्मा अभेदरूप रह निज स्वसंवेदन सिंहासनपर तिष्ठा हुआ अपनी मनोहारी यथार्थताका अनुभव करता हुआ ऐसा स्वरूप मगन रहता है कि निज अनुभवानन्दके लाभको कभी भी त्यागता नहीं।

---

## लेश्यामार्गणामें भवभ्रमण ।

( ९० )

निष्कषाय, निरावरण, निर्लेप, निर्लेश्य, निर्द्वन्द्व, निराकार, सत सुखी, समाधि–तल्लीन, सर्व दोषहीन, अक्षीण, निजगुण–रत्नाकराधीन, समीचीन चैतन्य स्वरूपके अनुभवकी रागनी इस भव्य जीवके रोए रोएको प्रफुल्लित कर रही है और आत्माको सकप करती हुई समाधि भक्तिमें ऐसी अनुरागिणी कर रही है कि, यह आत्मा पुण्य कर्मोंको अतिशय रूपबध करता हुआ भी अबध, अकर्म, सिद्ध-स्वरूपकी उपलब्धिमें अत्यन्त विव्हल हो रहा है । यह स्वरूप खोजी ससारके सकल्प, विकल्प स्वरूप कटकमय वृक्षोंके वनोंसे भागकर आम्रफलोंसे पूरित सघन स्वगुण वृक्षोंकी आत्मसत्तारूप वाटिकाकी छायामें जाता है और एकान्तताकी अनुपम सुगन्धको लेता हुआ ऐसा मग्न हो जाता है कि सर्व ससारको भुलाकर एक अपूर्व ससारातीत वस्तुकी भावना करता हुआ परमानन्द रसका वेदन करता है । धन्य है। यह सतोषी आत्मा जो बडी कठिनतासे निज सुधा–समुद्रके तटपर आया है । इसकी आत्मपरिणति ऐसे मद कषायसे लिप्त है कि शुक्ललेश्याकी महिमाको प्रगट कर रही है । जो जीव बैरधारी, भडाक्रिया–स्वभावी, हिंसापरायण, दुष्ट, हठी, स्वतत्रमार्गी पर नाशमें हर्षित चित्त होते हैं वे कृष्णलेश्याके धारी होकर मात्र आम्रफलकी इच्छासे सम्पूर्ण आम वृक्षको जड मूलसे उखाडनेवालेके समान परिणाम धारकर तीव्र कर्मका बधकर तिर्यंच व कभी दुष्ट नर [illegible] हो जाते है ।

इनको आनन्द धाम, शिवराम, अभिरामकी खबर तक नहीं होती और यदि सम्यक्तके कारण किसी की श्रद्धामें कमी होती भी है तो वह निरतर अनुभवमें प्रवृत्ति नहीं कराती। जो जीव निर्बुद्धि, विषयलोलुपी, मानी, मायाचारी आलसी, निद्रालु, धन, धान्यके तीव्रानुरागी आम्रफलके लिये आम्रवृक्षके स्कन्धको तोडनेके उत्सुकके समान परिणामधारी होते हैं। ये जीव नीललेश्या स्वभावी होकर तिर्यच दुष्ट मनुष्य व भवनत्रिक देव हो वा पचम नरक तक जाकर दुःख ही को भोगते हैं, परन्तु स्वात्माधीन सुखके नित्य अनुभवसे छूटे रहते हैं। जो जीव रोष-धारी, परनिन्दक, पर दोष, आरोपक-शोकी, भयभीत, आत्मप्रशसी अश्रद्धालु, खुशामद-प्रिय, हानि वृद्धिअज्ञान, स्तुति किये जानेपर रणमें मरणको उद्यत तथा अपना सर्वस्व दे देनेवाले व निज कार्य्य अकार्य्यको न गिननेवाले होते हैं। ये जीव आम्रवृक्षके लिये आम्रफल युक्त बडी शाखाके तोडनेके अभिलाषीके समान परिणामकर कापोत-लेश्यासे कर्मबंद करते हुए भवनत्रिक देव, नर, तिर्यचसे ले तीसरे नरक तक जाकर दुःख ही का अनुभव करते हैं और जो कोई जीव काललब्धिकी निकटतासे सम्यक्तधारी असयत होते हैं, वे कुछ आत्मसुखकी श्रद्धासे साता भावका भी उपयोग कर लेते हैं। पुण्यके उदयसे जो जीव कार्य्य, अकार्य्य, सेव्य, असेव्यके ज्ञाता होते, सर्वको समदृष्टिसे देखते, दयादानमें रत और कोमल स्वभावी होते हैं, वे जीव आम्रफलके आम्रकी छोटी डाली तोडनेके उत्सुकके समान तेजोलेश्याके धारी हो पुण्य बाध चौथे स्वर्ग तक जाकर इन्द्र व ऋद्धिधारी देव होते व

मनुष्योंमें बलभद्र, चक्रवर्ती तक होते हैं । परन्तु जो सम्यग्दृष्टि होतेहैं—वे ही साक्षात् आत्मानदका रस वेदते हैं । जो जीव त्यागी, भद्रपरिणामी, सुकर्मकर्त्ता, क्षमाशील तथा साधु पुरुषोंकी भक्तिमें रत होते हैं, वे जीव आम्रफलोंको तोडकर खानेवालेके समान पद्मले-श्यावान् हो सुकृत बाध मर कर तीसरे स्वर्गसे १२ वें स्वर्ग पर्यंत पैदा होते हैं । सम्यक्त्वकी कृपा हुई तो सहजानंदकी मिठाई भी खाते हैं । जो जीव पक्षपात और निदानरहित स्नेह होते हुए भी राग द्वेषके त्यागी सर्व पर समभावी होते हैं, वे जीव जमीनपर पडे हुए आम्रोंको खानेके इच्छुकके समान शुक्ले-श्यावान् हो ११ वें स्वर्गसे सर्वार्थसिद्ध तकमें जाकर ९ ग्रीवकके ऊपर तो सदा ही निरन्तर स्वात्मानंदका स्वाद लेते हुए द्रव्योंकी चर्चामें रत रहते हैं । धन्य हैं वे जीव जो क्षपकश्रेणी चढ शुक्ले-श्याधार १४ वें गुणस्थानमें अलेश्य हो पर्य्याय त्याग लोकाग्र जा सिद्ध भावके अमड अतीन्द्रिय सुखको भोगते हुए लेश्यामार्गणासे सर्वथा सर्व कालके लिये भिन्न हो निर्मल फटिक पटमें भरित निज-सुधाका स्वाद ले परम अनुभवानदमें तृप्त रहते हैं ।

---

## भव्याभव्य विकल्प न करना ।

( ९१ )

भरतवि—नौकाचारी, स्वप्रताप—निस्तारी अविकारी आज अत्यन्त प्रसन्न वदन हो शीघ्र ••• भवसमुद्रके दुस्तरूप खार

रता हुआ नगशिवद्वीपको चला जा रहा है । इसका भवसमु द्र इसीके घटरूप मध्यठोरमें विराजित है, सम्यक्‌रूपी नौकाके द्वारा यह भव्यात्मा पाप पुण्यरूप जलको हटाता हुआ भावोंकी विशुद्धतारूप शीघ्र गतिसे भवन्धि-तटके निकट चला जा रहा हैं। इसकी वीतराग स्वसंवेदमनन्य अनुभूति तिया इसके कंठमें मुक्तको क्षेपे हुए आनन्दरूप मद सुगम्‍ पवनकी गतियोंसे इसको उन्मत्तताकी दशामें देख तथा आप भी उन्मादी होती हुई एकाग्रताके भावमें सम्पूर्ण जगत्‌को विस्मरण करती न कराती हुई चिदानन्दका आल्हाद मना रही है । मध्य मध्यमें परम मिष्ट ध्वनिके साथ अनुभूति तिया "सोहं" का गान गाती है और चेतनाराम स्वरूप भावनाका हारमोनियम बजा तानमें तान मिला एक तान गतिकी महिमाको विस्तार कर रहे हैं । अनुभूति तियाकी सखियें उपशमता, संवेगता, वैराग्यता, आस्तिक्यता, भक्ति, वात्सल्यता, अनुकंपा, क्षमा आदि चेतनाराम और अनुभूतिकी रक्षामें भले प्रकार दत्तचित्त हैं, बारम्बार सेवा और वैय्यावृत्य करके अपनी हार्दिक प्रीति प्रगट कर रही हैं। धन्य हैं! वे जीव जो दु:ख सागरमें स्वधनको लूटनेवाले पचेन्द्रिय विषयरूपी चोरोंके बृहत् जन्मय-जहाजके आक्रमणसे अपने यानकी रक्षा करते हुए तीव्र कषायोंकी पवनोंसे उसे बचाते हुए परम हर्षमें स्वकार्य्यके सन्मुख हो रहे हैं । यही अत्यन्त निकट भव्य जीव हैं। इनके आत्माओंमें शुद्ध होनेकी योग्यता अनादिकालसे थी और वह योग्यता अब अपने कार्य्यकी प्रगटतामें उद्यमवंत हो रही है तथा शीघ्रही पंचम धामके आनन्दको प्राप्त करायेगी । यद्यपि अभ

न्य जीव राशि युक्तानन्तकी सख्यारूप ही है और शेष भव्यराशि है तथापि अनन्तानन्त भव्य जीवोंमेंसे निकट भव्यता पाना अत्यन्त दुर्लभ है। क्या शुद्ध सुवर्ण होनेकी योग्यता रखनेवाला सर्व ही सुवर्णका पाषाण सुवर्ण हो जाता है? कभी नहीं, उसी प्रकार आसन्न भव्योंका परिमाण लघु है। सर्वज्ञ वीतरागके वचन प्रमाणभूत हैं, क्योंकि वीतराग सर्वज्ञ अन्यथावादी नहीं हो सक्ते है। इस आगम प्रमाणके द्वारा भव्यमार्गणाका स्वरूप जानकर जो इस बातके विकल्पमें नहीं पडते कि हम भव्य हैं या अभव्य, किन्तु पुरुषार्थकी डोर हाथमें ले धर्म अश्वपर आरूढ हो चले जाते है। वे ही वीर पुरुषार्थी हैं। वे यदि अभव्य भी हुए तो भी ग्रीवक तककी सैर कर आते हैं और जो भव्य हुए तो साक्षात् आत्माधीन आनन्दका विलास पाते हुए अनमें अनत सुखके धनी हो जाते हैं। बाहरमें मुनि सदृश व्रत पालते हुए यथार्थ परोपदेश करते हुए, मैं आत्मभावना करता हू यह भी ज्ञान रखते हुए, जो अन्तरगमें मिथ्यात्व कर्मकी प्रबलतासे विषय लालसाका रग नहीं छुडा सक्ते तथा अतीन्द्रिय सुखकी जातिको नहीं पहिचान सक्ते वे द्रव्यलिंगी मुनि अपने पुण्यके फलसे ही अपनी विषय खाज खुजाया करते है। परन्तु धन्य हैं! भावलिंगी भव्य साधु जो भव्यमार्गणा आदि विभाव विकल्पोंसे सर्वथा पृथक् रह निज रससुधा–समुद्रमें मग्न हो तीन–रत्नको निकाल अपने अनुभव मुकुटमें जडकर ऐसे शोभायमान होने हैं कि मानो मोक्षकन्याके वरनेके उत्सुक वर ही हैं। जो भव्य सुरस समाधिमें प्रवीण हैं वे ही सर्व क्षणभगुर सुखोंसे बाह्य अविनाशी अनुभवानन्दका स्वाद ले परम सतोषित रहते हैं।

# सम्यक्त मार्गणाकी झलक।

९२

परम धरम–धारी, निजाराम–विहारी, अविकारी, शुद्धस्वरूप सचारी, भवहारी, गुणसमूह–आधारी, रमित शिवनारी, आत्मानन्द कारी भव्य आज धर्म ध्यान मेघ द्वारा वर्षित सुधा–सदृश जलका पान कर अनादि तृषाको मेट निज प्रियाकी भेंटको उद्यमवन्त हो रहा है। धन्य है! यह जीव जो मनसहित पर्याप्त जागृत सदूलेश्यावान् और ज्ञानी हो पापसे चित्त मोड़ जिनवाणीसे अनादिके अज्ञान बंधनको तोड अपने कर्मोंकी स्थितिको अंत कोडाकोडी सागर कर प्रायोग्य लब्धिद्वारा प्राप्त समय २ अनंत गुण विशुद्धता करनेवाली करण लब्धिकी महिमासे सम्यक्तको प्राप्तकर चुका है। इसको संसारमें अनादिसे रुलानेवाली मिथ्यात्व प्रकृति अपने चार सहकारी योद्धा अनंतानुबंधी कषायोंके साथ इसके पाससे दुबककर अलग बैठ गई है, परन्तु बैठे २ इसने अपने एक रूपके तीन रूप कर लिये हैं और दोके दो नाम भी रख लिये हैं जैसे मिश्रमोहनी और सम्यक्तमोहनी। यद्यपि मिथ्यात्व प्रकृति उपशम होगई है तथापि उसकी यह स्थिरता कमसे कम एक आवली और एक समय और अधिकसे अधिक एक समय कम ४८ मिनट ही रहती है। इस अंतरमुहूर्तके समाप्त होते होतेही मिथ्यात्वके तीनों रूप और सहकारी चारों योद्धा आ आ २ उस बिचारे आत्माके निर्मल परिणामको आक्रमण करनेकी चेष्टा करते हैं। यदि मिथ्यात्वका जोर लग गया तो वह

विचारा तुरत मिथ्यादृष्टी होता है। यदि चारों योद्धाओंमेंसे किसीका दाव पड गया तो सासादन अवस्थामें आ कमसे कम एक समय उत्कृष्ट छ आवलीके बीचमें गिरता पडता मिथ्यात्त्वकी भूमिमें चला जाता है। यदि मिश्रमोहनीका वश चल पडा तो वह उपशम सम्यक्ती दही गुडके समान मिले हुए सम्यक्त मिथ्यात्व श्रद्धानमें अन्तर्मुहूर्तके लिये आजाता है और यदि कुछ मदतम पापके उदयसे सम्यक्त-मोहनीने ही पकड लिया तो सम्यक्तसे सर्वथा न गिरकर निर्मलभावसे चलमल अगाढ रूप श्रद्धाभावमें आजाता है और तब अपना नाम क्षयोपशम सम्यक्ती कहलाता है तथा इस भावको अधिकमें अधिक ६६ सागर और जघन्य एक अंतमहूर्त तक नहीं छोडता है। शुद्ध निश्चय-नय करके इस आत्माका सम्यक्दर्शन गुण स्वाभाविक है। परन्तु व्यवहारनय करके यही दर्शन-गुण अनादि व सादि दर्शन-मोहनीके द्वारा सर्वथा आवर्णित रहनेसे मिथ्यात्त्वके नामसे कहलाता है। इसी तरह इसी एक दर्शनगुणके ही नाम सासादन, मिश्र, उपशम, और क्षयोपशम हो जाते हैं। और जब किसी क्षयोपशम सम्यक्तीको कर्म-भूमिके अन्दर पैदा होकर मनुष्यभवमें केवली व श्रुतकेवलीकी पर-मकार्यकारी सगति प्राप्ति होती है, तो वही दर्शन गुण मलीनता त्याग क्षायिक सम्यक्त कहलाता है। वास्तवमें यही गुण आत्माका व्यक्तरूप सम्यक्त गुण है। आश्चर्य है कि एक ही गुण पर द्रव्यके सम्बन्धके वशसे अपने छ नाम धरकर अपनी छ प्रकारकी अव-स्थाको बतलाता है। परन्तु धन्य है! इसका स्वाभाविक दर्शनगुण, जब यह क्षायिक सम्यक्तकी अवस्थामें निर्मल हो जाता है तो फिर

इस शिवतिया आशक्त जीवको अपनी प्राण-प्यारीके साक्षात् दर्शन करनेमें और उसके समागमका आनंद लेनेमें बहुत देर लगती नहीं। शिव-तिया सम्बन्धको मिलानेवाली स्वरूप स्वसम्वेदनरूप अद्भुत गुणको धारनेवाली अनुभूति सखी उसके ही साथ चिरकालके लिये हो जाती है और जघन्य-तया उसी ही भवसे अथवा तीसरे व चौथे भवसे उत्कृष्ट तेतीस सागर कुछ अधिकके भीतर ही उसे अटल धाममें पहुचा मगल्मई हर्षनाद बजा शिव तियाको प्रफुल्लित करा अनुपम अपतित अमिट सम्बन्ध करा विश्राम लेती है। चेतनराम शुद्ध कानर्नमें जा अपनी प्रियासहित ऐसे तन्मय होते है कि फिर अनन्तकालमें भी उसकी एकताको त्यागते नहीं और सम्यक्तमार्गणाके जालसे रहित हो अपनी शुद्ध श्रद्धासे उत्पन्न भवानन्दोंसे अतीत अनुभवानंदका स्वाद ले परम तृप्त हो जाते है और ससार सन्मुख भावोंकी परिपाटीसे छुट्टी पा लेते हैं।

---

## सञ्ज्ञी असञ्ज्ञीकी कल्पना।

( ९१ )

परम-सुखकारी, समता आराम-विहारी, निज मुक्ति-तिय अटल भक्ति धारी, स्वसत्ता प्रेम सचारी चैतन्यनाथ अपने विमल स्फटिक मणिमय विशाल महलके ऊपर बैठा हुआ त्रिलोकमई आकाशकी छवि इस अनुपम वीतराग दृष्टिसे देख रहा है कि जो विचित्र पदार्थ ससारी इन्द्रिय-विषयाधीन व्यक्तियोंको कभी रागी, कभी द्वेषी, कभी मोही कभी शोकित, कभी आतुर, और कभी आकुलित बनाते हैं—वे ही पदार्थ

इस समदृष्टि धारीको अपनी एकाग्र दृष्टिसे हटा नहीं सक्ते। जो
स्वरूप परिणतिकी अटल सुदर्शन मेरुवत् अडिग श्रद्धामें लीन
उनको न चक्रवर्तीकी सपदा और न अनेक उपसर्ग और परी
की युगपत् आपदा कभी विकारी बनाती है। अनेक सेवकों
गाई हुई प्रशसा व अनेक द्वेषियों द्वारा की हुई निन्दा उनके
पर्वत समान उपयोगके ऊपरसे मेघधाराके समान बहकर चली
है। ये साधु महात्मा भव भव भ्रमणकारी कर्मचक्रके भीतर
प्रवेश होनेसे उन्मुख रहते हैं। इनके अतरगमें स्वरूप रस
धाराधर नित्य अमन्द अनुपम अमृतकी वर्षा किया करता है।
वर्षासे भवतापको हरते हुए ये भव्य जीव अपनी अंत करणकी
भूमिमें भेदज्ञान–बीज डाल आत्मध्यानरूपी अकुरको फुटा स्वा
धर्मरूपी वृक्षको बढाते हैं, जिसके उत्तम क्षमारूपी शाखाओंमें
मार्दवगुणरूपी पत्तोंको देख आर्जवगुणरूपी रगकी बहार ले शौच
रूपी निर्मलताईपर मोहित हो सत्यता पवनकी मद हिलोरोंसे
सयम–परिणतिरूपी वृक्षकी सुडोल सघनताई देख, तपरूप म
पुष्पोंसे निकली हुई त्यागरूपी सुगधकी वास ले, आकिंचन्य
भ्रमरोंकी मोहनेवाली तान सुन तथा ब्रह्मचर्यमई शीतल
बैठ मुमुक्षु जीव रोमाञ्चवदन होते और ऐसे वृक्षकी सगतिसे परम
कार्य्य समयसारके मिष्ट फलोंको पा उनका स्वाद ले अपनेको नि
निजयी जानते हैं। परन्तु खेद है कि, ऐसे सुखदाई वृक्षकी
हमारे भ्राता अनतानत मन रहित असंज्ञी जीव किसीभी तरह
चनेकी योग्यता नहीं रखते। न वे शिक्षा ले सकते, न विचार

क्रिया कर सक्ते, न उपदेश सुन समझ सक्ते, न वार्तालाप कर अभि-प्रायोंको बतला व जान सक्ते, न कार्य्य करनेके पहिले सुकार्य्य व अकार्य्यकी तर्कद्वारा पहिचानकर सके, न तत्व कुतत्त्वको मालूम कर सक्ते और न नामके द्वारा पुकारनेसे आसक्ने, बरनतो इन्द्रियावरण कर्मके आधीन रहकर इसी अज्ञान अवस्थामें पर्य्याय पूरी करते हैं। जो देव, नारकी, पशु तथा मनुष्य नोइन्द्रियावरणके क्षयोपशमसे इन सब कार्य्योंकी योग्यता रखते हुए मनसहित सज्ञी कहलाते हैं, उनमेंसे भी घनेरे मिथ्यात्वके वश पडे उस धर्म-वृक्षके निकट नहीं जाते। धन्य हैं! वे अत्यन्त निकटभव्य, जो अपनी मानसिक शक्तिका सच्चा उपयोग विचार परमधर्मरूपी वृक्षकी सेवा करते २ ऐसे बेहोश होजाते हैं कि सज्ञी होते हुए भी सज्ञी असंज्ञी विकल्पसे दूर रह सज्ञीमार्गणासे अतीत परमतत्त्वकी भावना कर भवविकारी सुखोंसे विलक्षण अनुभवानदका स्वाद ले परम उन्मत्तकी नाई निज स्वरूपके आगनमें ही नित्य नृत्य किया करते हैं।

---

## आहारक मार्गणाका विकल्प।

( ९४ )

स्वरूप-खोजी, समरस-भोजी, निज निकटक राज्य सयोगी, सम्यग्दृष्टी आत्मा अपार समुद्रवत् ससारकी भयानकी मूर्तिसे अत्रासित होता हुआ, निजको परमात्मा शुद्ध बुद्ध अविनाशी मानता हुआ, त्रिलोक-पतिपनेके महत्त्वसे अपनेको अतिशय प्रभावशाली रखता हुआ, सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यग्चारित्रके विकल्प

भावसे छूटा हुआ तीनोंके रससे प्रत्येक प्रदेशमें भीगा हुआ शुद्ध अनुभूतितियाके रमणमें उन्मत्त होता हुआ अपने आपमें सिद्ध-शिलका स्थान रखता हुआ वीतरागताकी मनोहर तरंगोंसे उछलता हुआ ऐसा हर्षायमान हो रहा है कि जिसके हर्षके प्रकाशके सम्मुख आकुलताका अधकार विलयको प्राप्त हो गया है तथा चिरकालसे अप्राप्त जो अमृतमई शुद्ध स्वर समय व्यमन उनका लाभ ले तथा उनका स्वाद ले ऐसा पुष्ट हो रहा है कि जिससे इसकी आत्मामें अनुपम वीर्य्यका प्रादुर्भाव होता जाता है और पर पुद्गलमई आवरण अस्तभावको प्राप्त होता जाता है। यद्यपि यह आत्मा स्वय ही शुद्ध और सिद्ध है तथापि अनादि पर सम्बन्ध जनित कर्मोंके मिलापसे अशुद्ध हो रहा है। इस अशुद्धताके निमित्तसे ही निरन्तर द्रव्यकर्म और नोकर्मकी वर्गणाए आत्माके निकट आती है और जीवके सूक्ष्म तथा स्थूल शरीरोंमें प्रवेश कर जाती हैं। जबतक यह आत्मा योगरहित केवलज्ञानी अरहत नहीं होता तबतक कोई समय ऐसा शेष नहीं है, जिसमें यह आत्मा ज्ञानावरणादि द्रव्य कर्मोंको न आकर्षित करे। इसी कारण द्रव्यकर्मकी अपेक्षाको न गिनकर ही इस जीवको कभी आहारक और कभी अनाहारक कह दिया करते हैं। औदारिक, वैक्रियक, आहारक तथा भाषा और मनोवर्गणाको आकर्षण करता है, इससे इस जीवको आहारक और जब इनको आकर्षण नहीं करता तब इसको अनाहारक कहते हैं। जो ससारी जीव स्थूल शरीरको तज अन्य स्थूल शरीरके लिये जाता है तब मध्यमें उसकी अव-

स्थाको विग्रहगति कहते हैं। इस अवस्थामें तथा मूल परमौदारिक शरीरमें रहते हुए भी तीन लोकमें अपने आत्माको व्याप्त करानेवाले समुद्घात दशाके धारी केवलीमें अथवा अयोगकेवलीमें तथा श्रीसिद्ध जीवोंमें नोकर्मोंका प्रवेश नहीं होता। इससे इन नोकर्म ग्रहणरहित आत्माओंको अनाहारक कहते हैं, परन्तु यह सर्व कथन व्यवहार नयाधीन है। शुद्ध निश्चयनय करके आहार मार्गणाके विकल्पोंसे रहित नोकर्म और द्रव्यकर्मसे तीनों कालमें भी स्पर्शको नहीं प्राप्त करता हुआ यह टङ्कोत्कीर्ण ज्ञायक स्वभाव स्वसमाधिकी मनोहर नौकामें बैठा हुआ भवसमुद्रकी मंजिलको तय करता हुआ चला जा रहा है। मार्गमें कषाय–शत्रुओंके आक्रमणसे अपने चैतन्य धनकी रक्षा करता हुआ कभी भी प्रमादकी निद्रामें अचेत नहीं होता है। पथका काल अत्यन्त विस्तारयुक्त होनेसे यह स्वरूपासक्त उपशम भावके शांत जलको तथा समताभावके मिष्ट स्वादिष्ट आहारको जो उसको उसी नौकामें प्राप्त होते है ग्रहण करता हुआ मुक्तद्वीपकी ओर दृष्टि लगाए हुए सोहंकी सुरीली तान गाता हुआ भवके क्षणिक सुखोंसे अतीत अनुभवानंदका उपभोग करता हुआ परम तृप्तताका लाभ कर रहा है।

---

## पंच व्रतोंकी छटा।

(६६)

अवध, अकुल, अरूपी, अजर, अमर, अनूपी, अटूट आनन्द स्वरूपी आतमा आज अपनी अनोखी आभाके आगारमें आभास करता हुआ

शशिपूर्ण कलाको लज्जित कर रहा है। निष्कलंकताकी ध्वजा फहराता हुआ यह विशाल आत्ममंदिर शिखर स्वस्वरूप स्थित अगुरलघु गुणद्वारा षट्गुणी हानि वृद्धिसे ध्वजाकी हलन चलन करता हुआ अति आसन्न भव्य जीवोंको निज निकट आह्वान कर रहा है। जो जीव स्वरूप सन्मुख होकर उस शशिमुखपर अपनी दृष्टिकी टकटकी लगाते हैं—वे जीव तापको मिटा शांतताको पा शशिनिर्गत सुधा बिन्दुओंका पानकर स्वजन्म कृतार्थ करते हैं। जो जीव द्रव्यश्रुतके रसिक हों उसी रसके मदमें भरकर भावश्रुतको नहीं उपलब्ध करते हैं वे जीव वृथा ही वालू पेल तेलकी आशा करते है। जिस तत्त्वमें १४ गुणस्थान और १४ मार्गणा स्थानका प्रवेश नहीं हैं, जो तत्त्व सात नय और उपनयोंसे दूर है, जहां नामादि निक्षेपोंका व्यवहार नहीं हो सक्ता, उस तत्त्वकी हरी भरी शोभा ही मनको प्रसन्न करती और इस मनको एक क्षणके अन्दर अमन कर देती है। मनका अमन होना इन्द्रियोंको शून्य करता है और तब आत्माका उपयोगरूपी जल सर्व ओरसे सिमटकर आप थलमें आता है और अपनेमें स्वच्छ नदीकी धारा बनाता है। इस धारामें आप ही आप नहाता है, जलक्रीडा करता है, अनुभूति नारीके स्वच्छ तनपर स्वजलकी पिचकारिया छोडता है और चिरकाल तक रमता हुआ भी कभी थकता नहीं है। इसकी यह क्रीडा जगत्के भीतर लिप्त जीवोंको सुहाती नहीं है। वे इस क्रीडाकी बातको भी सुनकर अनसुनीसी कर देते है। धन्य हैं! जग-उदासी जीव जो अणुव्रत और महाव्रतोंके प्रपचमें न पडकर अपने स्वभावकी रक्षाके लिये निगुप्ति

गुप्तताका ऐसा एक मनोहर वृत्त बनाते हैं कि जिसके भीतर किसी विभाव भावका प्रवेश नहीं होने पाता। स्वभावका स्वभावमय रहना ही अहिंसा है, स्वभावका स्थिर हो विकारी न होना ही असत्य त्याग सत्यता है। स्वभावमें किसीपर चेतन्य और अचैतन्यके अनत गुण और पर्य्यायोंका एक अशमात्र भी लेकर न धरना ही चोरीत्याग अचौर्य्यता है, स्वभावमें स्वरूप सत्तारूपी तियाकी गाढ प्रातिके सिवाय अन्य किसी देवी, मनुष्यणी, तिर्यचनी, काष्ठा पाषाण चित्रकी स्त्रीरी अनुरक्तताका न होना ही और जाति अपेक्षा लोक-व्यापी निज ब्रह्ममें आचरण करना ही मैथुनत्याग ब्रह्मचर्य्य अवस्था है। तथा स्वभावमें निज सुधा-समूह धनके अतिरिक्त सर्व अंतरग बहिरंग परिग्रहका लेशमात्र भी ससर्ग न करना ही परिग्रह त्याग अपरिग्रहता है। एक निज स्वभावमें ही पांचों व्रतोंको पा यह सयमी व्यवहारक अभूतार्थ जाल्से पृथक् रह निजमें निज मगनता गह सदा भवसुखोंसे विलक्षण अनुभवानन्दका अनुपम रस पान किया करता है।

---

## अनुभव सुख ही सार है।

( ५६ )

परमसुखदाई, सहज स्वरूप-फलदाई, स्वात्ममननकारी भव्य जीव परम स्वरूपाचरण चारित्रका लाभकर अपनेको भव-वनमें एक अकेला कोटि सूर्यसम प्रभावान् परम तेजस्वी अनन्त दर्शन ज्ञान सुख वीर्यका

धनी मोहतमनाशक स्वपरप्रकाशक अनुभव कर रहा है। आत्मपदार्थ यद्यपि अरूपी इन्द्रियोंसे अतीत है तथा मनके भी अगोचर है, परन्तु जैसे कोई आम्रफलका स्वरूप परके द्वारा जान आमके गुणोंका भले प्रकार निश्चय कर जब उस आमके रसका स्वाद लेता है अर्थात् जब अपने उपयोगको रसके साथ एकतारूप करता है तब उसकी विलक्षण मिष्टताका अनुभव करता हुआ उसके रसमें मोह होनेके कारण साता मानता है। वैसे ही यह तत्त्वज्ञानी प्रमाण नयोंके द्वारा आत्माके स्वरूपको यथार्थ जान निश्चय करता है और तब अपने अमूर्तीक आत्माके उपयोगको इन्द्रिय-ग्राम और मन-मर्कटसे पृथक्कर परमशुद्ध परम पारिणामिक भावके धनी कारण परमात्मामें जोड देता है। पुद्गल परमाणुओंके बंधमें जैसे दो गुण अधिक स्निग्धता व रूक्षता कारण है वैसे ही इन अमूर्तीक शुद्ध भावोंके परस्पर बंधमें स्वस्वरूप उज्वलता कारण है। इस अपूर्व सम्बन्धके होनेमें ही अनुभवकी कला नीडा कलाप करती है और जैसे चन्द्रकला और चन्द्रकान्ति मणिका संयोग जलरूप रसको उत्पन्न करता है वैसे ही जब स्वसमतासे रजायमान होता हुआ उपयोग साम्यता और शान्तताके पुञ्ज श्री कारण परमब्रह्ममें संयोग करता है तो अपूर्व अनुपम लौकिक सुधासे विलक्षण परम स्वादिष्ट अमृत-रसकी धारा बहने लगती है। यही परम अनुभव रस है। इसी रसके भोगनेवालेको अनुभवानन्दका विलास होता है। जो इस सुखमय धाराका शान्त जलपान करते हैं वे ही अजर अमर हो जाते हैं। उसी स्वरूपके एकाग्रतामें में शुद्ध निश्चयनयसे सिद्ध अचल परमात्मा अतीन्द्रिय

# आत्मधर्म ।

सम्पादक—
जैनधर्मभूषण ब्र० शीतलप्रसादजी ।



# आत्म-धर्म ।

लेखक —

ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी ।

प्रकाशक —

मूलचन्द किसनदास कापड़िया,

चंदावाड़ी-सूरत ।

दूसरीबार ] वीर सं० २४४९ [ ई० सन् १९२३

मूल्य छह आने ।

प्रकाशक —
मूलचन्द किसनदास कापड़िया,
चंदावाड़ी, सूरत।

# वसुधैव कुटुम्बकम्।

मुद्रक —
मूलचन्द किसनदास कापड़िया,
"जैनविजय" प्रि० प्रेस खपाटिया चकला,
लक्ष्मीनारायणकी वाड़ी सूरत।

# निवेदन ।

जो पुस्तक पाठकोंके हाथमें है उसका विषय यद्यपि भारतवर्षमें बहुलतासे प्रचारित हो रहा है और विदेशोंमें भी इस विषयके जाननेकी बहुत उत्कण्ठा है, परन्तु जिस रीतिसे और जिस उद्देश्यसे यह पुस्तक तैयार की गई है वह वास्तवमें अपूर्व है। पुस्तकका विषय उसके नामसे झलकता है और प्रत्येक अध्यात्मप्रेमीका हृदय उसके पढ़नेकी ओर आकर्षित होना स्वाभाविक है। पुस्तकके अन्तमें जो आत्मधर्म सम्मेलनके ११ नियम दिये हैं उन नियमोंको पढ़कर बिना किसी प्रेरणाके भारतके भिन्न २ स्थानोंके १२९ सभासद हो चुके हैं और लण्डनके श्रीयुत हर्बर्ट वारनने भी इन नियमोंको पसन्द करके सभासद होना स्वीकार किया है। हम अन्य पाठकोंसे भी कहेंगे कि इस पुस्तकको आदिसे अन्त तक एक बार पढ़ जाइये फिर सम्मेलनके उन नियमोंको देखिये तब आपको इनकी उपयोगिता मालूम होगी।

सम्मेलनका सभासद होना प्रत्येक अध्यात्मप्रेमीका तो कर्त्तव्य है ही, परन्तु जो अपनी आत्माके समान दूसरेके चींटी, कीड़ी, मकोड़ा, पशु, पक्षी मनुष्यके आत्माको समझते हैं, जिनके हृदयमें वसुधैव कुटुम्बकम्के महामंत्रका नाद हो रहा है और जिन्होंने परोपकारको ही अपने जीवनका उद्देश्य बना लिया है उन्हें भी अवश्य इस सम्मेलनका सभासद बनकर आत्मधर्मकी

आवाज भारतमें ही नहीं, किंतु देश देशांतरोंमें घोषित करना चाहिये।

इस उपयोगी पुस्तकका प्रचार करनेके लिये प्रथमावृत्ति चार वर्ष हुए निकाली गई थी व अंबाला निवासी ला॰ रामन्ना लजीकी स्वर्गीय धर्मपत्नीके स्मरणमें 'जैनमित्र' के उपहारमें व आत्मधर्म सम्मेलनके सभासदोंको भेंट बांटी गई थी तथा इती गिनी प्रति बची थीं वे बिक जानेसे दो वर्षसे यह पुस्तक नहीं मिलती थी इससे दूसरा आवृत्ति प्रकट करनेकी बडी आवश्यकता थी, परन्तु ऐसी पुस्तकका प्रचार सुलभ रीतिसे हो इसलिये कुछ सहायता मिलनेपर फिर प्रकट करनेका हमारा इरादा था वह हमारे पूज्य ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजीके उपदेशसे पूर्ण हो गया अर्थात् इसकी सहायतामें २००) मिल गये हैं इससे ॥।)के स्थानमें सिर्फ ।≈) कीमत रखी गई है। आशा है कि इस पुस्तकका बाहुल्यतासे प्रचार होगा।

आत्मधर्म सम्मेलनके नये सभासदोंको तो यह पुस्तक विना मूल्य भेजी जायगी।

चंदावाडी-सूरत ।<br>वीर सं०२४४९<br>दि० ज्येष्ठ वदी १४

समाज सेवक-<br>मूलचंद किसनदास कापडिया।



# भूमिका ।

प्रारम १० ४-१८ । चैत्र वदी १४ वीर सं. २४४४ वि सं. १९७४

मनुष्यका जीवन किस तरह सुखरूप बीते यह चिन्ता हरएक मनुष्यको रहा करती है। और सुखमई भावको पानेके लिये उससे जो कुछ बनता है वह उद्योग किया करता है। परन्तु ऐसा कौनसा उपाय है जिससे विना किसी शंकाके उस हरएक उपाय करनेवालेको उस तरह जीवन वितानेका अवसर मिल जाय जिससे वह सुखमई हो इसीको अपने अनुभवसे जहां तक मनन किया गया है और पक्का समझा गया है बताना लेखकका इस पुस्तकमें मुख्य प्रयोजन है।

जो नरनारी सत्य मार्गके खोजी हैं और अपनी भलाईका रास्ता जल्दी और सहजमें मालूम करना चाहते हैं उन्हींके लिये इस पुस्तकके लिखनेका उद्यम है। जो पक्षपातका परदा दूर कर सरल मनसे इस पुस्तकके एक २ वचन पर मनन करेंगे और जो कुछ कहा जाय उसका स्वय अनुभव करेंगे तो उनको बहुत शीघ्र सच्चे मार्गका पता लग जायगा! और यदि वे आचरणमें लावेंगे उनको उसका फल उसी समय मालूम होने लग जायगा।

भिन्न २ शास्त्रकार क्या कहते हैं इस बातको मुख्यतासे ध्यानमें न लेकर तथा वादविवाद व झगड़ेको छोड़ कर जो बातें इस लेखकके विचार और अनुभवमें जन समुदायके हितकारी और उपयोगी मालूम हुई हैं उन्हींका इस पुस्तकमें कथन

है। इसके कहनेका मतलब सिवाय इसके और कुछ नहीं है कि हरएक मनुष्य अपने आप इन बातोंको विचार सके और उन पर आप स्वतन्त्रतासे आचरण करने लगें। क्योंकि यह बात निश्चित है कि मनुष्यका जीवन एक शरीरमें चिरकाल तक रहनेका नहीं है। मरणकी सेजपर सबकी देहोंको गिर पड़ना है। तब मनुष्यके पास जो समय है यह बहुत कीमती है। उसको केवल बातें बनानेमें, शरारतील रहनेमें व किसी पक्षको पकड़कर झगड़ा करने व मान बढ़ानेमें खर्च करना बुद्धिमान मानवका कार्य नहीं है। चतुर मनुष्य हरएक क्षणको मूल्यवान समझकर उसमें कुछ किया करना ही उपयोगी व समयकी सफलता करना समझता है।

आचरणसे ही उन्नति और अवनति होती है। अवनतिसे बचकर उन्नति करना जब हरएक मानवके लिये जरूरी है तब ऐसे आचरणमें लीन होनेसे जरा भी नहीं हटना किंतु उसके लिये तय्यार रहना प्रत्येक मानवका फर्ज है कि जिस आचरणसे अपनी उन्नति हो।

एक यह भी अभिप्राय इस पुस्तकके लिखनेका है कि आजकल बहुतसे लोग भारत व विदेशोंमें अनेक धर्मोंको देखकर ऐसी खोजमें लगे हैं कि क्या कोई भी एक ऐसा धर्म हो सकता है जो सबके लिये मान्य हो सके। यह लेखक धर्म उसीको मानता है जिस पर चलनेसे अपनी उन्नति हो। वास्तवमें अपनी उन्नतिका साधन धर्म ही है।

इस पुस्तकमें उन्नतिका साधन वही बताया जायगा जो अपने अनुभवमें आया है इसलिये बहुत सम्भव है कि यह उपाय जो इस पुस्तकमें बताया जायगा वही वह धर्म हो सके जो सर्वको मान्य हो तथा लेखकको यह भी भरोसा है कि जो उपाय इस पुस्तकमें बताया जायगा वह एक ऐसा मार्ग मालूम पड़ेगा कि जिसकी शिक्षा सर्व देशके शिक्षालयोंमें जारी करनेमें किसीको कोई संकोच न होगा तथा हरएक छात्र इस मार्गको जानकर बहुत लाभ उठाएगा।

सच्चा स्वरूप जानना मानवका धर्म है इस लिये हरएक मानवको इस पुस्तक पर विचार करना चाहिये तथा कहीं शंका हो तो प्रश्नोत्तर द्वारा निर्णय करना चाहिये।

चंदावाड़ी सूरत, (गुजरात)
चैत्र सुदी ९ वीर सं०
२४४४ वि० सं० १९७५
ता० १९-४-१८

शीतलप्रसाद ब्रह्मचारी।



# २००) की सहायता।



इस पुस्तकके प्रकट करनेमें निम्नलिखित महानुभावोंने २००) की अनुकरणीय सहायता दी है। इसलिये वे धन्यवादके पात्र हैं.—

१००) लखनऊनिवासी लाला सुंदरला
जी जैन गोटेवालेकी सास
श्रीमती रूपमाकी ओरसे।

१००) बड़वाह (इंदौर) निवासी श्रीमती
केसरबाई (सेठ घनश्यामदा
दयाचंदजी) की ओरसे।

२००) कुल।



# आत्म-धर्म।

## पहला अध्याय।

### हरएक जीव सुख और शान्ति चाहता है, यह सर्वथा सत्य है।

किसी भी मनुष्यको लिया जाय अथवा और किसी दूसरेको
ोड़कर अपने आपको ही ध्यानमें लेकर विचारा जाय तो पता
ग जायगा कि दुःख और क्लेशोंसे हमारा मन दूर रहना चाहता
जब कि सुख और निराकुलतामें रहना पसन्द करता है। *
ीतरमें यही भावना रहती है कि हमें कोई शारीरिक व्याधि
मानसिक आधि न हो, शरीरमें कोई रोग, थकावट, आलस्य,
िर्बलपना न हो, किन्तु शरीर सदा निरोगी, उद्योगी, सबल
ोर उत्साही बना रहे तथा मनमें कोई चिंता, फिक्र, शोक, ताप
था घबड़ाहट न हो किन्तु मन सदा चिंतारहित, प्रफुल्लित,
विचारवान तथा साहसी बना रहे। यह भी हम चाहते हैं कि
ारे भीतर क्रोधादि विकार पैदा न हों जिनके उपजनेसे मन
क्लेशित होता, बुद्धि बिगड़ जाती, शरीरमें भी निर्बलता आती

---

* दुःखाद्बिभेषि नितरामभिवाञ्छसि सुखमतोऽहमप्यात्मन्।
दुःखापहारि सुखकरमनुशास्मि तवानुमतमेव ॥ २ ॥
(आत्मानुशासन, गुणभद्रकृत)

भावार्थ—यह प्राणी निरन्तर दुःखसे डरता है और सुखको चाहै

तथा महान भारी दुःखका अनुभव होता है किंतु हमारे भीतर शांति रहे, समता रहे, सुविचार रहे, तथा कोई भी ऐसा कारण न पैदा हो जिससे शांति छूटकर अशांति हो जावे । +

यदि विचार करके देखा जायगा तो किसीको भी इस बातसे इनकार नहीं हो सकता कि वह सुख और शांतिको चाहता है ।

यही बात जब एक राजाको चाहिये तब एक दरिद्रीको भी आवश्यक है । यही बात जब एक विद्वानको चाहिये तब एक मूर्ख भी इसीकी चाह करता है । यही बात जब एक तपस्वीके आवश्यक होती है तब एक बहु कुटुम्बी गृहस्थ भी इसीकी इच्छा करता है । यही बात जब एक निरोगीको पसन्द है तब एक रोगी भी इसीकी प्राप्तिकी भावना करता है ।

चाहे कोई मानव भारतका हो, चाहे चीन, जापान, रूस जर्मनी, फ्रांस, इंग्लैंड, आफ्रिका, आस्ट्रेलिया या अमेरिकाका हो

---

+ कोपः करोति पितृमातृसुहृज्जनाना-मप्रीतिमुग्रमुपकारिजनापकारम् ।
देहक्षयं प्रकृतकार्यविनाशनं च । मत्वेति कोपवशिनो न भवन्ति भव्याः ॥३
वैरं विवर्धयति सख्यमपाकरोति । रूपं विरूपयति निन्द्यमतिं तनोति ।
दौर्भाग्यमानयति शातयते च कीर्तिं । रोषोऽत्र रोषसदृशो न हि शत्रुरस्ति ॥४

( सुभाषितरत्नसंदोह क्रोधाधिकार, अमितिगतिकृत

भावार्थ—क्रोध पिता माता, मित्रादिकोंका दुःख, उपकारी जनोंका अपकार, देहका क्षय व सोचे हुए कार्यका नाश करता है, क्रोध वैर बढ़ाता है, मित्रताको मिटाता है रूपको नष्ट करता है बुद्धि निंदनीय करता है दुर्भाग्य बढ़ाता है तथा यशका लोप करता है इससे क्रोधके समान कोई और वैरी नहीं है । भव्य उत्तम पुरुष इस क्रोधके वश नहीं होते ।

चाहे कोई मानव सुन्दर हो या असुन्दर, चाहे वह काले रंगका हो या पीत व गोरा हो, चाहे वह ऊंच हो व नीच तथा चाहे वह हिन्दू धर्मी हो, चाहे मुसल्मान, यहूदी, जैन, ईसाई या बौद्ध तथा नास्तिक हो, प्रत्येक मानवके भीतर यही भावना निवास करती है कि मुझे सुख और शांति हो।

मानव जातिसे हटकर यदि हम पशु, पक्षी आदिकी जाति-की तरफ दृष्टि डालेंगे तो हमें विदित होगा कि उनको भी सुख और शांतिकी चाहना है। कोई भी पशु भूखा प्यासा रहना व सरदी गरमी सहना व मारा पीटा जाना व कठोर तिरस्कारके वचन सुनना व रोगी होना नहीं चाहता और न मनमें शोक, दुःख, आकुलता तथा पीड़ाके होनेपर अपनेको सुखी अनुभव करता है। भय व चिंता उनके मनको भी बुरी मालूम होती है। वे भी निर्भय, चिंता रहित तथा शांतरूप रहते हुए अपनेको भयभीत, चिंतातुर तथा अशांत रहनेकी अपेक्षा ठीक मानते हैं। भले ही पशु, पक्षी मनुष्योंके समान बात करनेकी शक्ति न रख नेके कारण उनके मनमें जो दुःख होता है उसको कहनेको असमर्थ हों, पर यह बात निश्चित है कि जैसे सुख और शांतिके चाहनेवाले मनुष्य हैं ऐसे पशु पक्षी भी हैं।

जो इतने छोटे जंतु हैं कि जिनका दृष्टिमें आना कठिन है वे भी जब कम आसित होते हैं तब सुख मानते हैं। देखा जाता है कि जो किसी छोटे जंतुको अपनी अंगुलीके स्पर्श करानेसे दुःखी करनेका प्रयत्न करो तो वह जंतु घबड़ाकर इधर उधर भागता है। उस समय वह भयसे इतना व्याकुल हो जाता है

कि उसे कुछ सूझता नहीं, पर इसी भयके मिटने पर उसकी यह आकुलता मिटनेसे वह पहलेकी अपेक्षा सुखी हो जाता है। यदि विचार किया जायगा तो पता चलेगा कि जितनी २ कषायकी तीव्रता इस जतुमें होती है यह दुःखी होता है और जितनी २ यह तीव्रता घटती है यह सुखी होता है। सुख और शांति इस अति क्षुद्र आत्माको भी प्यारी लगती है।

इसके आगे यदि हम वृक्ष जातिकी तरफ दृष्टि डालें तो देखनेमें आएगा कि उनमें भी यही हाल है। समाचार पत्रमें एक दफे यह बात देखनेमें आई थी कि एक वृक्ष जब कि वह सोया हुआ था किसीके द्वारा छेड़ा गया तो वह इतना क्रोधमें आगया कि वह बहुत देर तक हिलता रहा, उसके पत्ते चौड़े होगए। यह दृष्टान्त इसी बातको बतलाता है कि क्रोध कषायसे वह महा दुःखी होगया और उसके मिटने पर उसका दुःख शांत हुआ, क्योंकि वृक्षोंमें भी आत्मा है इससे उनमें भी मालूम करनेकी शक्ति है जैसे पशुओं और मनुष्योंमें है इससे जैसे सुख और शांति पशु, पक्षी और मनुष्योंको चाहिये ऐसे ही वृक्षोंको भी जरूरत है। यद्यपि जिनके मन नहीं होता वे कोई बुद्धिपूर्वक तर्क वितर्कके साथ विकल्प नहीं ... शांतिकी अवस्था उनके लिये भी ... आप विचार करेंगे आ... दमें नहीं है जो ... आती ... सुख

परन्तु हरएक पाठकको यह बात अपने आप अपनेमें विचारना चाहिये। जिस बातको हम स्वय विचार करके अपनेमें निर्णय करेंगे वह हमारे लाभके लिये कार्यकारी होगी।

जब हम चिंताओंके फदमें फसते हैं और क्रोधादि कषायोंके झकोरोंमें झूलते हैं तब हम अपनेको दुखी और अशात अनुभव करते हैं, पर जब चिंताए हटतीं और कषाय शात होती तब हम अपनेको सुखी और शात अनुभव करते हैं। हमारा मन वचन काय कषायोंके झगड़ोंसे बिगड जाता है। हम इन्हींके कारण परम दुखी और अशात हो जाते हैं। पर जब कषायोंका जोर नहीं होता तथा हमारा मन, वचन, काय पराधीनतासे बचकर कुछ स्वाधीन रहता है तब हम स्वय पहलेकी अपेक्षा अपनेको सुखी और शात मानते हैं। * अतएव हम सिद्धातमें किसी प्रकारकी शका नहीं रह जाती है कि दुख और अशाति सर्व प्राणियोंको अप्रिय जब कि सुख और शाति सबको प्रिय है।

---

* शुभाशुभमनोवचस्समुदयं त्यक्त्वात्मनिष्ठापरः ।
शुद्धाशुद्धनयातिरिक्तमनघं चिन्मात्रचिन्तामणिं ॥
प्राप्यानन्तचतुष्टयात्मकतया सार्द्धं स्थितां सर्वदा ।
जीवन्मुक्तिमुपैति योगितिलकः पापाटवीपावकः ॥ ६९ ॥
(नियमसार स० टीका, तात्पर्यवृत्ति पद्मप्रभमलधारी)

भावार्थ-शुभ अशुभ मन वचन कायादिके मोहको त्यागकर तथा आत्मामें तत्पर होकर, शुद्ध अशुद्ध नयकी कल्पनासे भिन्न पाप रहित, अनत दर्शन, ज्ञान सुख, वीर्यमय चतुष्टयके साथ जीवन्मुक्ति अवस्थाको वही योगी प्राप्त होता है जो पाप-वनके जलानेको अग्नि समान है।

कल्पना की कि मुझे बढ़िया रेशमी कपड़ा पहननेको प्राप्त हो तो सुख होगा, दूसरेने कल्पना की कि मोटा गढ़ेका कपड़ा ही मुझे मिले तो सुख होगा, यदि कदाचित् बाजारमें मोटा गाढ़ा ही मिला, रेशमी बढ़िया कपड़ा न मिला तो एकको दुःख तब दूसरेको सुख मालूम पड़ेगा।

एक मानवने यह कल्पना की कि मुझे मुलायम मखमलका बना गद्दा प्राप्त हो तब ही मुझे सुख होगा, दूसरेने कल्पना की कि एक चटाईका बिछौना होने ही से सुख हो जायगा। यदि कदाचित् चटाई ही प्राप्त हुई मखमली गद्दा न मिला तो एकको दुःख तब दूसरेको सुख प्रतिभासेगा। एक मानवने यह कल्पना की कि मुझे स्वरूपवान् अमुक स्त्रीका संयोग हो तो सुख होगा, दूसरेने कल्पना की कि मुझे कैसी भी स्त्रीका सम्बन्ध हो। यदि कदाचित् स्वरूपवान स्त्री प्राप्त न हुई, किन्तु कुरूपवान् स्त्रियां दोनोंको मिलीं तो एक वह जो स्वरूपवान स्त्रीको चाहता था दुःख मानेगा जब कि दूसरा सुखकी कल्पना कर लेगा।

एक मानवने यह कल्पना की कि मुझे आम बहुत ही मिष्ट बनारसके लगड़े आम प्राप्त होंगे तो मुझे सुख होगा, दूसरेने यह मनमें विचारा कि आम मुझे बम्बईके आम मिलें तो सुख होगा। यदि कदाचित् दोनों ही प्रकारके आम न मिले तो दोनों ही दुःख मानेंगे तथा यदि बम्बईके आम मिले और लगड़े आम न मिले तो लगड़े आम चाहनेवालेको दुःख जब कि दूसरेको सुख प्रतिभासेगा।

एक मानवने यह कल्पना की कि मुझे आम बहुत ही

सुगन्धित गुलाबके पुष्प सूंघनेको प्राप्त हों तो मुझे सुख होगा, दूसरेने कल्पना की कि मुझे चमेलीके पुष्प सूंघनेको होने चाहिये। यदि दोनों ही प्रकारके पुष्प न मिले तो दोनों ही दुःख करेंगे और यदि गुलाबके ही फूल मिले चमेलीके नहीं तो गुलाबको चाहनेवाला जब सुख करेगा तब दूसरा दुःख अनुभव करेगा।

एक मानवने यह कल्पना की कि आज मैं नाटकका तमाशा देखूंगा तो मुझे सुख प्राप्त होगा, दूसरेने यह भावना की कि अमुक वेश्याका नृत्य देखनेमें आवे तो सुख होगा। यदि दोनोंको दोनों वस्तुओंका संयोग न हुआ तो दोनों ही अपनी इच्छाकी अपूर्तिमें दुःख मानेंगे। यदि कदाचित् नाटक देखनेके इच्छुकको नाटकका सम्बन्ध मिल गया, दूसरेको वेश्यानृत्यका समागम न हुआ तो पहलेवाला सुख तब दूसरा दुःख मान लेगा।

एक मानवने यह कल्पना की कि आज मुझे अमुक व्यक्तिके मनोहर शब्दोंका गाना सुननेको मिले तो मुझे सुख होगा, दूसरेने यह इच्छा की कि तबला, हारमोनियम आदि बाजोंके शब्दोंके साथ २ मनोहर गाना सुन पड़े तो सुख होगा। यदि कदाचित् दोनोंकी ही इच्छा पूर्ण न हुई तो दोनों ही दुःख मानेंगे तथा यदि पहलेकी इच्छा पूर्ण हो गई और दूसरेकी न हुई तो पहला अपनेको सुखी जब कि दूसरा अपनेको दुःखी कल्पना करेगा।

इस तरह जो पांच इन्द्रियोंकी इच्छाएं मानवोंमें उठा करती हैं उनकी यदि पूर्ति हो जाय तो ये मानव सुख मानते और जो पूर्ति न हो तो अपनेको दुःखी कल्पना कर लेते हैं। और ये इच्छाएं नाना जातिकी अपनी कल्पना या देखादेखीसे उठती

और बढ़ती जाती हैं। आज हमने देखा कि अमुक मनुष्य सुवर्णकी घड़ी लगाए हुए है बस हमारे भीतर भी सुवर्णकी घड़ीकी इच्छा जग उठती है। आज हमने किसीको अनेक मिठाइयोंको खाते देखा बस हमें भी मिठाई खानेकी इच्छा उठ आती है। इस तरह बहुतसी नई इच्छाएं देखादेखी उठ पड़ती हैं। इन्द्रियोंके विषयोंको भोगनेकी इच्छाओंके सिवाय हमारे मनमें और बहुतसी कल्पनाएं क्रोध, मान, माया व लोभ कषायके वश हो उठती हैं जिनकी अपूर्तिमें हम दुःख तथा जिनकी पूर्तिमें हम सुख कल्पना कर लेते हैं।

यदि किसीने द्वेषबुद्धिवश किसीको अपना शत्रु समझा है बस उसका मन यही कल्पना करता है कि इसकी हानि हो व इसका नाश हो तो मुझे सुख होगा। यदि कदाचित् उसका कुछ बिगाड़ न होकर उसकी बढ़ती हुई तो यह जानकर अति दुःखी होता है। यदि शत्रुका कुछ बुरा हुआ तो यह जानकर बहुत सुखी होता है। यदि किसीने मान कषायवश यह कल्पना की कि मेरा सन्मान हो तथा मेरे सामने दूसरोंकी हीनता रहे उच्चता न प्रगटे इसीसे ही मुझे सुख होगा तब यदि उसका अपमान हो जाय व उसकी अपेक्षा दूसरोंकी उच्चता हो जाय तो यह महादुःखी होता है और यदि सन्मान हो झलके तो अपनेको सुखी मानता है

यदि किसीने मायाचार

इसको बातोंमें वश करके

र फिर इसको न दू ऐसा करूं तो मुझे सुख होगा। यदि यह मने इस विचारमें सफल हो गया तो वह अपनेको सुखी और दि सफल न हुआ व उसका मायाचार दूसरोंको झलक गया तो ह अपनेको दु खी कल्पना कर लेगा।

यदि किसीने लोभकी तीव्रतासे यह वाछा की कि राज्य मेरे आधीन हो जाय व अमुक लक्ष धन प्राप्त हो जाय तो मुझे सुख होगा। बस इस कल्पनाकी पूर्ति पर सुख व अपूर्ति पर दु ख कल्पना करेगा। इस तरह मनके भीतर कषायकी कालिमासे उठ-व ले अनेक विकल्प सुख प्राप्तिकी गरजसे उठने हैं। यह मोही जीव उन विकल्पोंके अनुसार कार्य होनेमें सुख व न होनेमें दु ख मान बैठता है। कल्पनाओंकी नींव पर जिन २ को सुखकी भावना होती है उन्हें प्राय बहुत अधिक दु खोंका अनुभव करना पड़ता है। याद रहे कि यह दु खका अनुभव भी काल्पनिक ही है-माना हुआ ही है।

इसका कारण यह है कि कल्पना करनेवालेके सुखका आधार उन पर-पदार्थोंके ऊपर है जिनको यह अपनी कल्पनाके अनुसार होना, कायम रखना तथा नाश चाहता है। किंतु पर पदार्थोंका परिणमन इसके आधीन नहीं। उनका रहना, वर्तना, कायम रहना व बिगड़ना उनहीके आधीन है। जैसे किसीने किसी स्त्रीके सम्बन्धमें सुख करपा है। यह बात इसके आधीन नहीं कि वह स्त्री सदा तन्दुरुस्त रहे, कभी बीमार न हो व वह इसके जीवन तक जीती रहे, सम्भव है कि वह जल्दी मर जावे तब इसके दु खका अनुभव कितना होगा सो उसीके मनसे पूछना चाहिये।

इसी तरह यदि किसीने पुत्रोंके ऊपर अपना सुख कल्पा है, यदि वे दुराचारी हों व मर जाए तो इस व्यक्तिको बहुत अधिक दुःख होगा। यदि किसीने एक लक्ष धनके स्वामित्व रहनेमें सुख करा है, यदि कदाचित् धन नष्ट हो जाय तो उसके दुःखका पार न रहेगा। यदि किसीने अपने इस शरीरके साथ सदा स्थित रहनेमें व इसके सदा बलिष्ट रहनेमें सुख माना है, यदि कदाचित् यह शरीर अस्वस्थ हो जाय या नष्ट होता हो तो इस प्राणीको महान दुःख होगा। इसी तरह दूसरोंके रहने, न रहनेके आधार पर जो मोही लोगोंका माना हुआ सुख और दुःख है सो सर्व काल्पनिक व मिथ्या है।

इस काल्पनिक सुखसे इस प्राणीको कभी तृप्ति नहीं होती+ यदि हमारी एक कल्पना पूरी हो जाती तब हममें दूसरी तृष्णा रूपी कल्पना पैदा हो जाती है इस तरह मरण होनेके समय तक तृष्णाकी कल्पनाए तो बढ़ती हैं परन्तु पदार्थोंको इन्द्रियोंके द्वारा भोगनेकी शक्ति शरीर व उसकी इन्द्रियोंमें कम होती जाती है जिसका अंतिम फल यह होता है कि निराशताको साथमें लिये हुए प्राणी मर जाते हैं।

+ जीवस्स णत्थि तित्ती चिरंपि भोएहिं भुज्जमाणेहिं ।
तित्ताय विणा चित्त-उव्वुर उव्वुदं होई ॥ १२६४ ॥
जह इंधणेहिं अग्गी-जह य समुद्दो णदीसहस्सेहिं ।
तह जीवा ण हु सक्का । तिप्पेदुं कामभोगेहिं ॥ १२६५ ॥
भोगरदीए णासो । णियदो विग्घाय होंति अदिबहुगा ।
अज्झप्परदीए सुभाविदाए ण णासो ण विग्घो वा ॥ १२७१ ॥
( भगवती आराधना, शिवकोटिकृत । )

काल्पनिक सुख जब मिथ्या है तब सच्चा सुख क्या है ? * ऐसा प्रश्न होनेपर यह कहना होगा कि सच्चा सुख आत्माका स्वभाव है तथा शांति भी आत्मामें स्वभावसे ही मौजूद है। क्योंकि हम अनुभव करते हैं कि जब हमको क्रोधकी तीव्रता होती है तब मन क्लेशित होता है, प्रत्यक्ष दुःख अनुभवमें आता है तथा क्रोधके होने हुए जैसे अंतरंग विकारी होता है ऐसा पूर्ण शरीर भी विकारी हो जाता है, मुखकी आकृति बिगड जाती है। क्रोधके आवेशसे ऐसा आताप और संकट होता है कि जब कुछ क्रोध शांत होता है तब यह स्वयं अनुभव करता है कि मेरा बडा भारी संकट टला। जो दुःख क्रोधके आवेशमें

---

भावार्थ-इस जीवको चिरकालसे भोगे हुए भोगोंमें भी तृप्ति नहीं होती, तृप्ति विना चित्त उद्वेग रूप रहता है और जहां २ फिरता है। जैसे ईंधनसे अग्नि और हजारों नदियोंसे समुद्र तृप्त नहीं होता उसी तरह काम भोगोंसे संसारी जीव तृप्त नहीं हो सके। भोगोंमें लीन होनेमें नाश होता है और निश्चयसे बहुत विघ्न आते हैं, किन्तु भले प्रकार अनुभव किया हुआ जो आत्मीक सुख है उसमें न नाश है और न विघ्न है।

## ५ अतीन्द्रिय सुख ।

अणुवममेयमक्खय-ममलमजरमरुजमभयमभवं च।
एयंतियमच्चंतिय-मव्वाबाधं सुहमजेयं ॥ २१४९ ॥

भावार्थ-आत्मामें उत्पन्न होनेवाला अतीन्द्रिय सुख ऐसा है कि जिसकी कोई उपमा इस जगतमें नहीं मिल सकती। वह अज्ञानीके मनके अगोचर, अमाप है। दुःखके अभावसे अक्षय है, रागादिक मलके अभावसे अमल है, जरासे रहित है, रोग रहित है, संसारका कारण नहीं है, परकी सहायताकी जिसमें जरूरत नहीं है, अंत रहित है, बाधा रहित है तथा स्वाधीन होनेके कारण अजेय है।

होता था वह मिट जाता है। इसी तरह जब कभी मान, माया, लोभ किसीकी भी तीव्रता होती है मन मैला और आकुलता रूप हो जाता है। जैसे क्रोधके आवेशमें अंतरंग विकारी होनेके साथ शरीर-विकारी हो जाता है ऐसे ही मान माया या लोभकी तीव्रतामें दशा होती है, शरीरकी आकृति बिगडनेके साथ मुखकी शोभा भी खराब हो जाती है। और जब ये विकार हटने हैं तब शांति और सुख मालूम होता है। जैसे क्रोध, मान, माया, लोभ तथा उन्हींके साथी काम, भय, हास्य, शोक, घृणा आदि विकारोंके होनेसे शरीर और मनमें विकार होते हैं वैसे ही इन कषायोंके उद्वेगसे शरीरमें निर्बलता होती है। रुधिर सूखता है। यह सब विकारी भाव वास्तवमें आत्माके स्वभाव नहीं हैं क्योंकि जो स्वभाव होते तो सबको और अपनेको दोनोंको प्रिय मालूम होते, परन्तु यह कषाय सुख और शांति नहीं देते इसीलिये अप्रिय मालूम होते हैं तथा इसीसे ये आत्माके स्वभावसे भिन्न हैं।

विरुद्ध इसके जिस किसीके जिस समय क्रोध, मान, माया या लोभ कषायोंकी अत्यन्त मंदता होती है उस समय उसके मनको शांति और सुखका स्वयं अनुभव होता है। तथा शांतताका होना जैसा अपनेको पसंद है वैसा सबको पसंद है इससे यह कहना होगा कि शांतता या वीतरागता आत्माका स्वभाव है। और जहां २ शांति या वीतरागता होती है वहां २ सच्चा सुख भी झलकता है।

सुख भी आत्माका स्वभाव है यह बात अच्छी तरह मालूम हो जायगी जब हम उन दृष्टान्तोंको देखेंगे जिनमें मानव किसी

ी भले परोपकारके कामको विना किसी इच्छाके करते हैं और उ
आनन्द अनुभवमें आता है। यही आनन्द उस सच्चे सुखक
झलकाव है जो आत्माका स्वभाव है और सदा आत्मामें रहत
है। मार्गमें किसी अन्धे भूखे मनुष्यको देखकर सच्ची अनुकम्प
चित्तमें लाकर जो उसको अन्नादि भोजन देता है वह उस समय
एक तरहका ऐसा आनन्द मालूम करता है जो काल्पनिक इन्द्रिय
जन्य नहीं होता है। यही आनन्द उस सच्चे सुखका छोटास
नमूना है जो आत्मामें सदा विद्यमान है।

इसी तरह कोई मनुष्य भारतमें स्त्रियोंके अन्दर भारी अशिक्ष
देखकर चित्तमें दया रखकर उनमें शिक्षा प्रचारार्थ लक्ष दो क
रुपयेका जब दान करता है तब उसके चित्तको एक प्रकार
आनन्द होता है। यही आत्माके गुण-सच्चे सुखका झलका
है। यदि कोई मनुष्य नदीमें डूब रहा है उस समय यदि किसी
अपने शरीरका मोह छोड़कर उस डूबते हुए को बचा लिया
उसके चित्तमें एक प्रकारका सुख प्रगट होता है।

यदि कोई मनुष्य एकचित्त हो किसी वैराग्यमयी भजन
कहनेमें अपनेको ऐसा लीन कर दे कि उसका मन और पदार्थों
मोह छोड़ बैठे तो उस समय स्वभावसे ही सुख मालूम पड़ेगा
इन ऊपर लिखे हुए दृष्टान्तोंमें जो २ सुख अनुभवमें आया
वह स्वभावसे उठा है यह कोई काल्पनिक या मिथ्या सुख न
है। तथा यह सुख किसी इन्द्रियके विषयभोग रूप भी नहीं है
क्योंकि ऊपर लिखे काम करते हुए अर्थात् दान, परोपकार
भजन करते हुए न तो स्पर्श इन्द्रिय किसी स्पर्शका भोग क

है, न रसना इन्द्रिय किसी स्वादिष्ट भोजनको स्वादती, न घ्राण-इन्द्रिय किसी सुगंधित पदार्थको सूंघती, न चक्षु इन्द्रिय किसी रूपको देखकर मुग्ध होती और न कर्ण इन्द्रिय किसी गान आदिके रागको सुनती है। इन पाचों इन्द्रियोंसे उत्पन्न होनेवाला यह सुख नहीं है और न यह मनकी किसी कल्पनासे पैदा हुआ है। यह सुख वास्तवमें स्वभावसे ही पैदा हुआ है। इसीसे यह कहना पड़ेगा कि यह सुख आत्माका स्वभाव है।

इस बातको विचार करते हुए कि सुख जब आत्माका स्वभाव है तब हमें हर समय क्यों नहीं प्राप्त होता ? ऊपर कहे हुए कामोंके करने पर ही हमें क्यों अनुभवमें आया है ? इसका समाधान यह है कि मोह और अज्ञानसे हमारा सुख गुण प्रच्छन्न हो रहा है या उसका विपरीत परिणमन हो रहा है। जब जितने अंशमें मोह और अज्ञान हटता है तब उतने अंश वह सुख गुण प्रगट होता है। वास्तवमें जब आत्माकी शक्तियोंको पूर्ण प्रगट होनेसे रोकनेवाले आवरणका अभाव हो जाता है तब वह सुख गुण पूर्णतया प्रकाशित हो जाता है।

इसलिये इस बातमें जरासी भी शंका नहीं शेष रह जाती है कि सुख और शांति अपने आत्मामें ही है।

जब यह बात निश्चित है तब हरएक मानवका धर्म है-फर्ज है-कर्तव्य है कि वह सुख और शांतिके प्रयोजनसे अपने आत्माकी ओर भावे अर्थात् उसमें प्रेम करे-उसके निर्मल गुणोंमें लीनता करे।

यहां पर एक शंका यह हो सकती है कि जब इन्द्रियोंसे उत्पन्न होनेवाला अर्थात् भोजन पान स्पर्श आदिका सुख काल्पनिक

या मिथ्या है तब आत्मासे उत्पन्न होनेवाला ही सुख सच्चा है तब फिर जगतके लोगोंको क्यों तो धन कमाना चाहिये और क्यों अनेक पदार्थोंका संग्रह करना चाहिये ? इसका समाधान यह है कि सुख और शांतिके अभिप्रायसे तो हमें अपने आत्माकी ही ओर जाना चाहिये । कभी भी इन्द्रियोंके विषय भोगसे सुख होता है, ऐसी कल्पना करके तृष्णा और आकुलताके फन्देमें न फसना चाहिये । तथा जब एक गृहस्थ मानवको जो निवृत्ति मार्गमें नहीं चल सक्ता आत्माके सिवाय अपने शरीर व अपने कुटुम्बियोंके शरीरोंकी रक्षा करनी है । तथा बालक बालिकाओंको शिक्षा प्राप्त कराना है, उनकी शादी व्याह करना है व जगतमें जो मानव या पशु दुःखमें हों उनके साथ परोपकार करके उनका दुःख निवारण करना है इत्यादि जीवनकी अनिवार्य आवश्यकता-ओंकी पूर्ति करनेके लिये मानवका यह दूसरा फर्ज है जिसको यह बजावे । आवश्यकताओंको पूर्ण करनेके लिये नीतिपूर्वक व्यापार आदि व अन्य पदार्थोंका संग्रह " आत्मामें ही सुख है " इस विश्वासको पक्का रखनेवाला मनुष्य केवल अपना एक व्यवहार कर्तव्य जानकर करता है । इनसे इन्द्रियोंका स्वार्थ साधन करूंगा यह भावना नहीं करता है । आत्मज्ञानीका लौकिक उन्नतिमें तल्लीन होना इन्द्रियोंके विषयोंकी पुष्टिके अभिप्रायसे नहीं होकर परोप-कारार्थ व अपनी खास आवश्यकताओंकी पूर्तिके लिये होता है ।

विचारवान मनुष्य सुख व शांतिकी इच्छासे तो अपने आत्माका ही विचार करेगा परन्तु जिस स्थितिमें होगा उस स्थितिके अनुकूल व्यवहार कार्य्य करेगा । यह काल्पनिक सुखको

सुख नहीं मानेगा । उसके श्रद्धानमें यह बात दृढतासे जमी रहेगी कि सुख और शांति अपने आत्मामें ही है ।

प्रिय पाठको ! आप इस बात पर ज्यों २ लक्ष्य देंगे आपको अच्छी तरह अनुभव हो जायगा कि सुख और शांति दूसरी वस्तुओंकी आधीनतामें नहीं है । यह अपने ही पास है । अपने ही आत्माका स्वभाव है यह बिलकुल स्वाधीन है । अज्ञानतासे हमने पराधीनतामें सुख मान लिया है ।

बस, आप जो अपने इस नर जन्मको सफल करना चाहते हैं तो आप इस बात पर अच्छी तरह विश्वास करो कि सुख और शांति हमारी आत्मामें ही है ।

---

## तीसरा अध्याय ।

### सुख और शांतिकी प्राप्तिका उपाय ।

प्रियपाठकोंको मालूम हो कि आत्माके सत्स्वरूप पर विश्वास लाने और उसका ध्यान करनेसे वह सुख और शांति जो अपने ही आत्मामें है स्वयं प्राप्त होने लगती है । जो सुख और शांति हमारे आत्मामें है उसका लाभ हमको जो अभी नहीं हो रहा है वह होने लगे, इसके लिये हमको यह करना होगा कि हम अपने ही आत्माके सच्चे स्वरूपको पहचानें, उस पर पूर्ण विश्वास लावें और उसका ध्यान करें ।

क्योंकि यदि केवल नाम मात्र आत्माका हमने लिया पर उसके सच्चे स्वरूपको न जाना तो जैसे आम्र फलका नाम मात्र लेनेसे परन्तु उसको न पहचाननेसे हम कभी आमको नहीं पा-

सकते और इसी लिये आम्र फलमें कैसा मिष्ट स्वाद है इसका अनुभव भी नहीं कर सकते इसी तरह हम आत्माको कभी पा नहीं सकते। बिना पहचाने हमको उसका विश्वास भी क्या होगा और हम उसका ध्यान भी क्या कर सकेंगे? इसमें तो किसी प्रकारकी शंका नहीं हो सकती कि जो रस जिस वस्तुमें होता है उस रसका स्वाद उस वस्तुको स्वाद लेते हुए अवश्यमेव आता है इसी तरह जो सुख और शांतिका रस आत्मामें है उसका स्वाद आत्माके सच्चे स्वरूपमें अपना मन जोडनेसे अवश्य प्राप्त होता है।

अब हमको यह बतलाना चाहिये कि हम आत्माका स्वरूप किस तरह समझें क्योंकि यह कोई ऐसी वस्तु तो नहीं है कि जिसको हम आंखसे देखकर व हाथोंसे छू कर मालूम कर लें। वह तो सूक्ष्मसे सूक्ष्म जो परमाणु है उससे भी अतिशय सूक्ष्म है। क्योंकि उसमें वह वर्ण, गंध, रस, स्पर्श भी नहीं है जो परमाणुमें सदा पाए जाते हैं। इसी लिये आत्माको आकाशके समान अमूर्तीक कहते हैं। इस अमूर्तीकका अर्थ यही समझना चाहिये कि उसमें ऐसा कोई वर्णादि नहीं है, न कोई ऐसा आकार है जैसे अचेतन जड़ पुद्गलके परमाणु और उसके बने नाना प्रकारके छोटे व बड़े स्कन्धोंमें होता है। तथा इसी कारण इसको निराकार भी कहते हैं। परन्तु इस निराकारपनेका यह अर्थ नहीं लेना चाहिये कि आत्मा कोई आकार नहीं रखता हुआ शून्य है। जिस २ वस्तुकी सत्ता इस जगतमें होगी वह आकाशके भीतर रहती हुई थोड़े या बहुत आकाशको

घेरेगी । जो आकाशके स्थानको घेरने लायक आकार नहीं रखती है वह कोई वस्तु ही नहीं है किन्तु वह अवस्तु या शून्य कहलाती है अर्थात् वह कोई भी वस्तु नहीं होती है। अतएव कोई न कोई आकार रखनेके कारण इस आत्माको साकार भी कहते हैं ।

क्योंकि हरएक वस्तुकी पहचान उसके लक्षणके द्वारा होती है । इसलिये आत्माकी पहिचानके लिये भी लक्षणकी आवश्यकता है । लक्षण उस प्रगट गुणको कहते हैं जो वस्तुमें सदा पाया जावे व जिससे हम उस वस्तुको औरोंसे अलग कर सकें । जैसे एक कुटुम्बमें १० मनुष्य हैं, एक मनुष्य जिसका नाम रामचन्द्र है गोरा है और बाकी सब स्त्री पुरुष काले वर्णके हैं । तब उस कुटुम्बकी अपेक्षा रामचंद्रकी पहचान गोरापना हो जायगी । यदि हमें ऐसे आदमीके द्वारा रामचन्द्रको बुलाना है जो रामचंद्रको नहीं पहचानता है तो हम उस आदमीसे कहेंगे कि उस घरमें जिसका शरीर गोरा है वह रामचंद्र है उसे बुला लाओ तो वह सब काले रंगवालोंके बीचमें गोरे रंगवालेको देखकर तुर्त पहचान लेता है कि यही रामचंद्र है और उसे बुला लाता है । लक्षणमें केवल एक ही मुख्य गुणको लिया जाता है जब कि उस वस्तुमें और भी बहुतसे गुण रहते हैं । जैसे रामचंद्रमें गोरापना होनेके सिवाय उसमें ठिगनापना, भारीपना, चिकनापना आदि और भी बहुतसे गुण हैं । लक्षण निर्दोष वही होता है जिसमें तीन दोष न हों-(१) अतिव्याप्ति, (२) अव्याप्ति, और (३) असंभव ।

जो लक्षण कहा जाय वह उस वस्तुमें व उस जातिकी सब द व्योंमें व्यापक होना चाहिये अर्थात् पाया जाना चाहिये तथा

अन्य जातिकी व अन्य वस्तुमें न पाया जाना चाहिये । यदि अन्यमें भी पाया जायगा तो उसको अतिव्याप्ति दोष कहेंगे । और यदि उस वस्तुमें कभी हो कभी न हो व उस जातिकी सब वस्तुओंमें न पाया जावे तो उसमें अव्याप्ति दोष आएगा । और यदि वह लक्षण ऐसा असंभव हो कि इस वस्तुमें प्रत्यक्ष व अनुमान किसी भी तरह संभव न हो तो वह लक्षण असंभव दोष सहित हो जायगा ।

इन कहे हुए तीन दोषोंसे रहित लक्षण यदि हम आत्मा पदार्थका करें, तो हमको कहना होगा कि इसका लक्षण चेतना (देखना जानना Consciousness) है ।

जितने भी सचेतन या प्राणधारी पदार्थ जगतमें हैं उन सबमें यह चेतना पाई जाती है तथा उनके सिवाय मृत या जड़ पदार्थोंमें नहीं पाई जाती है इससे इस लक्षणमें अव्याप्ति और अतिव्याप्ति दोष नहीं है । और न यह असंभव है क्योंकि यह चेतना अनुभवमें आ रही है । इसलिये जहां २ हम यह बात मालूम करें कि इन्द्रियोंके द्वारा छूकर, स्वाद लेकर, सूंघकर, देखकर व सुनकर जाना जाता है व मनद्वारा अनेक विचार किये जाते हैं तथा मैं क्रोधी, मानी, लोभी, कामी हूं व कभी क्षमावान, कोमल, संतोषी व शांत हूं ऐसी कल्पना उठती हैं वहां २ हमको यह निश्चय करना चाहिये कि चेतना विद्यमान है । यह चेतना जिसमें है व जिसके आधार यह पाई जाती है वह आत्मा है । क्योंकि जो कोई गुण होता है वह किसी गुणी या द्रव्य आधारके बिना नहीं पाया जा सकता । इसलिये चेतना लक्षण

देखा था आज वह पीत हो गया है। इन अवस्थाओंके होनेमें उपादान या मूल कारण तो अपने अपने लिये यह पुद्गल और जीव ही हैं पर कोई साधारण निमित्त भी चाहिये। क्योंकि विना निमित्तके कोई काम नहीं होता। इसलिये कुछ ऋषियोंने इन चार कार्योंके लिये भी चार मूल द्रव्य बतलाए हैं। चलनेमें उदासीन सहकारी कारण एक जगद्व्यापी अमूर्तीक धर्म द्रव्य है। ठहरनेमें उदासीन सहकारी कारण एक जगद्व्यापी अमूर्तीक अधर्म द्रव्य है, अवगाह देनेमें उदासीन सहकारी कारण अमूर्तीक आकाश द्रव्य है। परिणमनेमें उदासीन सहकारी कारण अमूर्तीक काल द्रव्य है।

इस तरह कार्यके अनुमानसे कारणका अनुमान होता है। ऐसा जानकर ये चार द्रव्य माने जाते हैं। इनका अस्तित्व यद्यपि हमारे नेत्रोंको प्रत्यक्ष प्रगट नहीं है पर अनुमानसे समझकर जानना चाहिये। यहां प्रयोजन कहनेका यही है कि यह आत्मा या जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और काल इन पांच अजीव द्रव्योंसे भिन्न है। *

---

आगास काल पुग्गल धम्माधम्मेसु णत्थि जीवगुणा।
तेसिं अचेदणत्तं भणिदं जीवस्स चेदणदा ॥१२४॥

(पंचास्तिकाय, कुंदकुंदाचार्य)

भावार्थ—आकाश, काल, पुद्गल, धर्म और अधर्ममें जीवके गुण नहीं हैं इसलिये उनके अचेतनपना कहा गया है जब कि जीवके चेतनपना है।

उवभोज्जमिंदियेहिं य इंदिय काया मणो य कम्माणि।
जं हवदि मुत्तमण्णं तं सव्वं पुग्गलं जाणे ॥८२॥ (पंचा० कु०)

हम अपने साथ शरीरको देखते हैं यह भी पुद्गल जड़ अजीव है इससे यह आत्मासे भिन्न है। हमारी जो भाषा निकलती है यह भी पुद्गल अजीव है इससे यह आत्मासे भिन्न है। हमारे मनमें अनेक विकारी परिणाम होते हैं--कभी हम किसीको अच्छा जानकर राग करते हैं, कभी हम किसीको बुरा जानकर द्वेष करते हैं, कभी हम यह अहंकार कर लेते हैं कि हम रूपवान हैं, बलवान हैं, धनवान हैं, विद्वान् हैं, अधिकारी हैं, बड़े कुलीन हैं इत्यादि। कभी हम इष्ट वियोगसे पीडित हो आर्तभाव करते हैं, कभी हम अनिष्ट संयोगको पाकर उसके मेटनेके विचारमें पड़ जाते हैं, कभी किसी रोगादिकी पीड़ा होनेपर हम रोगी हैं इस चिंतामें डूब जाते हैं, कभी हम हिंसा, असत्य, चोरी कुशील और परिग्रहके कार्योंको करते, कराते व उनकी अनुमोदना करते हुए हर्ष मनाया करते हैं, कभी हम क्रोधके आवेशमें आकर अत्यंत

---

भावार्थ—जो इन्द्रियोंके द्वारा भोगने योग्य है, इंद्रिय, शरीर, मन और कर्म तथा जो कुछ और मूर्तीक जड़ है उन सबको पुद्गल जानो।

उदयं जह मच्छाणं गमणाणुग्गहयरं हवदि लोए।
तह जीव पुग्गलाणं धम्मं दव्वं वियाणेहि ॥८५॥ (पंचा० कु०)

भावार्थ—पानी जैसे इस लोकमें मछलियोंको गमन करानेमें कारण है तैसे यह धर्म द्रव्य जीव और पुद्गलोंके गमन करानेमें कारण है ऐसा जानो।

जह हवदि धम्मदव्वं तह तं जाणेह दव्वमधम्मक्खं।
ठिदि किरिया जुत्ताणं कारणभूदं तु पुढवीव ॥८६॥ (पंचा. कु.)

प्राप्तिका उपाय है। आत्माका सत् स्वरूप शुद्ध निर्विकार है अर्थात् मोह राग द्वेषके निमित्तसे झलकनेवाले भावोंसे भी आत्माका स्वभाव दूर है जैसे स्फटिक मणिके काले हरे व लाल डाकके लगनेसे जो काला हरा व लालपन दीखता है सो स्फटिकका स्वभाव नहीं क्योंकि वह तो स्वच्छ सफेद कांतिवाली है किंतु उसमें इनका झलकना काले हरे व लाल डाकके निमित्तसे है। निमित्त हटा लेनेसे व हट जानेसे इनका झलकना भी बन्द हो जाता है। आत्माका भी स्वभाव शुद्ध स्फटिकके समान निर्मल, ज्ञान दर्शन मई, चैतन्य स्वरूप है परन्तु उसमें काले हरे लाल डाकके समान किसी अजीव द्रव्यका संयोग है इसीसे उसमें नाना प्रकारके भाव दीख रहे हैं। क्योंकि स्वभावमें उपाधिका मालूम होना कभी पर निमित्तके बिना नहीं हो सक्ता। बिना अन्य वस्तुके सम्पर्कके अपने आप आत्मामें कभी भी राग द्वेष मोह आदि नहीं दीख पड़ते। जब ऐसा है तब वह पर द्रव्य क्या है? तो विचारनेसे मालूम होगा कि वह भी पुद्गल जड़ है। परन्तु वह सूक्ष्म पुद्गल है जो स्वतः दिखलाई नहीं पड़ता किन्तु उसका कार्य हमारे इन प्रगट मन, वचन, कायोंमें मालूम हो रहा है। जैसे जब हममें किसी भी तरहका क्रोध, मान, माया, लोभ, कामविकार व शुभ तथा अशुभ विकल्प उठता है उस विकल्पका फल या असर हमारे शरीर पर तुर्त झलकने लगता है। हमारा मुख स्वयं साक्षीभूत हो जाता है। मुख देखकर समझनेवाले समझ जाते हैं कि इसके मनमें क्रोध है, लोभ है, माया है, कामविकार दया है, विनय है, दीनता है, आदि। जो जड़ होगा उसीका

असर जड़ पर नजर आवेगा। इसीसे कहना होता है कि संसारी आत्माके साथ एक कारण शरीर है जिसको पुण्य पाप कर्मोंसे बना हुआ कार्माण शरीर भी कहते हैं। इसीके निमित्तसे राग, द्वेष, मोह, आदि औपाधिक भाव हमारेमें झलक रहे हैं। वास्तवमें विचार करनेसे यही समझमें आवेगा कि जब जड़ अजीव आत्मासे भिन्न है तब उसके निमित्तसे होनेवाले सर्व शुभ व अशुभ भाव भी पररूप हैं, आत्माके निज स्वभाविक धर्म नहीं हैं। ये जो मन, वचन, काय हमारे तुम्हारे काम करते हुए दीख रहे हैं ये भी कार्माण या कारण शरीरके फल या असर हैं तथा इनमें जो क्रियाएं हो रही हैं इनको भी घुमानेकी कुनी कार्माण शरीरका उदय या फल है। इसीसे यह कहा जाता है कि वास्तवमें (असलमें) आत्मा शुद्ध है इसमें कोई औपाधिक भाव, कोई कार्माण शरीर, कोई मन, वचन, काय व उनका कोई भी अशुभ या शुभ व्यापार नहीं है। यह आत्मा परम पवित्र उस निर्मल रुईके वस्त्रके समान है जिसमें कोई भी दाग या दोष न हो या उस निर्मल जलके समान है जिसमें एक परमाणु भी रजका-कीचड़का न हो या यह निर्मल सूर्य्यके प्रकाशके समान है जिसमें किंचित् भी अंधकारका सम्बन्ध न हो। इसीसे इस आत्माको ही परब्रह्म, परमात्मा, परम पवित्र, ईश्वर, निर्विकार, निरंजन, निर्मल, शुद्ध ज्ञानघन, चिदात्मा आदि अनेक नामोंसे कहते हैं। *

---

* अहमिक्को खलु सुद्धो-दंसण णाण मइओ सया रूवी ।
णवि अत्थि, मज्झ किंचिवि, अण्ण परमाणु मित्तपि ॥ ३८ ॥
(समयसार, कुं०)

